भावनोन्माद भरे 'अनुराग'। एडवर्ड्स का 'धार्मिक अनुराग पर निबन्ध' (ट्रीटाइज आन रेलिजस ऐफ़ेक्शन्स) बहुत ही आलोचनापूर्ण है और 'ईसाई व्यवहार' या व्यावहारिक पवित्रता सम्बन्धी उनकी धारणा न रहस्यवाद है न उत्साह। य सौन्दर्य की प्लेटोनी भावना और अविरलशीलता से मिश्रित शुद्धतावादी सौम्यता है।

लेकिन न्यू इंगलैंड के शुद्धतावादियों के लिए, इसके अर्थ और परिणाम उद्वेलित करने वाले थे। जब नार्थम्पटन के युवा एडवर्ड्स ने बोस्टन के अभिजात वर्ग के समक्ष मनुष्य की निर्भरता में ईश्वर की महिमा का उपदेश किया त इसका जबरदस्त प्रभाव पड़ा। काल्विनवादी रूढ़ियाँ—पूर्ण और निरंकुश निर्वस का सिद्धान्त, भूण भ्रष्टता का सिद्धान्त, पूर्वनिर्णय नरकदंड और उद्धार का सिद्धान्त—एक पवित्र प्रजाधिपत्य की प्रस्तावना के रूप में नहीं वरन् ईश्वर के प्रति प्रेम की एक 'आन्तरिक' या 'संवेदनात्मक' अभिव्यक्ति के रूप में पुनर्जीवि हों इसमें ताक़त भी थी और खतरा भी था। 'नव-ज्योतियों' और 'पूर्व ज्योतियों' का अन्तर अधिकाधिक स्पष्ट होने के साथ शुद्धतावाद और पवित्रतावाद में मे मिलाने की एडवर्ड्स की चेष्टा अधिकाधिक अव्यावहारिक सिद्ध हुई। जब उन्होंने और उनसे भी कम चतुराई के साथ उनके शिष्यों बेलामी, एमौन्स और हापकिन्स ने 'अर्ध-मुक्तिवाद' की लोकप्रिय धारणा का खंडन करके न्यू-इंगलैंड के म अनुयायियों में नियमबद्ध समागम और धार्मिकता या पुनरुद्धार की सार्वजनि स्वीकृति की परम्परा को फिर से जगाना चाहा तो वे एक अलोकप्रिय अल्पसंख्य समूह रह गये और अन्त में वे केवल काल्विनवादियों का एक छोटा-सा गुट रह ग जिसमें दार्शनिक विद्वत्ता तो थी, लेकिन जो समाज में अलोकप्रिय था। आत्मर के लिए, और 'पवित्र-प्रेम' के हित में, एडवर्ड्स के समर्थकों को प्रेस्बिटेरिय लोगों से सम्बद्ध होना पड़ा। प्रेस्बिटेरियन लोगों ने उनके दर्शन को भ्रष्ट कि उनके पवित्रतावाद का स्वागत किया उनके व्यक्तिवाद के स्थान पर (बेफ़ज़ंन उपर्युक्त शब्दों में) प्रोटेस्टेन्ट जेसुइटिज़्म[१] के एक प्रेस्बिटेरियन रूप को, 'राजनी में एक ईसाई दल'[२] का केन्द्रीभूत संगठन बनाने की चेष्टा को ले आये।

१ जेसुइट—सोलहवीं शताब्दी में इग्नेशियस लोयोला द्वारा स्थापित संघटन (ईसा का समाज) के सदस्य जिनका लक्ष्य धर्मतन्त्रों की स्था करना था।—अनु०

२ देखिए, एज़रा स्टाइल्स एली की पुस्तिका 'दी ड्यूटी ऑफ़ क्रिश्चि की, मेक द एलेक्ट क्रिश्चियन रूलर्स' (१८२७), जोसेफ़ ब्लॉ द्वारा सम्पा 'अमेरिकन फ़िलासफ़िक ऐड्रेसेज़, १७०० १९०० (न्यूयार्क, १९४६) में मुद्रित, पृष्ठ ५५१-५६२। इसके अतिरिक्त जोसेफ़ ब्लॉ 'दी क्रिश्चियन इन पॉलिटिक्स' रिव्यू आफ़ रेलिजन IX (सितम्बर, १९४५) भी देखिए।

केवल न्यू-इंगलैंड में बल्कि सारे देश में ही दर्शन और पवित्रतावाद में दूरी उत्पन्न हुई, और जिस उद्देश्य के लिए एडवर्ड्स ने प्रयास किया था उसे पूर्ण असफलता मिली।

## प्रसारवाद

पुराणवादी शास्त्रीयता ईश्वर को सत्ता के सन्दर्भ में वैसी ही पदार्थ के सन्दर्भ में नहीं। लेकिन कैम्ब्रिज के प्लेटोवादियों में जो लोग रेमुस के अनुयायी नहीं थे उन्हें पदार्थ की शास्त्रीय धारणाओं का खंडन करने की चिन्ता उतनी नहीं थी। वे सत् दर्शन (आन्टोलाजी)[1] में डेकार्ट्स की नयी स्थापनाओं से अधिक चिन्तित थे। डेकार्ट्स ने प्रसारित पदार्थ और वैचारिक पदार्थ में जो अन्तर किया था उससे उत्पन्न होने वाली धर्मशास्त्रीय कठिनाइयों पर हेनरी मोर ने विशेष रूप से विचार किया। फिर, ईश्वर है कहाँ? मोर का उत्तर जिसे न्यूटन ने भी दोहराया यह था कि ईश्वर प्रसारित है, और भौतिक वस्तुओं का अस्तित्व 'अन्तस' और देश-विस्तार में ईश्वर के दिमाग में है। इसके फलस्वरूप न्यूटन ने पूर्ण आकाश (ऐब्सोल्यूट स्पेस) को दैवरूप माना और जोनाथन एडवर्ड्स ने तत्परता से उनका अनुसरण किया।

संसार को प्रकाश और गति से वंचित कर दें तो संसार की हालत यह होगी कि न सफेद होगा न काला न नीला न भूरा चमक न छाया पारदर्शी न अपारदर्शी न ध्वनि या आवाज, न गर्मी न सर्दी न तरल, न गीला, न सूखा न सख्त, न नरम, न ठोसपन, न प्रसार न आकृति न विस्तार, न अनुपात, न शरीर, न आत्मा। फिर सृष्टि का क्या हो? निश्चय ही इसका अस्तित्व और कहीं नहीं केवल ईश्वरीय दिमाग में है।[2]

'मैं' समझता हूँ यह हर व्यक्ति के लिए स्वयंसिद्ध है कि आकाश आवश्यक अनन्त असीम और सर्वव्यापी है। लेकिन अच्छा है कि मैं साफ-साफ कहूँ—मैं पहले ही इतनी बात कह चुका हूँ कि आकाश ईश्वर है।[3]

---

१ आन्टोलाजी—वस्तुओं या अस्तित्व के सार-तत्व का सैद्धान्तिक अध्ययन।

२ 'माइंड बीइंग्स', क्लेरेन्स एच फॉस्ट और थामस एच जॉन्सन द्वारा सम्पादित जोनाथन एडवर्ड्स रिप्रेजेन्टेटिव सलेक्शन्स (न्यूयार्क १९३५) में, पृष्ठ २२-२३।

३ 'नोट्स आन दी माइण्ड'।

जब हम कहते हैं कि जगत् अर्थात् भौतिक सृष्टि का अस्तित्व और कहीं नहीं केवल दिमाग़ में है, तो हम अर्मनभीयता और अमूर्त सिद्धान्त-निरूपण की ऐसी स्थिति पर आ गये हैं जहां हमें बहुत अधिक सावधान रहना होगा ताकि हम उलझन में पड़कर भ्रामक धारणाओं में न खो जाएँ। इस बात का यह अर्थ निकालना असम्भव है कि सारा जगत् थोड़ी सी जगह की संकुचित सीमाओं में मगज़ में रहने वाले छोटे-छोटे विचारों में समाया हुआ है। दोनों बातें परस्पर विरोधी हैं क्योंकि हम याद रखें कि मानव शरीर का और मगज़ का भी अस्तित्व केवल दिमाग़ी है, उसी तरह जैसे अन्य वस्तुओं का। और जिसे हम जगह कहते हैं वह भी एक विचार ही है। अतः वस्तुएँ सचमुच उस स्थान में हैं। जब हम ऐसा कहते हैं तो हमारा मतलब केवल यह है कि स्थान के हमारे विचार की इस पद्धति का सम्बन्ध ऐसे विचार से है। अतः हमारी बात से यह नहीं समझा जाएगा कि जो वस्तु जहां प्रतीत होती है, उसके वहां होने से हम इनकार करते हैं। जो सिद्धान्त हम निरूपित करते हैं उस पर ध्यान से देखा जाए तो उसका यह नतीजा नहीं निकलता। और न यही निकलेगा कि ये सिद्धान्त प्राकृतिक दर्शन का या भौतिक परिवर्तनों के कारण या हेतु के विज्ञान का खण्डन करते हैं। प्राकृतिक दर्शन में वस्तुओं के कारण का पता लगाना केवल ईश्वरीय क्रिया के अनुपात का पता लगाना है।[1]

अपनी प्रारम्भिक टीकाओं (नोट्स) में एडवर्ड्स ने यह मत प्रतिपादित किया कि कैल्विन के इस प्लेटोवाद से जो न्यूटन तथा बुद्धिवाद की पृष्ठभूमि में भी है, वैज्ञानिक जानकारी में कोई व्यावहारिक अन्तर नहीं पड़ता। उन्होंने कहा कि 'विचारों का अस्तित्व ईश्वरीय दिमाग में है, या कि वस्तुओं का अस्तित्व 'उसी रूप में है जैसा सामान्यतः समझा जाता है' इससे कोई फ़र्क नहीं पड़ता। कारण-कार्य के क्रम को ईश्वरीय महिमा के अनुपात के रूप में ग्रहण किया जाए या प्राकृतिक नियम के रूप में इससे विज्ञान में कोई अन्तर नहीं पड़ता। अन्तर केवल धर्म और कल्पना में पड़ता है, क्योंकि आदर्शवाद ( आइडियलिज्म ) के फलस्वरूप मनुष्य भौतिक वस्तुओं को अस्तित्व की छायाओं के रूप में देखने लगता है और इसमें ईश्वर की कला या सौन्दर्य देखते हैं 'कि एक अंग का दोष के साथ ऐसा अनुकूल अनुपात है जो आपस में एक सामान्य स्वीकृति और सहमति को व्यक्त करता है कि वे एक दूसरे का आदर करते प्रतीत होते हैं जैसे उन्हें एक दूसरे से प्रेम हो। लेकिन एडवर्ड्स ने लॉक की रचनाएँ पढ़ने के बाद और आवश्यक सम्बन्धों की धार प्राकृतिक धर्म के सामान्य झुकाव को रखने के बा-

१ आप्ट वीटम्स प्लाट और जान्सन की पुस्तक पृ० ९८-९९।
२

भाववाद सम्बन्धी अपनी धारणा में कुछ परिवर्तन किया और कारणता के एक भाववादी सिद्धान्त पर ज़ोर दिया। दी ग्रेट क्रिश्चियन डॉक्ट्रिन ऑफ ओरिजिनल सिन डिफेन्डेड (मूल पाप के महान् ईसाई सिद्धान्त का समर्थन) में जिसका प्रकाशन १७५८ में जाकर हुआ उन्होंने आवश्यक सम्बन्ध के विचार का खण्डन किया, जैसा लगभग उसी समय ह्यूम भी कर रहे थे। ऐसा प्रतीत होता है कि एडवर्ड्स ने अपनी आलोचना का विकास ह्यूम से अलग, स्वतन्त्र रूप में किया और निश्चय ही उनके लक्ष्य बिल्कुल भिन्न थे। उन्होंने सारे 'माध्यमिक कारणों' का विरोध किया और सारी कारणता का बोझ ईश्वर के 'निरंकुश विधान' में आरोपित किया। ईश्वर जगत् में एकमात्र 'कर्त्ता' है। भौतिक वस्तुएँ उसके द्वारा माध्यम के रूप में प्रयुक्त होती हैं लेकिन दरअसल भौतिक वस्तुएँ 'प्रभावी कारणों' के रूप में कार्य नहीं करतीं।

पूर्व अस्तित्व अगले क्षण में या देश-विस्तार के अगले अंश में नये अस्तित्व का उचित कारण नहीं हो सकता जैसे उस सूरत में कि वह (पूर्व अस्तित्व) एक युग पहले या एक हज़ार मील की दूरी पर रहा होता और बीच के देश-काल में कोई अस्तित्व न होता। अतः सर्जित पदार्थों का अस्तित्व ही पूर्वापर क्षण में ईश्वर के निमित्त संकल्प और शक्ति का परिणाम ही हो सकता है।

इससे निश्चय ही यह नतीजा निकलेगा कि ईश्वर द्वारा सर्जित वस्तुओं का परिरक्षण सम्पूर्ण रूप में एक निरन्तर सृजन के समान है या ईश्वर द्वारा शून्य में से उन वस्तुओं के उनके अस्तित्व के हर क्षण में सृजन के समान है।[1]

'प्रकृति का सारा क्रम और जो कुछ भी उसके अन्तर्गत आता है, उसके सारे नियम और विधियाँ समरूपता और नियमितता निरंतरता और क्रमन एक निरंकुश का विधान है। इस अर्थ में जगत् और उसके सारे अंगों के अस्तित्व का ही जारी रहना और निरन्तर अस्तित्व का ढंग भी पूरी तरह एक निरंकुश विधान पर निर्भर है। कारण कि अगर पिछले क्षण में ध्वनि या प्रकाश या रंग या प्रतिरोध या गुरुत्व या विचार, या चेतना या कोई अन्य निर्भर वस्तु थी, तो यह भी बिल्कुल आवश्यक नहीं कि अगले क्षण भी ऐसा ही हो। सारा निर्भर अस्तित्व जो कुछ भी है, एक सतत गति में है, हर समय गुज़रता है और वापस आता है, हर क्षण नया होता है, जैसे वस्तुओं के रंग उन पर पड़ने वाले

[1] डॉक्ट्रिन ऑफ ओरिजिनल सिन डिफेन्डेड, फास्टर और जान्सन की पुस्तक, पृष्ठ १११ ११४।

प्रकाश से हम आलोकित होते हैं। और सब कुछ समरूप में ईश्वर से आता है, जैसे सूर्य से प्रकाश। हम उसी (ईश्वर) में जीवित हैं, गतिशील हैं और अपना अस्तित्व रखते हैं।"[1]

एडवर्ड्स का सिद्धान्त कि ईश्वर सब कुछ का सृजन करने वाला है, केवल परम्परागत "काल्विनवाद" की मात्र उसकी वापसी ही नहीं था बल्कि न्यूटन और लॉक के विचारों पर आधारित, हर वस्तु में ईश्वर की व्याप्ति के पक्ष में एक ठोस तर्क था। यह सिद्धान्त वस्तु (मैटर) के अस्तित्व से इनकार नहीं करता था। इसका कथन था कि वस्तु का अस्तित्व और क्रियाशीलता ईश्वर में ही होती है। यह पदार्थ या पदार्थों के अस्तित्व से इनकार करता था क्योंकि ईश्वर पदार्थ से अधिक कुछ है। ईश्वर अस्तित्व है, निरन्तर सृजनशील है। और यह यान्त्रिक कारणता या आवश्यक सम्बन्धों से इनकार करता था। यह बात ध्यान देने योग्य है कि एडवर्ड्स के अनुसार मानवीय संकल्पों का अस्तित्व भी ईश्वरीय संकल्प में है, और वे ईश्वर में ही क्रियाशील होते हैं। एडवर्ड्स के भाववाद का तात्कालिक प्रतिवादी स्वर भौतिकवाद का नहीं अर्मिनियनवाद[2] का था। एडवर्ड्स के भाववाद का विरोधी बर्कले[3] का भाववाद था।

अमरीकी दर्शन में इस समय यथार्थवादी सिद्धान्तों के प्रादुर्भाव का अधिक व्यापक महत्त्व इस बात में है कि वे मुख्य प्रश्न जिनसे इन सिद्धान्तों का जन्म हुआ नये प्रश्नों के समक्ष गौण हो गये। अमरीका में भाववाद का प्रसार वास्तव में एक शताब्दी बाद जाकर हुआ और यथार्थवादी भाववाद का सबसे कम।

---

१ वही पृष्ठ १११ ११०।

२ हालैण्डवासी प्रोटेस्टेण्ट धर्मशास्त्री आर्मिनियस के सिद्धान्त, जिन्होंने काल्विन का विरोध कर ईश्वर द्वारा पूर्वनिर्णय के सिद्धान्त का विरोध किया।

३ बर्कले आयरलैण्डवासी दार्शनिक (१६८५-१७५३), जो कुछ वर्ष रोड आइलैंड में भी रहे।—अनु

दूसरा अध्याय



# अमरीका का प्रबुद्ध काल

## दर्शन सत्तारूढ़

प्रबुद्धता की दार्शनिक परिभाषा नहीं की जा सकती विशेषतः अमरीका में जहाँ इसका रूप सबसे कम साहित्यिक और सबसे अधिक सक्रिय था। इस देश में मानवी तर्क-बुद्धि का कोई व्यवस्थित निरूपण नहीं हुआ—न कोई विश्वकोष न कोई विचार-दर्शन न कोई विचार-व्यवस्था। फिर भी हमारे इतिहास का कोई अन्य काल ऐसा नहीं है जिसमें लोगों की सार्वजनिक रुचियों का इतना निकट सम्बन्ध दार्शनिक प्रश्नों से रहा हो। अमरीका में क्रान्तिकारी पीढ़ी के बौद्धिक जीवन को समुचित रूप में समझने के लिए हमें शास्त्रीय ग्रन्थों या धर्मशास्त्र और नीतिशास्त्र की व्यवस्थाओं या मननशील एकान्त की रचनाओं को न देखकर सार्वजनिक जीवन के केन्द्र पर—राजकीय दस्तावेजों और राजनैतिक मंचों समाचार-पत्रों और भाषण पीठिकाओं पर—नज़र डालनी होगी। अमरीका में कभी भी दार्शनिक विचार और सामाजिक कार्य में इससे अधिक निकट सम्बन्ध नहीं रहा। यद्यपि अधिकांश दार्शनिक विचार तात्कालिक हैं वे विशिष्ट समस्याओं के सार्वभौमिक हल खोजते थे फिर भी प्रबुद्ध-काल के विचारों को केवल युक्तिकरण कह कर छोड़ देने से काम नहीं चलता। उस समय अमरीकी जीवन का सर्वप्रमुख तथ्य यह था कि न केवल संसार की आँखें और आशाएँ अमरीका पर केन्द्रित थीं बल्कि अमरीकी सार्वजनिक जीवन के नेता स्वयं भी अपनी रुचियों और कार्यों के बारे सार्वभौमिक नहीं तो अधिक व्यापक पक्षों के सम्बन्ध में सचमुच चिन्तित थे। उनमें सचमुच 'मनुष्य-जाति के मतों का उचित आदर' था। यह देख कर आश्चर्य होता है कि अपने वर्तमान को समझने के लिये वे अतीत और भविष्य में कितनी दूर तक देखते थे।

इतिहास का निर्माण कभी भी इससे अधिक चेतना और अन्तर्विवेक के साथ नहीं किया गया था और प्राचीन यूनान के बाद ऐसे अवसर बहुत कम आये थे जब दर्शन को सार्वजनिक उत्तरदायित्व वहन करने के अवसर इससे अधिक मिले हों।

अमरीकी प्रबुद्ध-काल के बारे में तटस्थ भाव से लिखना या पढ़ना असम्भव है, क्योंकि उसमें एक राष्ट्र के रूप में हमारे उत्तराधिकार का मर्म और शेष मानवता के साथ हमारे गम्भीरतम सम्बन्ध निहित हैं। अमरीका उस समय दोहरे अर्थ में एक सर्वदेशीय सौभाग्य-क्षेत्र था। एक तो यूरोपीय चिन्तकों की कई पीढ़ियों के विचार और मनोवेग इसमें एकत्र होकर क्रियाशील हुए। दूसरे इसने उन साहसपूर्ण राजनैतिक धार्मिक और नैतिक प्रयोगों में अगुवाई की जिनमें उसके बाद से सारा विश्व ही भाग लेता रहा है। दर्शन के इतिहासकार को इसमें कुछ झेंप होती है कि वह प्रबुद्ध-काल के दर्शन की सर्वदेशीय और विशिष्ट अभिव्यक्तियों के रूप में जॉन ऐडम्स बेन्जामिन फ्रैंकलिन टॉमस जेफ़रसन और जेम्स मैडिसन की ओर इंगित करे और फिर यह स्वीकार करने को बाध्य हो कि उनकी रचनाएँ पिटी-पिटी बातों से और उनके दिमाग भ्रामक धारणाओं से भरे पड़े हैं। उनकी कोई विचार-व्यवस्थाएँ नहीं थीं और जिन बिखरे हुए विचारों पर उन्होंने अमल किया उनमें से अधिकांश सचेत रूप में उधार लिए हुए थे। पठन-पाठन के लिए वे अच्छी सामग्री नहीं हैं लेकिन इसके बावजूद वे अमरीकी दर्शन के चिर-प्रतिष्ठित प्रतीक होने के अलावा अभी भी जीवन्त शक्तियाँ हैं। इन परिस्थितियों में अमरीकी प्रबुद्ध-काल को एक 'यशस्वी क्रान्ति' के रूप में प्रस्तुत न कर पाना निश्चय ही इतिहासकार की ही असफलता होगी स्वयं प्रबुद्धता की नहीं।

फिर भी, एक अर्थ में यह प्रबुद्धता बुरी तरह असफल रही। उसके विचार शीघ्र ही अमान्य या भ्रष्ट हो गये। भविष्य की उसकी योजनाएँ नष्ट कर दी गयीं और उसके तत्काल बाद ही उसके आदर्शों और मान्यताओं के विरुद्ध एक गहरी और आवेशपूर्ण प्रतिक्रिया आई। उसके महान् निरपेक्ष-प्राकृतिक अधिकार धार्मिक स्वतन्त्रता उदार धर्म स्वतन्त्र विचार सार्वभौमिक प्रगति और प्रबुद्धता —कितनी जल्दी उनका स्वर खोखला पड़ गया था। कितना व्यापक भ्रम-निवारण था। वर्जीनिया के एक भूस्वामी ने १८३० के लगभग लिखा कि 'जन-अधिकारों के प्रत्यक्ष विरोधियों की शक्ति अगर उनकी इच्छाओं के अनुरूप होती तो वे जितनी (बुराई) कर सकते थे लोकतान्त्रिक सिद्धान्त 'इससे अधिक बुराई का कारण रहे हैं। बालिग मताधिकार पर आधारित सरकार, सबसे खराब

लोगों द्वारा 'सबसे खराब' लोगों की सरकार होगी।[1] १८५५ में जेफ़रसन को श्रद्धांजलि देते हुए, एक जर्मन उदारवादी ने अमरीकी संस्कृति में स्वतन्त्रता के पूर्ण ह्रास पर शोक प्रकट किया।[2] और १८५९ में लिंकन ने लिखा —

'जेफ़रसन के सिद्धान्त स्वतन्त्र समाज की परिभाषाएँ और स्वयंसिद्ध सिद्धान्त हैं। फिर भी उनसे इनकार करने और बचने में सफलता का बड़ा दिखावा किया जाता है। एक उन्हें बड़े जोश से 'चमक-दमक भरी सामान्यता' कहता है। दूसरा ढिठाई से उन्हें 'स्वयंसिद्ध झूठ' कह देता है। अन्य लोग कुछ भद्दा तर्क देते हैं कि वे (सिद्धान्त) 'उच्च जातियों' पर लागू होते हैं। ये अभिव्यक्तियाँ वापस आती हुई निरंकुशता के अग्रदूत हैं, हरकारे हैं।'[3]

किन्तु इस प्रतिक्रिया से यह प्रमाणित नहीं होता कि प्रबुद्ध-काल सचमुच प्रबुद्ध नहीं था। इसके विपरीत हमें अमरीकी दार्शनिकों में उन महान् दिनों की स्मृति में वापस जाने की प्रवृत्ति अधिकाधिक और कामनाभरे रूप में मिलती है, और कोई भी अमरीकी विचारक जो केवल आध्यापक ही नहीं है कभी-भी कुछ विचारमग्न हो कर उस उपयोगिता और स्वतन्त्रता की इच्छा किये बिना नहीं रह सकता जो उस समय दर्शन को प्राप्त थी।

## परहित

प्रबुद्ध-काल का आरम्भ आत्मतोष में हुआ और अन्त भय में। उसकी प्रारम्भिक अवधियों में धर्मशास्त्रीय आशावाद से सार्वभौमिक परहित में विश्वास उत्पन्न हुआ। अमरीका में इस विशेषता को कॉटन मेथर ने प्रमुखता प्रदान की

---

१ ऐवरी क्रेवेन एडमण्ड रफिन सदर्नर (न्यूयार्क १९३२) पृष्ठ ४८; इसी प्रकार जार्ज फिट्ज़ह्यू सोशियालोजी फार दी साउथ (रिचमण्ड, १८५४) विशेषतः १९वाँ अध्याय।

२ जे. बी. स्टालो रैडेन अबहान्डलुन्गेन उंड ब्रीफ़े (सिन्सिनाटी, १८९३) पृष्ठ १६।

३ एल्बर्ट एलेरी बर्ग द्वारा सम्पादित दी राइटिंग्स आफ़ टॉमस जेफ़रसन (वाशिंगटन १९०३) में उद्धृत खण्ड (१) पृष्ठ १६, १७।

जो एक वृद्ध आडम्बर-प्रिय धर्मशास्त्री थे और 'भलाई करना अपने पेशे का कर्तव्य समझते थे। उन्होंने न केवल 'भलाई करने के निबन्ध' (एसेज टु डु गुड) लिखे बल्कि घर-घर जाकर, जहाँ भी उन्हें बुराई का सन्देह होता वहाँ भलाई करते'। अपने अन्तःकरण से प्रेरित होकर वे हर बात में दखल देते। उदारता और 'ईसाई प्रेम' सम्बन्धी एडवर्ड्स की धारणा में विषय ईश्वर है, और लाभ स्वयं अपनी आत्मा को होता है। किन्तु अधिक कट्टर शुद्धतावादियों ने उदारता को दूसरों की भलाई करने के अर्थ में समझा। उनकी यह कल्पना थी कि स्वयं ईश्वर को रुचि अपने यश से अधिक अपने प्राणियों के सुख में है। मेयर की रचना 'क्रिश्चियन फ़िलासफ़र' इस सम्प्रदाय की सर्वप्रथम अमरीकी अभिव्यक्तियों में से है, जो प्रकृति में औचित्य और उद्देश्य के तर्क पर आधारित है। बटलर की रचना 'एनालोजी आफ रेलिजन' (धर्म का सादृश्य) और पेली की रचना 'नेचुरल थियालोजी' (प्राकृतिक धर्मशास्त्र) को सोद्देश्यता के तर्क की व्याख्याओं के रूप में सामयिक लोकप्रियता मिली। सार्वभौमिक ईश्वरीय विधान में विश्वास न्यू-इंग्लैंड के प्रमुख 'विशिष्ट वर्ग' में अधिकाधिक मान्य हुआ। वोलास्टन की रचना 'नेचुरल रेलिजन' (प्राकृतिक धर्म) को बहुत लोगों ने पढ़ा और उसकी प्रशंसा की। सैमुएल जॉन्सन ने उसे अपनी रचना 'एथिका' (नीति) का आधार बनाया। वोलास्टन का अनुसरण करते हुए उन्होंने कहा कि ईश्वर हर वस्तु के साथ वैसा ही व्यवहार करता है, जैसी वह सचमुच है, 'सत्य के अनुसार', और इसलिये मनुष्य के साथ उसका व्यवहार सुख (निःसन्देह अनन्त) के लिए उत्पन्न किये गये प्राणी के रूप में होता है।

'हमें चाहिये कि चिंतनशील और तर्कनापरक, सामाजिक और अनश्वर प्राणियों के रूप में हम अपनी सारी प्रकृति और कालावधि को ध्यान में रखें। अतः यह (हमारा ध्यान) कालक्रम में और अनन्त काल तक सारी मानवीय प्रकृति और सारी नैतिक व्यवस्था की भलाई और सुख होगा। फलस्वरूप, पशु-शरीर की भलाई, या इन्द्रिय-सुख केवल काल्पनिक है, और जहाँ तक यह आत्मा की भलाई और सुख से मेल नहीं खाता, वहाँ तक यह भला नहीं रह जाता, बल्कि उसकी प्रकृति बुराई की हो जाती है। यही बात किसी भलाई के बारे में भी है, जहाँ तक सार्वजनिक भलाई से उसका मेल न हो और सांसारिक भलाई के बारे में भी जहाँ तक शाश्वत से उसका मेल न हो। और यह हमारी भलाई और सुख सम्पूर्णतः अवश्यमेव सत्य और वस्तुओं की प्रकृति के समरूप है या वस्तुएँ, अनुपात और कार्य वास्तव में जैसे हैं उसी रूप में उन्हें देखने पर उनके सम्बन्ध हैं बल्कि उनका परिणाम है। कारण कि उन्हें वास्तविक में देखने का अर्थ यह मानना है कि वे समुचित हैं और यह उनकी प्रकृति

कि व हमारी बौद्धिक सामाजिक और अमरत्व प्रकृति को उसकी सम्पूर्णता में अन्ततः सुखी बनायें। १

बेन्जामिन फ्रैंकलिन ने न केवल वालास्टन की पुस्तक पढ़ी थी बल्कि जब वे कुछ दिनों के लिए लन्दन में थे तो उन्होंने उसकी छपाई में भी काम किया था। उन्हें ऐसी आत्मतुष्टि हास्यास्पद लगी और अपनी रचना 'डिसर्टेशन आन लिबर्टी ऐण्ड नेसेसिटी प्लेजर एण्ड पेन (स्वतन्त्रता और आवश्यकता आनन्द और पीड़ा पर निबन्ध) में उसका मजाक उड़ाने में प्रशंसनीय सफलता मिली। फ्रेंकलिन सांसारिक मानवीयता के एक अपरिष्कृत और वैचित्र्यमय किन्तु प्रभावशाली प्रतिरूप थे। उन्होंने पूरी तरह और प्रभावकारी रीति से अपने को जनसेवा में और उपयोगी योजनाओं में लगाया। उनकी 'सद्गुण की कला' और 'पुअर रिचर्ड' जिन्हें आमतौर पर मितव्ययिता और पूंजीवादी नैतिकता का निरूपण माना जाता है, उनके अपने मतानुसार 'भलाई करने के प्रयास' थे। फ्रैंकलिन को अमरीका में सचमुच एक क्रान्तिकारी आकृति बनाने वाली चीज थी उनके विचार और नैतिकता की पूर्ण सांसारिकता। यांकी (न्यू-इंगलैंड-वासियों का व्यंग्य-नाम) आत्मतुष्टि को बहुत कुछ अपने अन्दर बनाये रखने के अलावा उन्होंने क्वेकरों की आत्मतुष्टि का भी कुछ अंश प्राप्त कर लिया। कुछलावादी सद्गुणों के धार्मिक मूल्य के सम्बन्ध में उनके अन्दर आत्मतुष्टि की भावना थी। लेकिन उन्होंने उन पर से पवित्रता का आवरण उतार कर उन्हें एक पूर्णतः उपयोगितावादी आधार पर प्रतिष्ठित किया। 'पुअर रिचर्ड्स अलमनक' (पुअर रिचर्ड पञ्चाग) के पाठक को कभी यह सन्देह नहीं होगा कि उसमें प्रस्तुत कहावती ज्ञान और सरल समझ बौद्धिक संघर्ष और असाध्य तृप्ति की उपलब्धि थी। सारी बातें बहुत ही सामान्य और सादगी भरी लगती हैं। किन्तु फ्रैंकलिन की 'आत्मकथा' या उससे भी अधिक डिसरनाल (डायरी) पर उनकी प्रारम्भिक रचनाओं को पढ़कर हम देख सकते हैं कि उस धर्मशास्त्रीय वातावरण और आडम्बर के बीच सरल समझ की उनकी खोज के पीछे कितनी प्रबुद्धता संस्कार और आलोचनात्मक ईमानदारी थी।

'हम कभी-कभी विवाद करते और बहस करना हमें बड़ा प्रिय था जो विवाद की प्रवृत्ति बहुधा बड़ी बुरी आदत बन जाती है बातचीत में कटुता लाने और उसे बिगाड़ने के अतिरिक्त इससे ऐसे लोगों के प्रति क्षोभ और शायद

१ हर्बर्ट और कैरोल श्नाइडर द्वारा सम्पादित 'सैमुएल जान्सन, प्रेसिडेण्ट आफ किंग्स कालेज हिज़ करियर एण्ड राइटिंग्स (न्यूयार्क १९२९) खण्ड २ पृष्ठ ४४८।

शत्रुता उत्पन्न होती है, जिससे मित्रता टूट सकती है। धार्मिक विवाद पर अपने पिता की पुस्तकें पढ़कर मुझे यह आदत पड़ गयी थी। तबसे मैंने देखा है कि समझदार व्यक्ति इसमें बहुत कम पड़ते हैं सिवाय वकीलों, विश्वविद्यालयों के लोगों और आमतौर पर एडिनबरा (स्कॉटलैंड की राजधानी—अनु०) में पले हुए सभी प्रकार के लोगों के।

"मुझे विश्वास हो गया कि सत्य, ईमानदारी और निष्ठा जीवन में सुख के लिए अधिकतम महत्व की है।' "[1]

इस प्रकार फ्रैंकलिन ने शुद्धतावादियों में धीरे-धीरे आ रहे एक दार्शनिक परिवर्तन को पूर्ण और प्रकट रूप दिया। बहुत-कुछ अचेत रूप में वे समझने लगे कि 'शुद्धतावादी नैतिकता' की एक धर्मशास्त्रीय अभिव्यक्ति होने के अलावा उसका एक उपयोगितावादी आधार भी था। न्यू-इंग्लैंड-वासियों का शुद्धतावादी होना उनके आस्तिकतावाद के कारण जरूरी नहीं था, जैसा कि आमतौर पर माना जाता है बल्कि न्यू-इंग्लैंड का निर्माण करने की उनकी इच्छा के कारण जरूरी था। 'पीड़ित अन्तरात्मा' या पाप की भावना का, जो आमतौर पर पतन और भाग्य के पूर्व-निर्धारण के आस्तिकतावादी सिद्धान्तों का फल समझी जाती है, अस्पष्ट और मुख्य कारण नयी बस रही बस्तियों के जीवन की कठोर आवश्यकताओं में मिलेगा। पादरी ध्यान रखते थे कि जो कुछ करना जरूरी हो, ईश्वर उसके लिए आदेश दे और जो बाधा आये उसे निषिद्ध घोषित करे।

बेन्जामिन फ्रैंकलिन ने प्रयास किया कि शुद्धतावादी सद्गुणों को उनकी पूरी कठोरता के साथ कायम रखें लेकिन उनकी धर्मशास्त्रीय मान्यता का पूरी तरह परित्याग कर दें। उन्होंने सीमान्तक्षेत्रीय नैतिकता को एक उपयोगितावादी आधार दे कर उसे आनुभविक मान्यता प्रदान की। इसमें उन्हें विशेष सफलता मिली। फ्रैंकलिन ने सारी बात को थोड़े से शब्दों में इस प्रकार कहा, 'ईश्वरीय प्रेरणा का अपने-आप में मुझ पर कोई प्रभाव नहीं था। लेकिन मेरी एक राय यह थी कि चाहे कोई कार्य इस कारण बुरे न हों कि वह (ईश्वरीय प्रेरणा) उनका निषेध करती है या इस कारण अच्छे न हों कि वह उनका आदेश देती है, किन्तु शायद वे कार्य निषिद्ध इस कारण किये गये हों कि स्वयं अपनी प्रकृति में, सारी परिस्थितियों को देखते हुए, हमारे लिए बुरे थे या उनका आदेश इस कारण दिया गया हो कि वे हमारे लिए लाभदायक थे।'[2] कहने का मतलब ही बात यही थी जो फ्रैंकलिन ने फिर-फिर कही अगर आप कुछ उपलब्ध करना

१. बेन्जामिन फ्रैंकलिन आटोबायग्राफी।
२. वही।

चाहते हैं, तो उसके आवश्यक साधन ये हैं—मिताहार मौन, व्यवस्था संकल्प मितव्ययिता उद्योग, निष्ठा न्याय आदि। और अगर कोई प्रमाण मांगता तो फ्रैंकलिन स्वयं अपने और उपनिवेशों के अनुभव को प्रमाण रूप में प्रस्तुत कर सकते थे।

दार्शनिकों को इस दर्शन की सरलता जो लगभग ग्राम्यी है अखर जाती है। साधन-मूल्यों में ध्यान केन्द्रित रखकर फ्रैंकलिन उसी विशिष्टता का प्रदर्शन करते हैं, जिसे यूरोपीय लोग 'अमरीकीपन' कहते हैं। पूर्व-स्वीकृत होने के कारण अन्तिम मूल्यों की सचेत रूप में परिभाषा या चर्चा शायद ही कभी होती है, क्योंकि अमरीका में (और दरअसल सभी जगह) साध्य आरम्भ में ही और आसानी से स्वीकार कर लिये जाते हैं बहुत कुछ वैसे ही जैसे बच्चे धर्मों को अपना लेते हैं। बौद्धिक वातावरण के अंग के रूप में उन्हें पूर्व-स्वीकृति मिली रहती है और गंभीरता से उनकी आलोचना करने का अवसर शायद ही कभी आता है। अपनी शुद्धतावादी विचार-व्यवस्था को स्वयं एक साध्य के रूप में प्रतिष्ठित करने में फ्रैंकलिन को कोई रुचि नहीं थी। वे यह मानकर चलते थे कि लोगों के अपने लक्ष्य होते हैं कि वे 'मुक्त और अकुण्ठित' स्थिति में रहना चाहते हैं और यह कि धन केवल अवकाशमय समाज के वास्तविक तत्त्वों का उपभोग करने का साधन है। 'जल्दी सोना और जल्दी उठना मनुष्य को स्वस्थ समृद्ध और बुद्धिमान् बनाता है।' स्वास्थ्य समृद्धि और ज्ञान मानवीय जीवन की प्राकृतिक वस्तुओं के अर्जन के लिए यह सूत्र बुरा नहीं है। लेकिन फ्रैंकलिन की सद्गुणों की सूची में इनमें से कोई भी नहीं आता। उसका ध्यान केवल जीवन के 'जल्दी सोना और जल्दी उठना' वाले पक्ष की ओर है।

दूसरे शब्दों में मानवीय आदर्शों का दर्शन न होने के कारण शुद्धतावादी सद्गुण न तो अरस्तू की नीति के पर्याय थे और न पूंजीवादी व्यावसायिकता का समाधान। अगर शुद्धतावादी नैतिकता ने किसी का स्थान ग्रहण किया तो परम्परागत 'ईसाई सद्गुणों' का क्योंकि वे भी जीवन के अनुशासन का दर्शन हैं। ईसाई जीवन का परम्परागत चित्रण विनय दयालुता पश्चात्ताप निर्धनता अपने को वंचित करना और समाधीत भावना के रूप में किया जाता है। शुद्धतावादी सद्गुणों की मान्यता का आधार तो ईसाई धर्मशास्त्र ही था किन्तु वे ईसाई सद्गुण नहीं थे। ईसाई नैतिक परम्परा से यह सम्बन्ध-विच्छेद जिसे फ्रैंकलिन ने अपने दर्शन में व्यक्त किया यान्की और ईसाई चरित्रों के वैपरीत्य का मर्म है। यह अमरीकी प्रबुद्धता के सामान्य रूप का भी मर्म है। अमरीकी प्रबुद्धता अगर व्यावहारिक परहित और धर्मनिरपेक्ष मानवीयता के लक्ष्य लेकर ˘ लिन का अनुसरण करती तो उसका इतिहास वही होता जिसकी यूरोप की

उसमें आशा थी। लेकिन वह परहित व भावुक पन्थ को अपनाकर और एक 'उदार धर्म' का निर्माण करके, अधिक रूढ़िगत मार्ग पर चली। उधर फ्रैंकलिन की परहित भावना से विच्छिन्न होकर जिसके कारण उन्होंने अपने सद्गुणों का मुक्त और अकुण्ठित जीवन के साधन के रूप में देखा था ये सद्गुण संकुचित होकर निरंकुश प्रतियोगिता और आदर्शहीन व्यवसाय की सामग्री बन गये।

## स्वतन्त्रता का सिद्धान्त

धर्मक्षेत्र के बाहर इंगलिस्तान में ह्विग (पार्लियामेन्ट-समर्थक) समूह को १६८८ की सफलता मिली वह शुद्धतावादी विद्रोह की ही उपज और उसकी परिणति थी। जॉन लॉक के राजनैतिक दर्शन में इन धर्म विरोधियों के अधिकांश व्यावहारिक लक्ष्य धर्म-निरपेक्ष रूप में मौजूद थे—संवैधानिक अधिकार सहिष्णुता और सुरक्षा। न्यू-इंगलैंड में भी इसी प्रकार शुद्धतावाद एक धर्म निरपेक्ष रूप लेकर स्वतन्त्रता के एक सिद्धान्त में विकसित हुआ। लेकिन पादरियों ने इस संक्रमण का नेतृत्व नहीं किया क्योंकि शुद्धतावादी धर्मशास्त्री धर्म निरपेक्ष प्रवृत्तियों से आशंकित थे और उनमें से कुछ ने अत्याचारियों का प्रतिरोध करने के पुराने काल्विनवादी सिद्धान्त को पुनर्जीवित किया। इसके सर्वाधिक दिलचस्प और मजेदार उदाहरणों में से एक है प्रिन्सीटन कालेज के अध्यक्ष जॉन विदरस्पून द्वारा १७ मई, १७७६ को कालेज के छात्रों के समक्ष दिया गया प्रसिद्ध 'विद्रोह धर्मोपदेश' जिसमें उन्होंने कहा कि ईश्वर की सर्वोच्च इच्छा उपनिवेशों के वासियों 'अव्यवस्थापूर्ण आवेगों' को उनपर अत्याचार करने वालों के विरुद्ध जगा रही है। 'मनुष्य का क्रोध अपने अधिकतम तूफानी उभार में उसकी (ईश्वर की) इच्छा पूर्ण करता है, और अन्ततः उसके कृपापात्रों का भला करता है।'[1] किन्तु विदरस्पून भी ईश्वर द्वारा मनुष्यों के आवेगों के उपयोग के अपने इस सिद्धान्त का प्रतिपादन करने के बाद अपने उपदेश के अन्तिम आधे हिस्से

---

१ जान विदरस्पून 'दी डोमिनियन आफ प्राविडेन्स ओवर दी पैशन्स आफ मैन' (मनुष्यों के आवेगों पर विधाता के विधान का प्रभुत्व (फिलाडेल्फिया, १७७७) पृष्ठ १९। इसी परिच्छेद में विदरस्पून अपने सुपरिचित चमत्कारपूर्ण बुद्धि चातुर्य से कहते हैं— विधाता के विधान में बहुधा पापशक्तिमत्ता और औचित्य का मिश्रण पहचाना जा सकता है।'

चाहते हैं तो उसके आवश्यक साधन ये हैं—मिताचार मौन व्यवस्था संकल्प मितव्ययिता उद्योग, निष्ठा न्याय आदि। और अगर कोई प्रमाण मांगता, तो फ्रैंकलिन स्वयं अपने और उपनिवेशों के अनुभव को प्रमाण रूप में प्रस्तुत कर सकते थे।

दार्शनिकों को इस दर्शन की सरलता जो लगभग सादगी है अखर जाती है। साधन-मूल्यों में ध्यान केन्द्रित रखकर फ्रैंकलिन उसी विशिष्टता का प्रदर्शन करते हैं जिसे यूरोपीय लोग 'अमरीकीपन' कहते हैं। पूर्व-स्वीकृत होने के कारण अन्तिम मूल्यों की सचेत रूप में परिभाषा या चर्चा शायद ही कभी होती है, क्योंकि अमरीका में (और दरअसल सभी जगह) साध्य आरम्भ में ही और आसानी से स्वीकार कर लिये जाते हैं बहुत कुछ वैसे ही जैसे बच्चे धर्मों को अपना लेते हैं। सांस्कृतिक वातावरण के अंग के रूप में उन्हें पूर्व-स्वीकृति मिली रहती है, और गंभीरता से उनकी आलोचना करने का अवसर शायद ही कभी आता है। अपनी मुक्ततावादी विचार-व्यवस्था को स्वयं एक साध्य के रूप में प्रतिष्ठित करने में फ्रैंकलिन को कोई रुचि नहीं थी। वे यह मानकर चलते थे कि लोगों के अपने लक्ष्य होते हैं कि वे मुक्त और अकुण्ठित' स्थिति में रहना चाहते हैं और यह कि धन केवल अवकाशमय समाज के वास्तविक लक्ष्यों का उपभोग करने का साधन है। 'जल्दी सोना और जल्दी उठना मनुष्य को स्वस्थ समृद्ध और बुद्धिमान् बनाता है। स्वास्थ्य समृद्धि और ज्ञान मानवीय जीवन की प्राकृतिक वस्तुओं के वर्णन के लिए यह सूत्र बुरा नहीं है। लेकिन फ्रैंकलिन की सद्गुणों की सूची में इनमें से कोई भी नहीं आता। उसका ध्यान केवल जीवन के 'जल्दी सोना और जल्दी उठना' वाले पक्ष की ओर है।

दूसरे शब्दों में मानवीय आदर्शों का दर्शन न होने के कारण मुक्ततावादी सद्गुण न तो अरस्तू की 'नीति' के पर्याय थे और न पूँजीवादी व्यावसायिकता का यशोगान। अगर मुक्ततावादी नैतिकता ने किसी का स्थान ग्रहण किया तो परम्परागत 'ईसाई' सद्गुणों का क्योंकि वे भी जीवन के अनुशासन का दर्शन हैं। ईसाई जीवन का परम्परागत चित्रण विनय दयानुता पश्चात्ताप निर्धनता अपने को वंचित करना और क्षमाशील भावना के रूप में किया जाता है। मुक्ततावादी सद्गुणों की मान्यता का आधार तो ईसाई धर्मशास्त्र ही था किन्तु वे ईसाई सद्गुण नहीं थे। ईसाई नैतिक परम्परा से यह सम्बन्ध-विच्छेद जिसे फ्रैंकलिन ने अपने दर्शन में व्यक्त किया यान्की और ईसाई चरित्रों के वैपरीत्य का मर्म है। यह अमरीकी मनुष्यता के सामान्य रूप का भी मर्म है। अमरीकी मनुष्यता अगर व्यावहारिक परहित और धर्मनिरपेक्ष मानवीयता के लक्ष्य लेकर फ्रैंकलिन का अनुसरण करती तो उसका कृतित्व नहीं होता जिसकी यूरोप को

उससे आशा थी। लेकिन वह परहित के भावुक पन्थ को अपनाकर और एक 'उदार धर्म' का निर्माण करके अधिक क्रमिक मार्ग पर चलो। उधर फ्रैंकलिन की परहित भावना से विच्छिन्न होकर जिसके कारण उन्होंने अपने सद्गुणों को 'मुक्त और प्रफुल्लित' जीवन के साधन के रूप में देखा था, ये सद्गुण संकुचित होकर निरंकुश प्रतियोगिता और आदर्शहीन व्यवसाय की सामग्री बन गये।

## स्वतन्त्रता का सिद्धान्त

धर्मदेश के बाहर इंगलिस्तान के ह्विग (पार्लियामेन्ट-समर्थक) समूह को १६८८ में जो सफलता मिली वह मुक्तवादी विद्रोह की ही उपज और उसकी परिणति थी। जॉन लॉक के राजनैतिक दर्शन में इन अति विरोधियों के अधिकांश व्यावहारिक तत्त्व धर्म-निरपेक्ष रूप में मौजूद थे—संवैधानिक अधिकार सहिष्णुता और सुरक्षा। न्यू-इंगलैंड में भी इसी प्रकार मुक्तवाद एक धर्म निरपेक्ष रूप लेकर स्वतन्त्रता के एक सिद्धान्त में विकसित हुआ। लेकिन पादरियों ने इस संक्रमण का नेतृत्व नहीं किया क्योंकि मुक्तवादी धर्मशास्त्री धर्म निरपेक्ष प्रवृत्तियों से प्रोत्साहित थे और उनमें से कुछ ने अत्याचारियों का प्रतिरोध करने के पुराने काल्विनवादी सिद्धान्त का पुनर्जीवित किया। इसके सर्वाधिक दिलचस्प और मजेदार उदाहरणों में से एक है प्रिस्बीटियन कॉलेज के अध्यक्ष जॉन विदरस्पून द्वारा १७ मई, १७७६ को कॉलेज के छात्रों के समक्ष दिया गया प्रसिद्ध 'विद्रोह' धर्मोपदेश, जिसमें उन्होंने कहा कि ईश्वर की सर्वोत्तम इच्छा उपनिवेशों के वासियों के अव्यवस्थापूर्ण आवेगों को उनपर अत्याचार करने वालों के विरुद्ध बना रही है। 'मनुष्य का क्रोध अपने अधिकतम तूफानी उभार में उसकी (ईश्वर की) इच्छा पूर्ण करता है, और सम्भवतः उसके कृपापात्रों का भला करता है।'[1] किन्तु विदरस्पून भी ईश्वर द्वारा मनुष्यों के आवेगों के उपयोग के अपने इस सिद्धान्त का प्रतिपादन करने के बाद अपने उपदेश के अन्तिम आधे हिस्से

१ जान विदरस्पून 'दी डोमिनियन आफ प्राविडेन्स ओवर दी पैशन्स आफ मैन' (मनुष्यों के आवेगों पर विधाता के विधान का प्रभुत्व) (फिलाडेल्फिया, १७७६) पृष्ठ १९। इसी परिप्रेक्ष्य में विदरस्पून अपने सुपरिचित धर्मशास्त्रीय बुद्धि-चातुर्य से कहते हैं— विधाता के विधान में प्रायः सर्वशक्तिमत्ता और औचित्य का मिश्रण पाया जा सकता है।"

में नौजवानों से सीधी-सादी धर्म में मसम्बद्ध अपील करते हैं कि वे अपने अधिकारों और न्याय स्वतन्त्रता और मानवीय प्रकृति के पक्ष में बीरता से लड़ें। वे इतिहास के आधार पर यह तर्क दे कर दोनों सिद्धान्तों को मिलाने की चेष्टा करते हैं कि नागरिक स्वतन्त्रता के समाप्त होने पर हमेशा धार्मिक स्वतन्त्रता भी समाप्त हो जाती है, और अगर हम अपनी सांसारिक सम्पत्ति सौंप देते हैं तो उसके साथ ही हम अपनी अन्तरात्मा को भी पराधीन बना देते हैं।[1]

युद्धवादी धर्मशास्त्र को इस प्रकार विद्रोह के अनुकूल बनाने का एक पूर्व-उदाहरण जॉन वाइज में मिलता है। उन्होंने स्थानीय धर्म-समुदायों की स्वतन्त्रता का समर्थन करते हुए (१७१७) धर्म-संगठन को तर्कों और युद्धवादी सिद्धान्तों को छोड़कर 'मनुष्य की सुरक्षाओं' के एक सिद्धान्त के लिए 'प्रकृति के नियम और प्रकाश' (विशेषत पुफ़ेनडार्फ़) से प्रेरणा ली जाती थी। उन्होंने 'मनुष्य की प्रकृति में निहित मुख्य सुरक्षाओं' के रूप में, अपनी तर्कबुद्धि के निर्णय पर चलने की स्वतन्त्रता निजी स्वतन्त्रता और समानता और जनता की सर्वोच्च सत्ता और सामाजिक अनुबन्ध के उपयोग में अन्य मनुष्यों के साथ शामिल होने के अवसर को माना था। जॉन वाइज ने बहुत साफ नतीजा निकाला था कि सभी प्रकार की सरकारों में 'विश्व में सर्वोत्तम शायद वह होती जिसमें श्रेष्ठ लोकतन्त्र के आधार पर एक वैधानिक राजा ( निरंकुश से भिन्न ) होता है।[2] न्यू-इंगलैंड के कुछ पादरियों ने अब जोनाथन मेह्यू का अनुसरण करने का साहस किया जिन्होंने अपने 'सरमन्स टु यंग मेन (युवकों को उपदेश—१७६३ ) में घोषित किया कि देश और स्वतन्त्रता का प्रेम और सभी अत्याचारों और जुल्म से घृणा अच्छे धर्म का सार है। किन्तु मेह्यू और उनके साथी विद्रोहियों ने अपने सिद्धान्त को युद्धवाद में ग्रहण करने की चेष्टा नहीं की। वस्तुत पादरी के रूप में उनकी अच्छी प्रतिष्ठा नहीं थी और सैमुएल जॉनसन ने जो स्वयं अंग्रेजी राज के समर्थक थे उनके बारे में कहा कि वे उस प्रकार के 'अव्यवस्थित विचार वाले लोगों में हैं जिन्हें तुर्कों से ज्यादा अच्छे ईसाई कहना कठिन है।

समृद्ध और विद्रोहपूर्ण न्यू-इंगलैंड वासियों के लिए यह ज्यादा आसान था कि ईश्वर पर पूर्ण निर्भरता और कर्तव्यभावना से 'दयाधीशों' के आज्ञापालन

---

१ वही पृष्ठ १८।

२ पॉल रसेल ऐण्डरसन और मैक्स हैरोल्ड फिश द्वारा सम्पादित फ़िलासफ़ी इन अमेरिका ( न्यूयार्क १६३६ ), पृष्ठ १६।

पर विश्वास करने के पुरातनपंथी आडम्बर का परित्याग कर दें और अपने आश्चर्यजनक रूप में धर्म-निरपेक्ष स्वतन्त्रता के घोषणा-पत्र की तैयारी में अगर प्रजातन्त्रवादी नहीं तो पूरी तरह ह्विग ( राष्ट्रवादी लोकतन्त्रवादी ) बन जाएँ। और इस तरह शीघ्र ही सारे उपनिवेशों में इतिहास और प्रगति सम्बन्धी धर्म-निरपेक्ष धारणा फैल गयी।

टॉम पेन और बेन्जामिन फ्रैंकलिन द्वारा की गयी व्यावहारिकता और 'सरल समझ' की अपीलों की लोकप्रियता के बावजूद अमरीकी नेताओं ने संस्थापित सिद्धान्तों को पुनः प्रतिष्ठित करने के लिए मेहनत की—न केवल आधुनिक सिद्धान्तों को वरन् प्राचीन सिद्धान्तों को भी। रोम के कानून और यूनान के राजनीतिक दर्शन का अमरीका में पदार्पण जिन्हें पुनर्जागरण ने केवल मौखिक आदर दिया था, अपने आप में अमरीकी चिन्तन के इतिहास में एक बड़ी घटना थी और प्रबुद्ध-काल की एक बड़ी देन थी। बिना उनके मूल स्रोतों तक गये हम कम से कम उन मुख्य दार्शनिक विचारों और समस्याओं का जिक्र कर सकते हैं जो विद्रोह का औचित्य सिद्ध करने के प्रयास में और संविधान पर हुई लम्बी बहस और विचार-विमर्श के फलस्वरूप सामने आयीं।

(क) सामाजिक अनुबन्ध और प्रजाधिपत्य—चर्च (धर्म-संगठन) प्रतिष्ठित कि पुरातनपंथी सिद्धान्त को एक धर्म-निरपेक्ष रूप देना आसान था। लॉक और इंगलिस्तान के ह्विग बहुत हद तक ऐसा करने में सफल हुए थे। लॉक के सामाजिक अनुबन्ध के सिद्धान्त को अमरीकी आवश्यकताओं के अनुरूप ढालने के लिए केवल इतनी ही जरूरत थी कि सामाजिक अनुबन्ध जन-कल्याण और प्रकृति के नियम सम्बन्धी प्राचीन रोमी सिद्धान्तों के अंशों की सहायता से लॉक के सिद्धान्तों को एक गणतान्त्रिक रूप प्रदान किया जाए। कुछ समय तक जॉन आडम्स और टॉमस जेफरसन जैसे उपनिवेशवादी वकीलों का खयाल था कि सैद्धान्तिक और व्यावहारिक दोनों प्रकार की समस्याओं का हल अंग्रेजी साम्राज्य के अन्दर रहकर किया जा सकता है, कुछ उसी प्रकार जैसे अलगाव विरोधी धर्मसमुदायवादियों का खयाल था कि वे इंगलिस्तानी चर्च के अन्दर रह सकेंगे। हर एक उपनिवेश को एक 'राज्य-क्षेत्र' माना जाए, जिसका अपना विधानमण्डल हो और एक सामान्य सम्राट्, साम्राज्य के सामान्य कानून और स्वयं अपने विधानमण्डल के स्वीकृत कानूनों के प्रति भक्ति के स्वैच्छिक अनुबन्ध से हर उपनिवेश बँधा हो। और फिर, वे इंगलिस्तान, मैनद्वीप आदि सहभागी स्वतन्त्र राज्यों के साथ मिलकर स्वतन्त्र राज्यों का एक साम्राज्य-संघ बनाएँ। इसकी तुलना इस धर्म-समुदायवादी सिद्धान्त से की जा सकती है कि स्वतन्त्र गिरजा क्षेत्र एकमात्र और सर्वोच्च अधिपति ईसा के अधीन इंगलिस्तानी चर्च में संघबद्ध

में नीजवानों से सीधी-सादी भाषा में मसलन अपील करते हैं कि वे अपने अधिकारों और 'न्याय स्वतन्त्रता और मानवीय प्रकृति' के पक्ष में वीरता से लड़ें। वे इतिहास के आधार पर यह तर्क देकर दोनों सिद्धान्तों को मिलाने की चेष्टा करते हैं कि नागरिक स्वतन्त्रता के समाप्त होने पर हमेशा धार्मिक स्वतन्त्रता भी समाप्त हो जाती है, और अगर हम अपनी सांसारिक सम्पत्ति सौंप देते हैं तो उसके साथ ही हम अपनी अन्तरात्मा को भी पराधीन बना देते हैं।[1]

पुरातावादी धर्मशास्त्र को इस प्रकार विद्रोह के अनुरूप बनाने का एक पूर्व-उदाहरण जॉन वाइज में मिलता है। उन्होंने स्थानीय धर्म-समुदायों की स्वतन्त्रता का समर्थन करते हुए (१७१७) धर्म-संगठन की तर्कों और पुरातावादी सिद्धान्तों को छोड़कर 'मनुष्य की सुरक्षाओं के एक सिद्धान्त के लिए 'प्रकृति के नियम और प्रमाण' (विशेषतः पुफेनडार्फ) से प्रेरणा लेनी चाही थी। उन्होंने 'मनुष्य की प्रकृति में निहित मुख्य सुरक्षाओं के रूप में, अपनी तर्कबुद्धि के निर्णय पर चलने की स्वतन्त्रता, निजी स्वतन्त्रता और समानता, और जनता की सर्वोच्च सत्ता और सामाजिक अनुबन्ध के उपयोग में अन्य मनुष्यों के साथ शामिल होने के अवसर को माना था। जॉन वाइज ने बहुत साफ नतीजा निकाला था कि सभी प्रकार की सरकारों में 'विश्व में सर्वोत्तम शायद वह होती जिसमें श्रेष्ठ लोकतन्त्र के आधार पर एक वैधानिक राजा (निरंकुश से भिन्न) होता है।[2] न्यू-इंग्लैंड के कुछ पादरियों ने अब जोनाथन मेह्यू का अनुकरण करने का साहस किया जिन्होंने अपने 'सरमन्स टु यंग मेन' (युवकों को उपदेश—१७६३) में घोषित किया कि देश और स्वतन्त्रता का प्रेम और सभी अत्याचारों और जुल्म से घृणा सच्चे धर्म का सार है। किन्तु मेह्यू और उनके साथी विद्रोहियों ने अपने सिद्धान्त को पुरातावाद से ग्रहण करने की चेष्टा नहीं की। वस्तुतः पादरी के रूप में उनकी अच्छी प्रतिष्ठा नहीं थी और सैमुअल जॉनसन ने जो स्वयं अंग्रेजी राज के समर्थक थे उनके बारे में कहा कि वे उस प्रकार के 'अव्यवस्थित विचार वाले लोगों में हैं जिन्हें तुर्कों से ज्यादा अच्छे ईसाई कहना कठिन है।

समृद्ध और विद्रोहपूर्ण न्यू-इंग्लैंड वासियों के लिए यह ज्यादा आसान था कि ईश्वर पर पूर्ण निर्भरता और कर्तव्यभावना से 'कब्रवादियों' के आज्ञापालन

---

१ वही पृष्ठ १८।

२ जॉन रसेल ऐंडरसन और मैक्स हैरोल्ड फिश द्वारा सम्पादित फ़िलासफ़ी इन अमेरिका (न्यूयार्क १९३९), पृष्ठ १६।

हों। उपनिवेशों को इस रूप में देखना सम्भव था क्योंकि उनके अधिकार-पत्र स्पष्टतः आनुबन्धिक थे। ऐसे राज्य संघबद्ध होने पर भी स्वतन्त्र होंगे क्योंकि हर एक की अपनी प्रतिनिधि सरकार होगी और सामान्य कानून की सीमाओं के अन्दर हर एक राज्य सामान्य हित के कामों में अपने योग के रूप और परिमाण के प्रश्नों पर अपना मत दे सकेगा। सम्राट् के प्रति भक्ति के सामान्य बन्धन के अलावा एकता कायम रखने के लिए एकमात्र अन्य आवश्यकता साम्राज्य के एक स्वाधीन सर्वोच्च न्यायालय की होगी जिसका एकमात्र कार्य विधानमण्डल के कामों की वैधानिकता को परखना होगा। स्वतन्त्र ( अर्थात् आनुबन्धिक ) समाजों के संघीय प्रजाधिपत्य का यह विचार १७६ के आस-पास अमरीका और इंगलिस्तान दोनों के ही समझौते के इच्छुक राजनेताओं द्वारा प्रतिपादित किया जा रहा था, जिन्हें आशा थी कि इंगलिस्तान और उसके उपनिवेशों के धार्मिक विवाद वैधानिक सुधार की योजना के अन्तर्गत सुलझाये जा सकते हैं।[1] लेकिन जैसा कि सब जानते हैं साम्राज्य-प्रजाधिपत्य की वह योजना अव्यावहारिक सिद्ध हुई, वह शीघ्र ही उपनिवेशों के आपसी सहयोग और फिर राज्यों की संघीय एकता का क्रियात्मक आधार बन गयी। सभी का अनुमान था कि जिस प्रकार अंग्रेजी संसद उसे औपनिवेशिक नीति के झगड़ों का मुख्य केन्द्र थी उन्हीं कारणों से संघीय विधानमण्डल झगड़े और गुटबाजी का मुख्य केन्द्र होगा। स्वतन्त्रता के हित में यह आवश्यक था। किन्तु यह आशा थी कि एक कार्यकारिणी और एक सर्वोच्च न्यायालय शान्ति कायम रख सकेंगे जिस पर सभी की सुरक्षा निर्भर थी। लगभग १७६ से लगभग १८२ तक अमरीकी राजनीतिक विचारधारा का यह मौलिक रूप केवल युद्ध जीतने और शान्ति स्थापित करने का व्यावहारिक तरीका नहीं था बल्कि एक सामाजिक दर्शन का व्यावहारिक मूर्त रूप था। 'संघ योजना' जिस पर उसके आलोचकों को सचमुच बड़ा गर्व था सामाजिक अनुबन्ध के सिद्धान्त का दोहरा प्रयोग थी—या जैसा जैफ़रसन ने कहा इसमें छोटे-छोटे गणतन्त्रों को मिलाकर एक विशाल गणतन्त्र का निर्माण हुआ था। न्यू-इंगलैंड का हर नगर, हर इलाका [illegible] बस्ती और हर राज्य राष्ट्रीय संघ की भाँति एक पूर्णतः आनुबन्धिक समाज माना गया। थॉमस जैफ़रसन ने विशेषतः इन 'छोटे गणतन्त्रों' को जीवन्त रखने पर जोर

१ उपनिवेशों में बेन्जामिन फ्रैंकलिन और सेमुएल जॉन्सन स्वतन्त्रता का सवाल उठने के पहले से ही, संघ के प्रारम्भिक समर्थक थे। यह दिलचस्प बात है कि अमरीकी बिशपों (उच्च धर्माधिकारियों) की नियुक्ति के अपने सुझाव को भी जॉन्सन इसी विचार का धर्मसंगठन सम्बन्धी रूप मानते थे।

दिया क्योंकि उनके मतानुसार इन स्थानीय समाजों के गणतान्त्रिक चरित्र और सतर्कता पर ही बड़े संघ का स्वास्थ्य निर्भर था।

मैं कह सकता हूँ कि एक सामान्य सूर्य की परिक्रमा करने वाले ग्रहों की भाँति जो अपनी पारस्परिक युक्ता और दूरियों के अनुसार कार्य करते और कार्य का उपादान बनते हैं ये सब और इनकी केन्द्रीय सरकार भी समय पाकर वह सुन्दर सन्तुलन उत्पन्न करेंगे जिस पर हमारा संविधान आधारित है। मेरा विश्वास है कि वह विश्व में श्रेष्ठता का ऐसा उदाहरण प्रस्तुत करेगा जिसकी तुलना केवल सौर-मण्डल से ही की जा सकेगी। पर प्रबुद्ध राजनेता हर संघ की युक्ता और प्रभाव को क़ायम रखने की चेष्टा करेगा क्योंकि किसी एक संघ का अंग अधिक होने पर सामान्य सन्तुलन नष्ट हो जाएगा।[1]

इन आनुवंशिक सिद्धान्त के अनुसार जनाधिकार पर निर्मित कोई गणतन्त्र या प्रजातिपत्य नागरिकों का एक स्वैच्छिक कानूनी संघ होता है जो एक-दूसरे के प्राकृतिक अधिकारों की रक्षा करने का वादा करते हैं और इस लक्ष्य की पूर्ति के लिए, नागरिक अधिकारों या न्याय की प्रतिष्ठा के उद्देश्य से एक 'अभिकर्ता' 'ट्रस्टी' या सरकार नियुक्त करते हैं। यह किसी प्रभु की आधीनता का आपसी समझौता नहीं है (हॉब्स) और न बहुमत की इच्छा को प्रभु मानने की स्वीकृति है (लॉक)। बल्कि इसमें एक राष्ट्र अपनी स्वतन्त्रता या प्रभुता (अगर इस विचार को रखना ही है तो) का उपभोग हर एक के अधिकारों को प्रतिष्ठित सम्मानित और कार्यान्वित करके करता है उन अधिकारों को सरकार को सौंप कर नहीं। कट्टर गणतन्त्रवादी टॉमस पेन ने स्पष्ट शब्दों में 'जनता की प्रभुता की घोषणा की। और जेम्स विल्सन ने बड़े ध्यानपूर्वक प्रभुता के ऐसे सिद्धान्त के कानूनी पक्षों का निरूपण किया। जब यह सिद्धान्त निरूपित किया जा रहा था उस समय तक अमरीकियों को रूसो के सामान्य इच्छा (जनरल विल) की प्रभुता के सिद्धान्त की जानकारी नहीं थी। अगर होती तो भी वे उसे सन्देह की दृष्टि से देखते। उनका अपना सिद्धान्त इस पर आधारित था कि सामान्य इच्छा और विशिष्ट इच्छा दोनों ही प्रकृति और नागरिक अधिकारों के यथाए जनाधिकार के अधीन हों। उनके मतानुसार जनाधिकार और निजी अधिकार में साधन और साध्य का सम्बन्ध है। नागरिक स्वतन्त्रता कानून शक्ति आदि विभिन्न नागरिकों की सम्पत्ति की सुरक्षा और सुख की अभिवृद्धि के साधन हैं।

---

1 जेफ़र्सन फ़्रान्सिस_को पत्र २१ फ़रवरी १७९८ जॉन डूई द्वारा सम्पादित 'दी लिविंग थॉट्स ऑफ़ टॉमस जफ़रसन (न्यूयार्क, १९४० ) में उद्धृत पृष्ठ ५१-५२।

प्रतिनिधि थे, जिन्होंने अधिक आलोचनात्मक सिद्धान्त-निरूपण करने वाली अगली पीढ़ी के लिए समस्याएँ निरूपित कीं।

किन्तु दार्शनिक प्रवृत्ति वाले राजनेताओं के लिए अमरीका का महान् वादविवाद दरअसल उस महान् वादविवाद का ही प्रसार था जो (कम से कम अंग्रेज़ों के लिए) क्रामवेल की सेना में प्रेस्बिटीरियन और स्वतन्त्र विचार लोगों में आरम्भ हुआ था। लॉक ने प्राकृतिक अधिकारों की धारणा का प्रयोग बड़े ढीले-ढाले रूप में किया था क्योंकि अधिक स्पष्ट अन्तर न करके वे अपने उद्देश्यों की पूर्ति ज़्यादा अच्छी तरह कर सकते थे। इसी प्रकार अमरीका में स्वतन्त्रता के युद्ध में विजय प्राप्त होने तक मूल सैद्धान्तिक प्रश्न गौण रहे, लेकिन उसके बाद अधिकाधिक सामने आये। संविधान का निर्माण करने में, और क्रान्तिकारी फ्रांस के साथ अपने सम्बन्धों में, इन प्रश्नों से बचना असम्भव था। मूल दार्शनिक प्रश्न जो इस संघर्ष से उभरा उसे इस प्रकार रखा जा सकता है—क्या अधिकार या क़ानून को एक संस्थात्मक नैतिक ढाँचे के रूप में परिभाषित किया जा सकता है जिससे किसी राज्य के स्थायी संगठन या संविधान को न्यायपूर्ण या अन्यायपूर्ण, तर्कसंगत या स्वेच्छ कहा जा सके? या कि अधिकार को ऐसे विशिष्ट कार्यों के सन्दर्भ में परिभाषित करना आवश्यक है, जो अपनी निजी प्रकृति में न्यायपूर्ण या स्वेच्छ होते हैं? इंग्लिस्तान के मामले में इस प्रश्न का व्यावहारिक रूप यह था कि संसद्—अर्थात् जनता के प्रतिनिधि—की प्रभुसत्ता अपने आप में उचित थी या कि देश का क़ानून भी स्वेच्छ हो सकता है और इस कारण जनता के लिए आवश्यक है कि वह स्वयं अपने प्रतिनिधियों और क़ानून के विरुद्ध भी कुछ अधिकारों या स्वतन्त्रताओं का 'आरक्षित' रखे। जेम्स हैरिंग्टन का अनुसरण करते हुए जॉन ऐडम्स ने एक संस्थात्मक यन्त्रात्मक स्वतः नियमित व्यवस्था की कल्पना की। उनका विचार था कि संविधान इस प्रकार बनाया जाए जिसमें निजी हित और सार्वजनिक हित अभिन्न हों। इस धारणा ने एक शताब्दी तक सामाजिक दर्शन को मन्त्रमुग्ध रखा। उनका विचार था कि शक्ति और सम्पत्ति को इस प्रकार बाँट कर जिसमें किसी विशेष-हित का प्रभुत्व न होने पाये क़ानून को निर्वैयक्तिक बना दिया जाए। दूसरे शब्दों में निर्दोष गणतन्त्र वह है जिसमें विभिन्न वर्ग और हित एक-दूसरे को संयमित और सन्तुलित करते हैं और इस प्रकार एक स्वाभाविक संतुलन का निर्माण करते हैं जो स्वतः हर किसी के साथ न्याय करता है। सम्पत्ति के स्वामियों की संख्या बढ़ा कर, पदों के आवर्तन और गुप्त मतदान द्वारा और विचारक निकायों तथा 'परमाधिकार युक्त' निकायों को अलग-अलग करके और अन्य ऐसी ही संवैधानिक रीतियों से उनका 'समान' या सन्तुलनात्मक

प्रजाधिपत्य हर नागरिक को इस योग्य बनाता कि स्वयं अपने हित सिद्ध करते हुए वह सम्पूर्ण समाज का भी हित करे। अगर हम उनका 'वैज्ञानिक' शासन तन्त्र स्वीकार कर लेते तो मानवीय प्रकृति की भ्रष्टता को शासन संस्थाएँ इतनी अच्छी तरह संयमित और सन्तुलित कर देतीं कि हमें बहुसंख्यक प्रतिनिधियों के असभ्य और असीमित आवेगों और कामनाओं से कोई डर न रह जाता। अगर वे यहाँ होते तो हमारा दोषपूर्ण संविधान भी संयम और सन्तुलन का जो शानदार दृश्य प्रस्तुत करता है, उससे शायद उन्हें बड़ा सन्तोष मिलता।

दूसरे सिरे पर थॉमस जेफरसन थे जो 'विधानमण्डलों के अत्याचार' से सर्वाधिक डरने के कारण ऐसे अधिकार-पत्र के लिये लड़े जो न्यायपालिका के हाथ में एक क़ानूनी रोक के रूप में रहे। न्यायपालिका अगर स्वतन्त्र कर दी जाये और अपने क्षेत्र में ही सीमित रखी जाए, तो इस योग्य होती है कि उसकी विद्वता और निष्ठा पर बहुत अधिक विश्वास किया जाये।[1]

ये पराकाष्ठाएँ आमने-सामने रहीं और इनमें मेल नहीं हो पाया। यह अलेक्ज़ेण्डर हैमिल्टन के तर्क से प्रमाणित है, जिन्होंने संविधान का समर्थन करने की उत्सुकता में दोनों विचारधाराओं का सहारा लिया। उनका कहना था कि अधिकार-पत्र ऐसे संविधानों में अप्रासंगिक है जो व्यक्त रूप में जनता की शक्ति पर आधारित हों और जनता के साक्षात् प्रतिनिधियों और सेवकों द्वारा क्रियान्वित हों। यहाँ वास्तव में जनता कुछ भी परित्याग नहीं करती।[2] अगले पृष्ठ पर वे लिखते हैं 'संविधान स्वयं हर तर्कसंगत अर्थ में और हर उपयोगी उद्देश्य के लिए, एक अधिकार-पत्र है।

हमारे संवैधानिक अधिकार' में जेफ़रसन के आग्रह के कारण जो अधिकार पत्र जोड़ा गया उसमें दिये गये अधिकार स्पष्टतः नागरिक अधिकार हैं प्राकृतिक नहीं और वे स्वतन्त्रता के घोषणा-पत्र में वर्णित प्राकृतिक अधिकारों की अपेक्षा इंग्लिस्तान में १६८९ में निरूपित अधिकारों से अधिक मिलते हैं। फिर भी 'देश का क़ानून' स्वतन्त्रता सम्बन्धी हमारे विचारों के मेल से बना है। संवैधानिक ढाँचे में नये संशोधनों के द्वारा समय-समय पर नये 'अधिकार' जोड़े जाते रहे हैं और क़ानूनी स्वतन्त्रता में नयी स्वतन्त्रताएँ जोड़ी जाती रही

---

१ एलबर्ट एलेरी बर्ग द्वारा संपादित 'दी राइटिंग्स ऑफ थॉमस जेफरसन' (वाशिंगटन १९०४) में जेम्स मैडिसन को पत्र १५ मार्च १७८९ सप्तम पृष्ठ १०९।

२ दी फेडेरलिस्ट संख्या चौरासी।

है ।[1] व्यवहार में प्रश्न मुख्यतः यह था कि अन्ततः जनता की स्वतन्त्रताओं का संरक्षक कौन है । संघवादियों (फ़ेडरलिस्ट) ने जॉन मार्शल के नेतृत्व में सर्वोच्च-न्यायालय को खड़ा किया जिसे जेम्स विल्सन ने एक अन्तर्राष्ट्रीय अधिकरण के समान बताया । इसका उद्देश्य था प्राकृतिक नियमों का विकास जिसमें वे 'जनता की प्रभुसत्ता' का अन्तिम स्वर और क़ानून द्वारा शासन के संरक्षक बन जायें । टॉम पेन ने बहुत पहले 'कॉमन सेन्स' में इसी आदर्श को अनुपम अभिव्यक्ति प्रदान की थी । यह बात जॉन मार्शल के समय उतनी नयी और उत्तेजक नहीं रह गयी थी जितनी १७७६ में रचना के प्रकाशन के समय थी ।

लेकिन कुछ लोग कहते हैं अमरीका का राजा कहाँ है ? मैं बताता हूँ मित्र वह स्वर्ग में राज्य करता है और इंगलिस्तान के शाही पशु की तरह मनुष्य जाति का नाश नहीं करता । किन्तु पार्थिव सम्मानों में भी हम दोषपूर्ण न प्रतीत हों इसलिए एक दिन अधिकार-पत्र की घोषणा के लिए गम्भीरता से नियत कर दिया जाए । उसे दैवी नियम ईश्वर की वाणी पर रख कर लाया जाए । उस पर एक ताज रखा जाए जिससे कि दुनिया को पता चल जाए कि जहाँ तक हम राजतन्त्र के समर्थक हैं वहाँ तक अमरीका में क़ानून राजा है ।[2]

दूसरी ओर जेफ़रसन ने जनता के नागरिक सद्गुणों पर भरोसा किया और इस पर कि उन्हें कुछ अवधियों के बाद (सिद्धान्ततः हर पीढ़ी में एक बार) अपनी सरकार में वे जितना भी गम्भीर परिवर्तन करना चाहें, करने का अवसर मिले ।

'जीवन के हर व्यापार की भाँति शासन में भी कर्तव्यों के विभाजन और पुनर्विभाजन के द्वारा ही छोटे बड़े सभी मामले सर्वोत्तम ढंग से चलाए जा सकते हैं । और सार्वजनिक मामलों के प्रबन्ध में हर नागरिक का निजी रूप में हिस्सा लेने से सारा ढाँचा जुड़ जाता है ।'

"निजी सम्पत्तियाँ सार्वजनिक और निजी दोनों प्रकार के अपव्यय से नष्ट हो जाती हैं । और सभी मानवीय सरकारों में यह प्रवृत्ति होती है । एक मामले

---

१ देखिए, जेम्स ड्रस्लो ऐडम्स 'राइट्स विदाउट रूट्स' 'दी येल रिव्यू' अंक चौंतीस (१६१५), पृष्ठ २१७-२५ । और चार्ल्स अम्स्ट्रोंग बर्नर 'दी मीनिंग आफ कॉन्स्टिट्यूशन' विलफ़्रेड बेरेट द्वारा सम्पादित 'कन्टेम्पोरेरी आइडियलिज़्म इन अमेरिका' में (न्यूयार्क, १६३२) पृष्ठ २३७-२६५ ।

२ यह रचना अपने समय की सर्वाधिक प्रभावशाली पुस्तिकाओं में से थी ।

में सिद्धान्त से हटना दूसरे के लिए मिसाल बन जाता है, और दूसरा तीसरे के लिए। यह क्रम चलता जाता है, और अन्ततः समाज का बहुभाग केवल दुरवस्थाग्रस्त यन्त्रों जैसा रह जाता है और उसमें पाप करने और कष्ट भोगने के अलावा और कोई संवेदना शेष नहीं रहती। तब वस्तुतः सबका सबसे संघर्ष शुरू हो जाता है, जिसे संसार में इतने व्यापक रूप में विद्यमान देखकर कुछ दार्शनिक उसे मनुष्य की विशुद्ध-स्थिति के बजाय उसकी प्राकृतिक स्थिति मान बैठे हैं। इस भयानक सिलसिले में पहला स्थान सार्वजनिक ऋण का है। उसके बाद कर और उनके पीछे-पीछे दुर्गति और अत्याचार।[1]

(ग) वर्ग-समाज—गणतान्त्रिक सिद्धान्त परम्परा से और सिद्धान्ततः भी सामन्तवादी सिद्धान्त का प्रतिपक्षी था। वर्गविशेषाधिकार युक्त सामन्तवाद को अमरीका में उठने की अनुमति नहीं मिलती थी। सभी मनुष्य जन्म से समान हैं, इस सिद्धान्त का प्रथम और सर्वप्रमुख अर्थ यही था। दूसरी ओर इस बात पर सामान्य सहमति थी कि सभी समाज वर्ग-समाज होते हैं। राजनैतिक समानता का आर्थिक असमानता के साथ कैसे मेल बिठाया जाए, यह मुख्य समस्या थी। उपनिवेशों में एक भूस्वामी अभिजात्य वर्ग पैदा हो चुका था और इसलिए उपनिवेशों में इसे निर्विवाद स्वीकार कर लिया गया। एक वाणिज्य और औद्योगिक अभिजात्य-वर्ग उत्पन्न हो रहा था यह भी सामान्यतः दिखाई देता था। शासन और राजनीतिक अर्थशास्त्र के सिद्धान्त जिन स्वयंसिद्ध सत्यों पर आधारित थे उनमें एक यह भी था 'कि हर मनुष्य को सिद्धान्तहीन मानना चाहिए, और यह कि निजी हित के अलावा उसके सारे कार्यों का कोई और लक्ष्य नहीं होता।'[2] जॉन एडम्स ने इस युग का अधिक औपचारिक रूप में घोषित किया जब उन्होंने लिखा "हैरिंगटन ने सिद्ध किया है कि शक्ति हमेशा सम्पत्ति के पीछे आती है। मैं इसे राजनीति का उतना ही अटल सिद्धान्त मानता हूँ जितना यान्त्रिकी का यह नियम कि क्रिया और प्रतिक्रिया समान होती है।[3] अनिवार्य ही गुट होंगे और समस्या ऐसी व्यवस्था बनाने की है जिसमें ये गुट बिना अन्य नागरिकों के या समाज के स्थायी और सम्पूर्ण हितों को हानि

---

१ पौल फोर्ड द्वारा सम्पादित 'दी लिखित राइटिंग्स आफ टॉमस जेफरसन' में जेम्स मैडिसन को पत्र १२ जुलाई १८१६ पृष्ठ ५९-६०।

२ हेनरी कबट लाज द्वारा सम्पादित 'दी वर्क्स आफ अलेक्जेण्डर हैमिल्टन' (न्यूयार्क, १९०४) खण्ड १ पृष्ठ ५१।

१ वर्नन लुई पैरिंग्टन 'मेन करेन्ट्स इन अमेरिकन थाट', खण्ड १ दी कालोनियल माइण्ड, १६२०-१८०० (न्यूयार्क, १९३०) पृष्ठ ११८।

के सार्वजनिक कार्यों में भाग नहीं लेते थे, किन्तु वाल्नी, गॉडविन और यूरोपीय पादरियत-विरोधियों की रचनाओं के साथ-साथ इन संगठनों के सदस्यों की रचनाएँ भी पढ़ते थे। इनके प्रतिनिधि रूप में न्यूयार्क के न्यायाधीश जेम्स केन्ट, न्यूयार्क के नाटककार विलियम डनलप, एक रैडिकल धर्म-विरोधी जार्ज वाशिंगटन, रोड आइलैण्ड के गवर्नर स्टीफेन हॉपकिन्स और दूसरों को लिया जा सकता है। ईसाइयत की आलोचना करते समय वे स्पष्ट करते कि उनका उद्देश्य मुख्यतः धार्मिक संस्थाओं और पादरियों के अन्य विशेषाधिकारों की आलोचना करना था। तदनुसार जोएल बार्लो ने अमरीकी प्रबुद्धता के महाकाव्य अपनी 'कोलम्बियड' में ईश्वरवाद की प्रशस्तियाँ गायीं लेकिन उन्हें आशा थी कि इस प्रकार धर्म का उपदेश स्वतन्त्र गिरजाघरों में किया जाएगा। जेफ़रसन के अनुयायी गणतन्त्रवादियों की भी राजनीति और अर्थनीति जन-लोकतान्त्रिक होने की अपेक्षा सामन्त-विरोधी और राजतन्त्र-विरोधी ही अधिक थी। जैक्सन-युग में जब मजदूर नेताओं ने स्वतन्त्र-विचार की पत्रिकाओं और संगठनों पर कब्जा करने की कोशिश की तो वे केवल नेताओं के एक छोटे से समूह को आकर्षित कर सके क्योंकि इन संगठनों के सदस्य मजदूर श्रेणियों में से नहीं आते थे। समाजवाद की कौन कहे, गुलामी-विरोधी आन्दोलन जैसे उग्र सुधारों में भी उनमें से बहुत कम ने सक्रिय भाग लिया।

## प्राकृतिक दर्शन

तर्कबुद्धि का पथ अपनाने वाले ये स्वतन्त्र-विचारक वास्तव में प्राकृतिक दर्शन की अभिवृद्धि के अभिव्यक्ता थे। उनके धार्मिक उत्साह के समान ही प्रबुद्धता काल की धर्म-निरपेक्ष रचनात्मक शक्ति थी जिसे अपना औचित्य और अपनी परिणति प्राकृतिक विज्ञानों की प्रगति में मिली। प्राकृतिक दर्शन से प्राकृतिक विज्ञानों का संक्रमण लगभग अलक्ष्य सा है, और उसे विज्ञानों का विकास या प्रवर्तन कहा जा सकता है।

एक व्यापक सहकारी प्रयास के रूप में प्राकृतिक दर्शन के सर्वव्यापी आदर्श का अमरीका में प्रमुख व्यक्त रूप हमें 'अमरीकी दार्शनिक समाज' (अमेरिकन फिलासॉफिकल सोसायटी) में मिलता है जिसका जन्म १७४३ में फिलाडेल्फिया में बेंजामिन फ्रैंकलिन, डेविड रिटेनहाउस और अन्य कई वैज्ञानिकों के सहयोग से हुआ। १७६९ में फ्रैंकलिन ने 'दार्शनिक समाज के सदस्यों को,

आधारित न भी हो तो यही एक कारण पर्याप्त होगा कि हम इस पर विश्वास करें। यह अनिश्चित है कि इस शक्तिशालिनी प्रेरणा के स्थान पर मनुष्य जाति कब तक अन्य सत्यों और युक्तियों की प्राप्ति का प्रयास करती रहेगी। किन्तु हमें विश्वास है कि वह दिन कभी आयेगा जब समाज अपने वर्तमान निकृष्ट नियमों से ऊपर उठेगी और विकृत मनोवेग अपनी मूल स्थिति पर आ जाएँगे। मेरा विश्वास है कि मनुष्य के दिमाग़ में यह परिवर्तन ईसाई धर्म के प्रभाव द्वारा ही आयेगा जब सम्भवतः दर्शन स्वतन्त्रता और शासन द्वारा ये परिवर्तन लाने के *मानव-बुद्धि के सारे प्रयास निष्फल समाप्त हो जायेंगे।*[1]

इसी प्रकार उन्होंने सरल ढंग से यह प्रमाणित करने की चेष्टा की कि अमरीकी वातावरण लाभकारी प्रभावों' से भरा है।

"मनुष्य जाति के किसी भी हिस्से में प्राणि-जीवन इतनी श्रेष्ठ अवस्था में नहीं है, जितनी इंगलिस्तान और संयुक्त राज्य अमरीका में। उन सभी प्राकृतिक उद्दीपनों के साथ जिनकी चर्चा की जा चुकी है, वे निरन्तर स्वतन्त्रता के शक्तिशाली प्रभाव के अन्तर्गत रहते हैं। नैतिक राजनीतिक और शारीरिक सुख में एक अविच्छिन्न सम्बन्ध है। और अगर यह सच हो कि निर्वाचित और प्रतिनिधि शासन व्यक्ति और राष्ट्रीय समृद्धि के लिए सर्वाधिक हितकर होते हैं तो स्वभावतः यह भी सच होगा कि वे प्राणि-जीवन के लिए भी सर्वाधिक हितकर होते हैं। किन्तु यह मत केवल उस सम्बन्ध से निकाला गया परिणाम नहीं है, जो सभी विषयों सम्बन्धी सत्यों का एक-दूसरे से होता है। बहुतरे तथ्य यह प्रमाणित करते हैं कि कानेक्टिकट के प्रबुद्ध और सुखी राज्य में जहाँ गणतान्त्रिक स्वतन्त्रता डेढ़ सौ साल से अधिक समय से चली आ रही है, पृथ्वी पर किसी भी अन्य देश की अपेक्षा प्राणिजीवन अधिक मात्रा में है और अधिक काल तक बना रहता है।"[2]

रश का दार्शनिक महत्त्व मुख्यतः इस तथ्य में है कि मनुष्य की उत्तेजनीयता और फलस्वरूप मनुष्य के ज्ञान की अन्तर्निहित एकता को प्रदर्शित करने का उन्होंने प्रभावशाली वैज्ञानिक प्रयास किया। उन्होंने सिद्धान्त रूप में यह बात नहीं कही लेकिन इस ओर संकेत किया कि शरीर और आत्मा औषधि और नैतिकता प्राकृतिक और सामाजिक दर्शन के बीच कोई मौलिक अलगाव सम्भव नहीं।

---

१ बेन्जामिन रश, 'थ्री लेक्चर्स अपान ऐनिमल लाइफ' (फिलाडेल्फिया, १७९९) पृष्ठ ६७-६८।

२ वही, पृष्ठ ६९।

वैज्ञानिकों में सर्वाधिक आकर्षक और सबसे कम वैज्ञानिक व्यक्तित्व थामस कूपर ( १७५९-१८३९ ) का था। वे इंगलिस्तान में प्रीस्टली के अधीन रसायन शास्त्र के छात्र थे और अपने गुरु की भाँति धार्मिक और राजनीतिक उत्पीड़न से बचने के लिए भागे। अपने किसी भी मित्र की अपेक्षा ( जिनमें उनके निकटतम मित्र जेफरसन भी थे ) जिन पर बहुधा भौतिकवादी होने का आरोप लगाया जाता था वे पूर्ण भौतिकवादी होने के अधिकतम निकट पहुँचे। वैज्ञानिकों में कूपर सर्वाधिक स्पष्ट पादरियत-विरोधी थे और नैतिकता व धर्म की अधिक सामान्य समस्याओं पर अपने भौतिकवादी मनोविज्ञान को लागू करने में भी वे सर्वाधिक तत्पर रहते थे। वे १७९४ में अमरीका आये और पूरी शक्ति से जेफरसन-समर्थक आन्दोलन में जुट गये। वे पेन्सिलवेनिया में जज नियुक्त हुए, किन्तु १८११ में भ्रष्टाचार के आरोपों के कारण पद छोड़ने को बाध्य हुए। १८२१ तक पेन्सिलवेनिया के कई स्कूलों में रसायन और खनिज-विज्ञान पढ़ाते रहे। जेफरसन उन्हें वर्जिनिया विश्वविद्यालय का पहला अध्यक्ष बनाना चाहते थे किन्तु इसके बजाय वे रसायन-शास्त्र के प्राध्यापक नियुक्त हुए और बाद में दक्षिण कैरोलिना विश्वविद्यालय के अध्यक्ष बने जहाँ उनका कार्यकाल बड़ा प्रभावशाली रहा। वे पृथकता और राज्यों के अधिकारों का प्रचार करने वाले एक नेता बन गये और उन्होंने राजनीतिक अर्थशास्त्र पर एक पुस्तक लिखी।

इस प्रकार विभिन्न रीतियों से विभिन्न वैज्ञानिकों ने प्राकृतिक दर्शन को बोध का एक रोचक क्षेत्र बनाया और उस दिशा का एक प्रतीक बनाया जिसमें नैतिक दर्शन को इसी प्रकार प्रगति करने के लिए, चलना चाहिए। एक पीढ़ी के संक्षिप्त समय तक जन-कल्पना को उत्तेजित करने में वे पादरियों से अधिक सफल रहे और उनका प्रभाव सर्वाधिक तभी पड़ा जब धर्मशास्त्र की उन्होंने सर्वाधिक उपेक्षा की। कारण कि धर्म-निरपेक्ष तर्कबुद्धि की क्षमता और उपयोगिता प्रदर्शित करने में उनकी उपलब्धियाँ ही 'मताग्रह के मिथ्याभिमान का सर्वाधिक ज्वलन्त प्रमाण थीं। अमरीकी नैतिकता और शिक्षा में प्रकृति के सिद्धान्तों को प्रतिष्ठित करने में प्रगति करने की प्राकृतिक दर्शन की योग्यता का हाथ स्वतन्त्र विचारकों द्वारा प्राकृतिक दर्शन के सारे प्रचार से अधिक था। प्राकृतिक विज्ञानों में मुखरता अब भी जीवित है, लेकिन तथाकथित मानसिक और नैतिक विज्ञानों को दार्शनिक विचारों की एक और शताब्दी का बोझ उठाना था।

तीसरा अध्याय



# राष्ट्रवाद और लोकतन्त्र

## ह्विग राष्ट्रवाद

अमरीकी प्रमुख काल में संघवादी दर्शन की दो विचारधाराएँ प्रचलित थीं और अन्ततः गृह-युद्ध में उनका कटुतापूर्ण टकराव हुआ। किन्तु अपने प्रारम्भिक काल में वे सहयोगी थीं। 'संविधानवादी' विचारधारा न्यू-इंग्लैंड में पनपी जान ऐडम्स के लेखन में उसकी पूर्णतम व्याख्या हुई और वह काल्विनवादियों पूंजीवादी व्यापारी और उच्च भूस्वामी दोनों में ही विशेषत लोकप्रिय हुई। भूमि और व्यापार के अभिजात्य वर्ग को उसने एक संयुक्त मोर्चा प्रदान किया पहले अंग्रेज व्यावसायिकता के विरुद्ध फिर दक्षिणी जेफ़र्सनवादियों के खिलाफ़ और अन्त में शहरी सम्पत्तिहीन वर्गों के खिलाफ़ जिनके हितों को धनी लोग तिरस्करणीय समझते थे क्योंकि वे बंधे हुए नहीं थे। इन संघवादियों के दिमाग में 'जनहित' आमतौर पर भूमि और जहाजों में पूंजी की सुरक्षा का पर्यायवाची था। संविधान की भूमिका में प्रतिष्ठित शब्द 'सामान्य प्रतिरक्षा और सामान्य कल्याण' की व्याख्या वे ऐसी 'यथावत्' रीति से करते थे कि 'सामान्य कल्याण' का अर्थ 'सामान्य प्रतिरक्षा' से अधिक कुछ विशेष नहीं रह जाता था। वास्तव में ये विचारक 'प्रजाधिपत्य (कामनवेल्थ) शब्द का प्रयोग प्राचीन रूप में केवल 'न्याय और समानता' कानून और व्यवस्था के संघ के अर्थ में करते थे। ऐडम्स की अपनी शब्दावली के अनुसार, इस धारा को हम 'नोवांग्लियन' (नव-आंग्ल) संघवाद कह सकते हैं।

दूसरी 'अधिकार-पत्र' की विचार धारा के प्रमुख व्याख्याता थॉमस जेफ़र्सन और वर्जिनिया के लोकतन्त्रवादी थे। नोवांग्लियन उनको आमतौर पर 'डेमोक्रेटिक' कहते थे और जेफ़र्सन के काल में इन धाराओं की भिन्नता तेजी से बढ़ी क्योंकि सामान्य सिद्धान्त और विदेश-नीति दोनों में ही एक धारा इंगलिस्तान

समर्थक थी और दूसरी ओर समर्थक। दक्षिण के गणतन्त्रवादी उत्तर के संघवादियों से कम अभिजात नहीं थे, किन्तु उनके पीछे एक भिन्न धर्म था। वे यह मानकर चलते थे (कुछ विशिष्ट अपवादों को छोड़कर जिनमें स्वयं जैफ़रसन भी थे) कि ऐसे भी प्राणी हैं जो 'स्वभावतः' गुलाम हैं। प्रकृति ने उन्हें इस उद्देश्य से बनाया है कि वे 'बड़ों' के शासन की उदार निरंकुशता का वहन करें। किन्तु ये दक्षिणी अभिजात यद्यपि उत्तरी उपनिवेशों के 'सामान्य' लोगों से मित्रवत् व्यवहार करते थे, अपने 'जैकोबिन क्लबों' या 'लोकतान्त्रिक सभाओं' में उनका स्वागत सह-नागरिकों और समान हैसियत वालों की तरह करते थे। यह किंवदन्ती चल पड़ी और अब भी है कि दक्षिण में 'सामान्यजन नहीं हैं'। जो भी हो, वर्जिनिया के गणतन्त्रवादी एक स्थायी संघ के पक्ष में उतने ही अधिक थे जितने न्यू-इंग्लैण्डवासी, किन्तु शीघ्र ही उन्हें यह देख कर बड़ी परेशानी हुई कि वे बंदरगाहों और व्यापारियों का प्रतिनिधित्व करने वाला एक दल या गुट बन गये थे। अतः उन्हें मजबूर होकर संघ-शासन की अपेक्षा राज्यों की प्रभुसत्ता पर अधिकाधिक जोर देने का मार्ग अपनाना पड़ा।

इस काल में अलेक्जेण्डर हैमिल्टन अपनी दर्शन में आस्थापूर्ण संघ-विरोधी थे। वे प्रबुद्ध-काल की सन्तान नहीं, वरन् एक नये राष्ट्रवाद के जन्मदाता थे। जैफ़रसन ने उन्हें उचित ही 'समरोत्सुक वर्ग' कहा था। भाग्य ने उनके साथ यह व्यंग्य किया कि उन्हें भी 'फ़ेडरलिस्ट पेपर्स' (संघवादी निबन्ध) लिखने पड़े और न्यू-इंगलैण्ड की संघवादी राजनीति में भाग लेना पड़ा। किन्तु उनकी विचारधारा के आधार और लक्ष्य बिल्कुल भिन्न थे। वे अपने को 'कान्टिनेन्टलिस्ट' (महाद्वीपवादी) कहते थे और बाद के न्यूयार्कवासियों की भाँति, अपने प्रकार की प्रान्तीयता को एक सच्चे अमरीकी कार्यक्रम के रूप में देखते थे। इतिहासकार और राजनीतिज्ञ अब भी इस पर बहस करते हैं कि संयुक्त-राज्य की स्थापना में हैमिल्टन के आर्थिक राष्ट्रवाद का प्रभाव व्यवहार में संघवादी-गणतान्त्रिक राजनीति से अधिक था या नहीं किन्तु उसने अमरीकी पूँजीवाद को निश्चय ही प्रतिष्ठित कर दिया।

हैमिल्टन अपने काल में न केवल अपने उत्कट राष्ट्रवाद में असाधारण थे, वरन् इस कारण भी कि उन्होंने अपने सिद्धान्त को 'शासन-विज्ञान' के बजाय राजनीतिक-अर्थशास्त्र पर आधारित किया। बौद्धिक दृष्टि से संघवादियों और गणतन्त्रवादियों में जितना अन्तर था, उससे अधिक अन्तर हैमिल्टन और उनके संघवादी मित्रों के बीच था। हैमिल्टन की नीतियों के प्रति जॉन ऐडम्स का बढ़ता हुआ अविश्वास इसका एक उदाहरण था। युवावस्था में उन्होंने प्रबुद्ध काल के दर्शन सीखे थे और स्वतन्त्रता-युद्ध के तत्काल पूर्व प्रकाशित राजनीतिक

विचार के उनके प्रथम प्रयास में हमें वही 'प्राकृतिक अधिकार', 'स्वतन्त्रता' आदि की सुपरिचित बातें मिलती हैं। किंग्स-कालेज में उनके प्रति अनुदारवादी प्रतिक्रिया ने उन्हें एक प्रमुख विद्रोही बनाया। स्नातकीय उपाधि लेने के पहले उन्होंने जन-सेना का एक दस्ता संगठित किया। उन्होंने अधिकांश जीवन 'जनरल' वाशिंगटन के निकट सम्पर्क में बिताया और प्रतीत होता है कि वे अपने को मुख्यतः एक सैनिक समझते थे। जब उनके अनुयायियों को 'सैन्य दल' (मिलिटरी पार्टी) कहा गया तो उन्हें प्रसन्नता हुई। इस सैनिक वातावरण में ही उन्होंने अपने सामाजिक दर्शन के मुख्य विषय ग्रहण किये। उन्होंने शास्त्रीय ग्रन्थों का अध्ययन किया था और वे कभी-कभी ह्यूम[1] और माण्टेस्क्यू को उद्धृत करते किन्तु उनके अधिकांश विचार सैनिक अनुभवों से निकले थे। माण्टेस्क्यू से उन्होंने यह अर्थपूर्ण विश्वास ग्रहण किया था कि 'शासन उसी प्रकार राष्ट्र के अनुरूप होना चाहिए, जैसे कोट व्यक्ति की नाप का।"[2] वे अमरीका के अनुरूप शासन तैयार करने में रत हो गये। 'संघवादी निबन्धों' में जहाँ उन्होंने केवल 'न्यूयार्क' राज्य के वासियों की पक्षधर दृष्टि को तुष्ट करने का ही प्रयास नहीं किया है, ऐसे अंशों में सर्वाधिक ईमानदारी के तर्क वे हैं जिनमें उन्होंने यह प्रमाणित करने का प्रयास किया है कि संघवाद अमरीकी परिस्थितियों के उपयुक्त है। और मैडिसन द्वारा शास्त्रीय ग्रन्थों को लागू करने की विद्वत्तापूर्ण चेष्टाओं से इन तर्कों की विषमता स्पष्ट है। मैडिसन ने इस बात को बिल्कुल नहीं समझा कि हैमिल्टन और उनके 'कार्यकारी दल' (जैसा गणतन्त्रवादी उसे व्यंग्य से कहते थे) द्वारा 'प्रशासन' पर जोर देना राजतन्त्रवाद की भूमिका नहीं था वरन् शासन को निरन्तर राष्ट्र की बढ़ती हुई आवश्यकताओं के 'अनुरूप' बनाने का एक अन्तर्भावनापरीक्ष कार्यक्रम था और बाद में मैडिसन ने हैमिल्टन की आलोचना की कि वे 'शासन को उस प्रकार संचालित करने' की चेष्टा कर रहे थे 'जैसा वे सोचते थे कि उसे होना चाहिए।'[3] संविधान-सम्मेलन के समय ही हैमिल्टन को विश्वास हो गया था कि केवल 'गणतान्त्रिक शासन' ही अमरीकी 'प्रतिमा' के

---

१ ह्यूम की रचनाओं में 'हिस्टरी ऑफ इंगलैण्ड' और 'एसे ऑन दी जेलसी ऑफ कॉमर्स' से वे सर्वाधिक परिचित थे।

२ हेनरी कैबट लॉज द्वारा सम्पादित 'दी वर्क्स ऑफ अलेक्ज़ेण्डर हैमिल्टन' में लाफ़ायेत के नाम ६ जनवरी १७९९ (न्यूयार्क १९०७) खंड ८ पृष्ठ ११७।

अनुकूल था यद्यपि उस पर उनकी स्वयं आस्था नहीं थी।[1] उन्होंने बाद में अमरीका के दलीय शासन को 'शक्ति का एक कम्पन' कहा।

संघवाद सम्बन्धी उनके दृष्टिकोण से अधिक महत्वपूर्ण था हैमिल्टन द्वारा शक्ति के सम्बन्ध में राजनीति का और धन के सम्बन्ध में शक्ति का विश्लेषण। युद्ध की कठिन अवधियों में जब वाशिंगटन के साथ वे भी सेना के मनोबलहीन अवक्षेप के प्रति चिन्तित थे, उन्हें यह विश्वास हो गया कि सैनिक शक्ति को केवल वित्तीय शक्ति के आधार पर ही पुनर्निर्मित किया जा सकता था। १७८० में ही वे एक 'कान्टिनेन्टल बैंक' (देशीय बैंक) की स्थापना का प्रस्ताव लेकर राबर्ट मॉरिस के पास गये। हैमिल्टन के अनुसार राजनीतिक शक्ति अन्ततः धन पर आधारित होती है। उन्होंने पूरी गम्भीरता से आग्रह किया कि सरकारी ऋण एक सार्वजनिक परिसम्पत्ति है और खर्चीली सरकार का इस आधार पर समर्थन किया कि उसे अधिक करों की आवश्यकता होगी के कारण शक्ति भी अधिक प्राप्त होगी। वे शासन को विधि-निर्माण की अपेक्षा करदान की दृष्टि से अधिक देखते थे। मैडिसन को शिकायत थी कि संविधान की 'सामान्य कल्याण' वाली धारा का जहाँ तक धन के उपयोग का प्रश्न है शिक्षा, खेती विनिर्माण और व्यापार के सामान्य हितों से सम्बन्धित किसी भी चीज पर लागू करने में हैमिल्टन को कोई भी आपत्ति नहीं थी।[2] शासन को न्याय और समानता तक सीमित रखने के बजाय इस प्रकार 'सामान्य हितों की सक्रिय अभिवृद्धि के रूप में देखना अमरीकी राजनीतिक सिद्धान्त में निश्चय ही क्रान्तिकारी चीज थी। किन्तु हैमिल्टन के कार्यक्रम का यह सारतत्व था और उन्होंने तत्काल 'शासन को ऐसी स्फूर्ति और शक्ति' प्रदान की जो संस्थापकों की कल्पना से बहुत आगे थी।[3]

जनशक्ति की दृष्टि से हैमिल्टन कृषि और अभिनिवेश क्षेत्र में बसे हुए राष्ट्र का मुख्यतः उधार और व्यापार का संघ समझते थे। सरकारी ऋण की विधि

१ 'किसी रूप में मुझे यह पूर्णमान्य प्रतीत होता था कि स्वतन्त्र जाँच की दृष्टि से प्रयोगात्मक स्थापनाएँ की जा सकती हैं, जिन्हें केवल विचारार्थ सुझावों के रूप में ग्रहण किया जाए। तदनुसार, यह सच है कि मेरी अन्तिम राय अपने आचरण के दौर में 'एक कार्यकारी' के विरुद्ध थी। देश की वास्तविक स्थिति में, यह अपने आप में सही और उचित था कि गणतान्त्रिक सिद्धान्त का एक निष्पक्ष और पूर्ण परीक्षण किया जाए।"—( वही, टिमोथी पिकरिंग को, १८ सितम्बर १८०३ पृष्ठ ४४७-४४८ )

२. विलियम सी॰ राइव्स 'हिस्ट्री ऑफ दी लाइफ ऐण्ड टाइम्स ऑफ जेम्स मैडिसन' ( बोस्टन १८६८ ) खण्ड तीन पृष्ठ २११।

३ वही पृष्ठ १७१।

निर्मित करना, संघ-सरकार की अपार साख को 'अधीभूत' करना और फैलाना उन्हें एक प्राथमिक व्यापारिक आवश्यकता प्रतीत होती थी और यह आपत्ति उन्हें असार प्रतीत होती थी कि इससे सटोरियों का बल बढ़ेगा। औद्योगिक विस्तार के लिए पूंजी की उपलब्धि उनकी दृष्टि में प्रमुख थी और अगर यह शक्ति बैंकरों और अन्य पूंजी लगाने वालों के हाथ में केन्द्रित हो तो और भी अच्छा। अन्तत: महत्व धन के वितरण का नहीं, सट्टे की दिशा का था। हैमिल्टन का महान् विचार विनिर्माण को प्रोत्साहित करने का था। विनिर्माण हितों को जो मध्य-राज्यों में और न्यू-इंगलैण्ड के अन्तर्देश में विशेषत: सबल थे वे एक विशिष्ट अर्थ में राष्ट्रीय हित मानते थे क्योंकि ये हित न्यू-इंगलैण्ड के सामुद्रिक व्यापारियों और दक्षिण के बागान मालिकों के 'क्षुद्र' हितों के बीच ( आर्थिक और भौगोलिक दृष्टि से ) मध्यस्थता करते थे।[1] उनका तर्क था कि विनिर्माण के

१ हेनरी क्ले ने अपने प्रसिद्ध भाषण, 'स्पीच इन डिफ़ेन्स ऑफ़ दी अमेरिकन सिस्टम' ( १८३२ ) में भी यही बात कही है, 'संयुक्त राज्य के लोगों के दिलों में इस व्यवस्था के लिए क्या स्थान है, इस सम्बन्ध में लोगों को बड़ा भ्रम है। वे कहते हैं कि यह न्यू-इंगलैण्ड की नीति है और उसी को इससे सर्वाधिक लाभ होता है। मगर संघ का कोई भाग सर्वाधिक सर्वसम्मति और दृढ़ता से लगातार इसका समर्थन करता रहा है तो वह पेन्सिलवेनिया है। इस शक्तिशाली राज्य की आलोचना क्यों नहीं की जाती ? उसे यूं ही छोड़कर न्यू इंगलैण्ड पर चोट क्यों की जाती है ? न्यू-इंगलैण्ड इस नीति में अनिच्छा-पूर्वक सम्मिलित हुआ। १८२४ में उसके प्रतिनिधि मण्डल का बहुमत इसके विरुद्ध था। न्यू-इंगलैण्ड के सबसे बड़े राज्य का केवल एक वोट विधेयक के पक्ष में था। उद्यमशील लोग आसानी से अपने उद्योग को किसी भी नीति के अनुकूल बना सकते हैं, बशर्ते कि वह निश्चित हो। उन्होंने समझा कि यह नीति निश्चित हो गयी है और सरकारी आदेशों को उन्होंने स्वीकार कर लिया। इस व्यवस्था के लाभों के विकास के साथ-साथ इस सम्बन्ध में जनमत भी आगे बढ़ता रहा है। अब सारा न्यू-इंगलैण्ड कम से कम इस सदन में (एक छोटी आमोद आवाज़ को छोड़कर) इस व्यवस्था के पक्ष में है। १८२४ में सारा मेरीलैण्ड इसके विरुद्ध था। अब उसका बहुमत पक्ष में है। तब लुइसियाना एक अपवाद के अतिरिक्त, इसके विरुद्ध था। अब वह निरपवाद इसके पक्ष में है। जन भावना दक्षिण की ओर बढ़ रही है। और अन्त में इसके सिद्धान्त सारे संघ में व्याप्त हो जायेंगे और आश्चर्य इस पर होगा कि उनका कभी विरोध क्यों किया गया।"—( 'दी लाइफ़ ऐण्ड स्पीचेज़ ऑफ़ हेनरी क्ले' ( न्यूयार्क १८४४ ) खण्ड २ पृष्ठ ६०-६१ )

साथ राष्ट्रव्यापी होंगे। अपनी प्रसिद्ध विनिर्माणों पर रपट ( रिपोर्ट ऑन मैनुफैक्चर्स १७९१ ) में उन्होंने श्रम-विभाजन सम्बन्धी आदम-स्मिथ के तर्कों को राष्ट्रीय स्तर पर लागू करने का सचेत प्रयास किया। अमरीकी श्रम-शक्ति में मनेच्छता लायी जाये श्रम के उन रूपों को सरकारी प्रोत्साहन मिले जिन्हें इसकी आवश्यकता हो देश के अन्दर मुक्त व्यापार हो[१] और इस प्रकार अमरीका एक स्वतन्त्र विश्व शक्ति बने।

हैमिल्टन सरकारी और निजी उधार और कर्जों को तथा उद्योगों का प्रसार करने वाली सार्वजनिक और निजी संस्थाओं को 'राष्ट्रीय धन' के स्रोतों के रूप में एक साथ ही रखते थे। अपने सिद्धान्तों पर वे स्वयं किस प्रकार अमल करते थे, इसका एक उदाहरण यह है कि जिन दिनों वे अपनी प्रसिद्ध रिपोर्ट तैयार कर रहे थे उन्हीं दिनों ( दो अन्य प्रवर्तकों के साथ ) 'उपयोगी विनिर्माणों के न्यू-जरसी समाज' ( न्यू-जरसी सोसायटी फ़ार यूज़फ़ुल मैनुफैक्चर्स ) का संगठन भी कर रहे थे।

"इस संस्था का अधिकार-पत्र न्यू-जरसी विधान-मण्डल से विरोधियों की आपत्तियों के बावजूद प्राप्त किया गया जिन्होंने कहा कि यह मुनाफ़ाखोरों और विशिष्टों के हितों के लिए खतरनाक है। सार्वजनिक ऋण की हैमिल्टन को अब एक नयी उपयोगिता प्राप्त हो गयी। उक्त समाज के हिस्से खरीदने का यही एक माध्यम रखा गया था और यह प्रमाणित सार्वजनिक ऋण फिर राष्ट्रीय बैंक के हिस्सों में लगाया जा सकता था। हैमिल्टन ने कहा कि सार्वजनिक ऋण-पत्रों के इस बहुविध उपयोग से उनका बाजार मूल्य बढ़ेगा और इस प्रकार सम्बन्धित समाज और जनता दोनों को ही इससे लाभ होगा, जिसे विवरण पत्रिका में देशी उद्योग के प्रोत्साहन के लिए एक देशभक्तिपूर्ण उद्यम कहा गया था।"[२]

---

१ अमरीकी 'सीमाकर संघ' के विचार की प्रत्यक्ष प्रेरणा हैमिल्टन को फ्रीडरिच लिस्ट की पुस्तक 'आउटलाइन्स ऑफ़ अमेरिकन पोलिटिकल एकोनोमी' ( १८२७ ) से मिली थी। लिस्ट जर्मन जोलवेरिन ( सीमाकर-संघ ) के मुख्य अर्थशास्त्री थे और यूरोप के राष्ट्रवादी अर्थशास्त्र के निर्माताओं में से थे। देखिए, विलियम एस० कल्बर्टसन, 'अलेक्ज़ेंडर हैमिल्टन' ( न्यू-हैवेन १९११ ) पृष्ठ १४० १४१ और जॉन्स हॉपकिन्स यूनिवर्सिटी, 'स्टडीज़ इन हिस्टॉरिकल ऐण्ड पोलिटिकल साइन्स', खण्ड—१५ ( १८९७ ) पृष्ठ ४९-९१, ५८१-५८९।

२ रैक्सफ़ोर्ड गाइ टगवेल और जोसेफ़ डॉर्फ़मैन कृत 'अलेक्ज़ेंडर हैमिल्टन नेशन मेकर' कोलम्बिया यूनिवर्सिटी क्वार्टरली, खंड ३०, ( मार्च, १९३८ ), पृष्ठ ६९-७०।

हैमिल्टन शक्ति-राजनीति के सन्दर्भ में सोच रहे थे और अपनी 'एक महान् अमरीकी व्यवस्था' के लिए उन्होंने एक ठोस राजनीतिक-अर्थशास्त्र निरूपित किया। यह न केवल उनके निजी चिट्ठे से उनकी 'विनिर्माणों पर रपट' और सार्वजनिक उधार सम्बन्धी रपटों (रिपोर्ट्स ऑन पब्लिक क्रेडिट) से, बल्कि उनके 'संघवादी निबन्धों' से भी स्पष्ट है। वे इतने स्पष्टवक्ता होने का साहस न करते अगर वे न्यूयार्क राज्य के लोगों ( अर्थात् प्रभावशाली लोगों ) को सम्बोधित न कर रहे होते। बस इस मत में भी उनके द्वारा 'राष्ट्रीय धन के साहसपूर्ण प्रयोग, 'राष्ट्रीय शक्ति की धारणाओं' और 'अमरीकी साम्राज्य का सम्पुष्टन' की चर्चा के सम्बन्ध में उनके सहयोगी लेखक मैडिसन को चतुर व्याख्याएँ देनी पड़ी। इन बिखरे हुए अंशों में से कुछ को एक साथ रखकर हम हैमिल्टन के दर्शन की साहसिकता और आधुनिकता दोनों को प्रदर्शित कर सकते हैं।

"क्या गणतन्त्र व्यवहार में राजतन्त्रों से कम युद्धरत रहे हैं? क्या गणतन्त्र और राजतन्त्र दोनों का ही प्रशासन मनुष्यों द्वारा नहीं होता? क्या व्यापार ने अब तक युद्ध के लक्ष्यों को बदलने के सिवा और कुछ भी किया है? क्या धन का मोह शक्ति या यश के मोह समान ही जबर्दस्त और दमनशील नहीं है? जब से व्यापार की व्यवस्था राष्ट्रों में प्रचलित हुई है क्या व्यापारिक कारणों पर आधारित युद्ध उतने ही नहीं हुए हैं जितने पहले भूमि या स्वामित्व के लोभ में होते थे? क्या व्यापार की भावना ने बहुतेरे मामलों में भूमि और स्वामित्व दोनों की भूख को नया आहार नहीं दिया है? इन प्रश्नों के उत्तर हम अनुभव में खोजें मनुष्य के मत का निर्देशन करने में जिसके द्वारा गलती होने की सम्भावना सबसे कम होती है।

"क्या अब समय नहीं है कि हम स्वर्ण-युग के भ्रमपूर्ण स्वप्न से जागें और अपने राजनीतिक व्यवहार का निर्देशन करने के लिए इस व्यावहारिक उक्ति को अपनायें कि पृथ्वी के अन्य वासियों की भाँति हम लोग सम्पूर्ण सद्गुण के सुखपूर्ण साम्राज्य से अभी बहुत दूर हैं?

"हमारी स्थिति अत्यधिक आशापूर्ण है। संघ में दृढ़तापूर्वक जुड़े रहकर हम आशा कर सकते हैं कि शीघ्र ही हम अमरीका में यूरोप के भाग्य-निर्णायक बन जाएँगे और धरती के इस भाग में यूरोपीय प्रतियोगिताओं का सन्तुलन अपने हितों के अनुसार बदल सकेंगे।

"सशक्त राष्ट्रीय सरकार के अन्तर्गत सामान्य हित में लगी हुई देश की प्राकृतिक शक्ति और प्रसाधन यूरोपीय ईर्ष्या के सारे संयोजनों को असफल बना देंगे। सफलता अव्यावहारिक हो जाने के कारण इस स्थिति में ऐसे संयोजनों का उद्देश्य भी समाप्त हो जायेगा। तब नैतिक और भौतिक आवश्यकता वाणिज्य

व्यापार, व्यापक जहाजरानी और समृद्ध जहाजी बेड़े को जन्म देगी। प्रकृति की अपरिहार्य और अपरिवर्तनीय गति को बदलने या नियन्त्रित करने की छोटे छोटे राजनीतिज्ञों की छोटी-छोटी चालों की हम अवज्ञा कर सकते हैं।

'स्वयं राज्यों के बीच निर्बन्ध संसर्ग म। केवल एक-दूसरे की अपनी आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए, वरन् विदेशी मण्डियों में निर्यात के लिए भी उनके उत्पादनों के आपसी विनिमय के द्वारा हर एक के व्यापार को बढ़ाएगा। हर भाग में व्यापार की नाड़ियाँ समृद्ध होंगी और हर भाग की वस्तुओं के मुक्त संचार के द्वारा अतिरिक्त गति और शक्ति प्राप्त करेंगी। विभिन्न राज्यों के उत्पादनों की अनेकता से व्यापारिक उद्यम का क्षेत्र कहीं अधिक व्यापक होगा।

'वह्येवार व्यापारी इन टिप्पणियों के बल को तत्काल देख लेगा और स्वीकार करेगा कि अ-संबद्ध या आंशिक रूप में संबद्ध तेरह राज्यों की अपेक्षा संयुक्त-राज्य का कुल व्यापारिक शेष कहीं अधिक अनुकूल होगा।

'व्यापारिक हितों के साथ-साथ राजनीतिक हितों की एकता केवल संघ की एकता का फल ही हो सकती है।

'यूरोपीय महानता के साधन बनना अमरीकियों को अस्वीकार करना चाहिए। दृढ़ और अविच्छिन्न संघ में बंधे हुए तेरह राज्य एक महान् अमरीकी व्यवस्था का निर्माण करने में सहमत हों, जो अटलांटिक पार की किसी भी शक्ति या प्रभाव के नियन्त्रण में न आने में समर्थ हो और पुरानी तथा नयी दुनिया के सम्बन्ध की शर्तें अपनी मर्जी के अनुसार मनवा सके।

'इसी सिद्धान्त के अनुसार कि मनुष्य का लगाव अपने पड़ोस की अपेक्षा अपने परिवार से अधिक होता है और सम्पूर्ण समाज की अपेक्षा अपने पड़ोस से अधिक होता है, हर राज्य के लोगों का स्वाभाविक झुकाव संघ-शासन की अपेक्षा अपनी स्थानीय सरकार की ओर अधिक होगा। यह स्थिति तभी बदल सकती है जब संघ का प्रशासन इतना अच्छा हो कि इस सिद्धान्त की शक्ति नष्ट हो जाये।

'राज्य सरकारों के कार्यक्षेत्र में एक सर्वोपरि लाभ ऐसा है, जो इस प्रसंग को स्पष्ट और सन्तोषजनक रूप में प्रस्तुत करने के लिए पर्याप्त है—मेरा तात्पर्य दीवानी और फौजदारी न्याय के सामान्य प्रशासन से है। जनसाधारण की आज्ञाकारिता और उनकी आसक्ति प्राप्त करने के साधनों में यह सर्वाधिक सशक्त सार्वभौमिक और आकर्षक है। यह जीवन और सम्पत्ति का प्रत्यक्ष और दृश्यमान् संरक्षक है, इसके लाभ और इसका भय निरन्तर लोगों की नजरों के सामने सक्रिय रहते हैं, यह उन सभी हितों और समस्याओं का नियमन करता है, जिनके प्रति व्यक्तियों की संवेदना अधिक तात्कालिक रूप में जागरूक रहती है और इस कारण लोगों

के मन में शासन के प्रति स्नेह, आदर और श्रद्धा उत्पन्न करने में इसका योग अन्य किसी भी परिस्थिति से अधिक होता है। समाज को जोड़ने वाला यह महान् तत्व लगभग पूरी तरह विशिष्ट सरकारों के माध्यम से ही फैलता है और प्रभाव के अन्य सभी कारणों से स्वतन्त्र यह उन्हें अपने नागरिकों पर ऐसा निश्चयात्मक प्रभुत्व प्रदान करेगा कि वे हमेशा पूर्णतः संघ की शक्ति के समकक्ष रहेंगी और बहुधा उसकी खतरनाक प्रतिद्वन्द्वी भी बन जायेंगी।

"दूसरी ओर राष्ट्रीय सरकार के कार्यकलाप नागरिक-समूह की नजरों के सामने कम प्रत्यक्ष रूप में आयेंगे और उससे होने वाले लाभों को मुख्यतः सटोरिये लोग ही समझेंगे और उनकी ओर ध्यान देंगे। अधिक सामान्य हितों से सम्बन्धित होने के कारण जनता की भावनाओं में स्थान पाने की सम्भावना उनके लिए कम रहेगी। और उसी अनुपात में दायित्व का अभ्यस्त भाव और आसक्ति की सक्रिय भावना जगाने की सम्भावना भी कम होगी।

'वर्तमान महासंघ की रचना का बड़ा और मौलिक दोष विधि-निर्माण के इस सिद्धान्त में है कि जिन व्यक्तियों से मिलकर राज्य बने हैं, उनसे भिन्न और विपरीत राज्य या सरकारें उसमें अपने सामूहिक या सम्मिलित रूप में भाग लेती हैं।

'वर्तमान संघ की कमजोरियों में इस बात का काफी हाथ है कि इसे कभी सीधे जनता की स्वीकृति नहीं मिली। इसका आधार केवल विभिन्न विधान-मण्डलों की सहमति है, जिससे अपनी शक्ति की वैधता के सम्बन्ध में इसे बहुधा पेचीदा सवालों का सामना करना पड़ता है और कुछ मामलों में इसने विधेयक निरस्त करने के जबरदस्त सिद्धान्त को जन्म दिया है। अमरीकी साम्राज्य का गठन जन-सहमति के ठोस आधार पर होना चाहिये। राष्ट्रीय शक्ति की सभी धाराएँ सारी वैध सत्ता के इसी शुद्ध और आदि स्रोत से प्रवाहित होनी चाहिए।

'हर प्रकार के शोध-प्रबन्धों में कुछ प्राथमिक सत्य या मूल सिद्धान्त होते हैं जिन पर बाद के सारे तर्क आधारित होते हैं। इनमें एक आन्तरिक प्रमाण होता है, जो सारे विचार और संयोजन के पहले आता है और दिमाग की स्वीकृति उसे प्राप्त होती है। जहाँ उसका ऐसा प्रभाव नहीं पड़ता वहाँ उसके पीछे या तो ग्रहण-इन्द्रियों का कोई दोष या अव्यवस्था होती है या कोई सबल हित या मनोवेग या पूर्वग्रह होता है। रेखागणित की ये उक्तियाँ इस कोटि की हैं कि 'सम्पूर्ण अपने अंशों से बड़ा होता है। दो सरल रेखाएँ कोई स्थान नहीं घेर सकतीं और सारे समकोण एक-दूसरे के बराबर होते हैं।' नीतिशास्त्र और राजनीति की ये अन्य उक्तियाँ भी इसी कोटि की हैं कि कारण के बिना कोई कार्य नहीं हो सकता। कि साधन को साध्य के अनुपात में होना चाहिये। कि हर

शक्ति अपने उद्देश्य के अनुकूल होनी चाहिये। कि जिस शक्ति का उद्देश्य ऐसे लक्ष्य की पूर्ति करना हो जिसे सीमित न किया जा सकता हो, उसे सीमित नहीं करना चाहिये।

'जो विषय उसे सौंपे जाते हैं उनकी पूर्ण उपलब्धि के लिए और जिन कामों के लिए वह जिम्मेदार है उन्हें पूरी तरह कार्यान्वित करने के लिए, हर आवश्यक शक्ति शासन में होनी चाहिये और जनहित तथा जनभावना का ध्यान रखने के अतिरिक्त इस पर और कोई नियन्त्रण नहीं होना चाहिये।

"राष्ट्रीय सुरक्षा का ध्यान रखने और विदेशी या आन्तरिक हिंसा के विरुद्ध सार्वजनिक शान्ति को सुरक्षित रखने के कर्तव्यों में ऐसी धन-राशि और ऐसे खतरों की सम्भावना निहित है, जिनकी कोई सीमा बाँधना सम्भव नहीं है। अत सम्बन्धित व्यवस्था की शक्तियों में भी राष्ट्र की आवश्यकताओं और समाज के प्रसाधनों के अतिरिक्त और कोई सीमा नहीं होनी चाहिए।

"राष्ट्रीय आवश्यकताओं की पूर्ति के साधन जुटाने का अनिवार्य माध्यम राजस्व है। अत उन आवश्यकताओं की पूर्ति करने से सम्बन्धित व्यवस्था में राजस्व प्राप्त करने की पूरी शक्ति भी सम्मिलित होनी चाहिए।

"धन को उचित ही राजनीतिक ढाँचे का मर्म-सिद्धान्त माना जाता है। यही उसके जीवन और गति को कायम रखता है और उसे अपने सर्वाधिक आवश्यक कार्यों को पूरा करने के योग्य बनाता है। अत' जहाँ तक समाज के प्रसाधन इसकी अनुमति दें वहाँ तक धन की पर्याप्त और नियमित प्राप्ति की पूर्ण शक्ति को हर संविधान का एक अपरिहार्य अंग समझना चाहिए।

'आमतौर पर राष्ट्र अधिक व्यवहारिक प्रकार के शासनों के अन्तर्गत भी अपनी वित्तीय व्यवस्था का प्रशासन किसी एक व्यक्ति को या कुछ व्यक्तियों से मिलकर बने मण्डल को सौंप देते हैं, जो सर्वप्रथम कराधान की योजनाओं पर विचार करके उन्हें तैयार करते हैं और बाद में उन्हें राजा या विधान मण्डल की सत्ता द्वारा कानून का रूप दे दिया जाता है।

'हर जगह जिज्ञासु और प्रबुद्ध राजनेता राजस्व के उचित क्षेत्रों का विवेक-पूर्ण चयन करने के सर्वाधिक योग्य माने जाते हैं। करारोपण के उद्देश्य के लिये स्थानीय परिस्थितियों के किस प्रकार के ज्ञान की आवश्यकता है, इसका स्पष्ट संकेत उपर्युक्त बात से मिलता है।

"एक विचार है, जिसके समर्थकों का अभाव भी नहीं है कि सशक्त कार्यकारिणी गणतान्त्रिक शासन के चरित्र के प्रतिकूल है। गणतान्त्रिक शासन के प्रबुद्ध समर्थक कम से कम यह आशा करेंगे कि यह विचार निराधार है, क्योंकि स्वयं अपने सिद्धान्तों को निकम्मा ठहराये बिना वे इसके सत्य को स्वीकार नहीं

कर सकते । अच्छे शासन की परिभाषा में कार्यकारिणी की शक्ति एक प्रमुख अंग है ।

"कुछ लोग ऐसे हैं जो समाज या विधान-मण्डल के तात्कालिक प्रवाह के प्रति दासतापूर्ण आज्ञाकारिता को ही कार्यकारिणी का सर्वश्रेष्ठ गुण मानते हैं । किन्तु, शासन की स्थापना जिन उद्देश्यों के लिए होती है और वे साधन सचमुच क्या हैं, जिनके द्वारा सार्वजनिक सुख की अभिवृद्धि हो सकती है, इस सम्बन्ध में ऐसे व्यक्तियों के विचार बिल्कुल कच्चे हैं । गणतान्त्रिक सिद्धान्त की यह माँग होती है कि समाज की सुविचारित भावना उनके व्यवहार का अनुशासन करे, जिन्हें वह अपने कार्यों का प्रबन्ध सौंपता है । लेकिन यह आवश्यक नहीं कि वे आवेग के हर आकस्मिक झोंके को, या जन-साधारण के हितों से द्रोह करने के लिए उनके पूर्वाग्रहों को भड़काने वाले व्यक्तियों की चालों से उत्पन्न हर अस्थायी भावना को बिना शर्त चुपचाप स्वीकार कर लें । यह कथन उचित है कि लोगों का 'अभिप्राय' सामान्यतः 'जनहित' होता है । यह बात बहुधा उनकी गलतियों पर भी लागू होती है । किन्तु उनकी सद्बुद्धि अपने उस प्रशंसक का तिरस्कार करेगी जो यह पाखण्ड करे कि जनहित की अभिवृद्धि के 'साधनों' के सम्बन्ध में हमेशा उनका 'विवेक सही' होता है । वे अनुभव से जानते हैं कि वे कभी-कभी गलती करते हैं । आश्चर्य इस बात का है कि परजीवियों और चाटुकारों की चालों से, महत्त्वाकांक्षी लोभी और समाज-विरोधी लोगों के फन्दों से और ऐसे लोगों के छल से जिन्हें जनता का उतना विश्वास प्राप्त है जिसके वे योग्य नहीं हैं, अथवा जो उसके योग्य बने बिना उस विश्वास को प्राप्त करना चाहते हैं, निरन्तर घिरे रहने पर भी वे इतनी कम गलतियाँ करते हैं । जब ऐसे अवसर आवें कि जनहित और जन-प्रवृत्ति में भिन्नता हो, तो उन हितों के संरक्षण के लिए जनता ने जिन व्यक्तियों को नियुक्त किया है उनका यह कर्तव्य है कि अस्थायी भ्रम का वे सामना करें ताकि लोगों को अधिक ठण्डे दिमाग से और शान्ति से विचार करने का समय और अवसर मिले । ऐसे उदाहरण दिये जा सकते हैं जिनमें इस प्रकार के व्यवहार ने लोगों को स्वयं अपनी गलतियों के अत्यधिक घातक परिणामों से बचाया और उनकी कृतज्ञता के स्थायी स्मारक ऐसे व्यक्तियों को प्रदान किये जिनमें लोगों की अप्रसन्नता का खतरा उठाकर भी उनकी सेवा करने का साहस और बड़प्पन था ।"[1]

१ अलेक्जेण्डर हैमिल्टन, जॉन जे और जेम्स मैडिसन : दी फेडरलिस्ट, एडवर्ड मीड अर्ल द्वारा सम्पादित (एक सौ पचास वर्षीय संस्करण, वाशिंगटन डी० सी० १९३७) पृष्ठ १० ११ १२ १३, १८, १६, १०२-१०३ १ १ १०४, ८६, १४०-१४१, १८८, १६०,१८२ १८३ २१८, ४५४, ४६४,४६५

राष्ट्रीय प्रशासन के इस सिद्धान्त का व्यावहारिक निष्कर्ष यह है कि न्याय की समस्याएँ स्थानीय शासनों को सौंपी जा सकती हैं, जबकि राष्ट्रीय सरकार का प्रमुख उद्देश्य लोगों के 'सामान्य हितों' की अभिवृद्धि होना चाहिए, ऐसे हित जिन्हें सामान्य जन स्वयं समझ नहीं पाते और इस कारण जिन्हें अनुभवी व्यक्तियों के हाथों में सौंपना जरूरी है। सर्वोत्तम शासन उन्हीं का होगा जो राजनीतिक अर्थशास्त्र के सिद्धान्तों को तत्परता से लागू करके राष्ट्रीय धन में वृद्धि करेंगे। अमरीकी अर्थतन्त्र में विभिन्नता और सन्तुलित आत्म-निर्भरता लाने का हैमिल्टन का कार्यक्रम परम्परागत वाणिज्यवाद के सिद्धान्तों पर आधारित नहीं था और न ही वह मुख्यतः संरक्षणवाद पर निर्भर था। हैमिल्टन ने खासतौर पर कहा कि शासन अन्तर्राज्य व्यापार की बाधाएँ हटाकर और शुल्क लगाने के बजाय अनुदान देकर उद्योग को सर्वोत्तम रीति से 'मुक्त' कर सकता है। किन्तु उन्हें 'सुरक्षित' सन्तुलित उत्पादन के सिद्धान्त पर भरोसा था। उचित 'प्रशासन' के द्वारा ऐसा किया जा सकता है कि विभिन्न वर्ग-हित और वर्ग एक-दूसरे की आवश्यकताओं की पूर्ति करें। और सिद्धान्त से अधिक अनुभव के आधार पर हैमिल्टन ने कहा कि राष्ट्र की आवश्यकताएँ हमेशा राष्ट्र के प्रसाधनों के बराबर मानी जा सकती हैं।

लोकमत और लोगों को फुसलाने के तरीकों के प्रति हैमिल्टन के खुले तिरस्कार के स्वाभाविक परिणाम हुए। जब उसकी नीतियाँ अत्यधिक अलोकप्रिय हो गयीं तो वाशिंगटन के राजनीतिज्ञों ने उन्हें निकाल बाहर किया और अपनी अल्प जीवन का शेष काल ( १७९५-१८०४ ) उन्होंने पद से अवकाश लेकर एक 'निराश राजनीतिज्ञ' और एक अविश्वासी आस्थाहीन दार्शनिक के रूप में गुजारा।

फ्रांस की क्रान्ति के समय हैमिल्टन जैसे अनुदारपन्थियों का सामान्यतः यूरोप में विश्वास नष्ट हो गया था और कठिनाई भरे अनुभव से उन्होंने सीखा कि 'यूरोपीय अस्थिरता' के साथ सम्बन्ध रखना कठिन है। वाटवाशी ने इसे व्यवहार में अनिवार्य बना दिया था कि अमरीका के अपनी प्रसाधनों की ओर आन्तरिक दिशा में और पश्चिम की ओर बढ़ जाए। १८१५ के बाद यूरोप से निराशा सभी वर्गों में थी और सारे अमरीका में एक रोमानी राष्ट्रवाद फैला। अमरीका सम्बन्धी जो रोमानी धारणाएँ यूरोप में बहुत दिनों से प्रचलित थीं उन पर अमरीकी लोग भी विश्वास करने लगे। एक वाग्मी पादरी विलियम इलेरी ने अपनी अमरीका में शिक्षा और कलाओं को प्रतिष्ठित करने की सम्भावना पर टिप्पणियाँ' ( बर्केल प्लान ऑफ प्रास्पेक्ट्स ऑफ प्लांटिंग आर्ट्स ऐण्ड लर्निंग इन अमेरिका ) में लिखा था—

कर सकते। अच्छे शासन की परिभाषा में कार्यकारिणी की शक्ति एक प्रमुख अंग है।

"कुछ लोग ऐसे हैं जो समाज या विधान-मण्डल के तात्कालिक बहाव के प्रति दासतापूर्ण मानम्यता को ही कार्यकारिणी का सर्वश्रेष्ठ गुण मानते हैं। किन्तु, शासन की स्थापना जिन उद्देश्यों के लिए होती है और वे साधन सचमुच क्या हैं जिनके द्वारा सार्वजनिक सुख की अभिवृद्धि हो सकती है, इस सम्बन्ध में ऐसे व्यक्तियों के विचार बिल्कुल कच्चे हैं। गणतान्त्रिक सिद्धान्त की यह माँग होती है कि समाज की सुविचारित भावना उनके व्यवहार का संचालन करे, जिन्हें वह अपने कार्यों का प्रबन्ध सौंपता है। लेकिन यह आवश्यक नहीं कि वे आवेग के हर आकस्मिक झोंके को या जन-साधारण के हितों से द्रोह करने के लिए उनके पूर्वाग्रहों को भड़काने वाले व्यक्तियों की चालों से उत्पन्न हुई अस्थायी भावना को बिना शर्त चुपचाप स्वीकार कर लें। यह कथन उचित है कि लोगों का 'अभिप्राय' सामान्यतः जनहित होता है। यह बात बहुधा उनकी गलतियों पर भी लागू होती है। किन्तु उनकी सद्बुद्धि अपने उस प्रशंसक का तिरस्कार करेगी जो यह पाखण्ड करे कि जनहित की अभिवृद्धि के 'साधनों' के सम्बन्ध में हमेशा उनका 'विवेक सही' होता है। वे अनुभव से जानते हैं कि वे कभी-कभी गलती करते हैं। आश्चर्य इस बात का है कि परजीवियों और चाटुकारों की चालों से महत्वाकांक्षी लोभी और समाज-विरोधी लोगों के फन्दों से और ऐसे लोगों के छल से जिन्हें जनता का उतना विश्वास प्राप्त है जिसके वे योग्य नहीं हैं अथवा जो उसके योग्य बने बिना उस विश्वास को प्राप्त करना चाहते हैं, निरन्तर घिरे रहने पर भी वे इतनी कम गलतियाँ करते हैं। जब ऐसे अवसर आयें कि जनहित और जन-प्रवृत्ति में भिन्नता हो तो उन हितों के संरक्षण के लिए जनता ने जिन व्यक्तियों को नियुक्त किया है उनका यह कर्तव्य है कि अस्थायी भ्रम का वे सामना करें ताकि लोगों को अधिक ठण्डे दिमाग से और शान्ति से विचार करने का समय और अवसर मिले। ऐसे उदाहरण दिये जा सकते हैं जिनमें इस प्रकार के व्यवहार ने लोगों को स्वयं अपनी गलतियों के अत्यधिक घातक परिणामों से बचाया और उनकी कृतज्ञता के स्थायी स्मारक ऐसे व्यक्तियों को प्रदान किये जिनमें लोगों की अप्रसन्नता का खतरा उठाकर भी उनकी सेवा करने का साहस और बड़प्पन था।"[1]

१ अलेक्ज़ेंडर हैमिल्टन, जॉन जे और जेम्स मैडिसन, 'दी फेडरलिस्ट', अरमन एड मिडेल द्वारा सम्पादित (एक सौ पचास वर्षीय संस्करण, वाशिंग्टन डी० सी० १९३७) पृष्ठ १० ११ ६१ ६६, ६८, ९९, १०२-१०३ १ १ १०४, ८६, १४०-१४१ १८८, १९० १८९-१९३, २१८, ४५४, ४६४,४६२

राष्ट्रीय प्रशासन के इस सिद्धान्त का व्यावहारिक निष्कर्ष यह है कि ग्राम की समस्याएँ स्थानीय शासकों को सौंपी जा सकती हैं जबकि राष्ट्रीय सरकार का प्रमुख उद्देश्य लोगों के 'सामान्य हितों' की अभिवृद्धि होना चाहिए, ऐसे हित जिन्हें सामान्य जन स्वयं समझ नहीं पाते और इस कारण जिन्हें अनुभवी व्यक्तियों के हाथों में सौंपना जरूरी है। सर्वोत्तम शासन उन्हीं का होगा जो राजनीतिक अर्थशास्त्र के सिद्धान्तों को तत्परता से लागू करके राष्ट्रीय धन में वृद्धि करेंगे। अमरीकी अर्थतन्त्र में विभिन्नता और अन्ततः आत्म-निर्भरता लाने का हैमिल्टन का कार्यक्रम परम्परागत वाणिज्यवाद के सिद्धान्तों पर आधारित नहीं था और न ही वह मुख्यतः संरक्षणवाद पर निर्भर था। हैमिल्टन ने खासतौर पर कहा कि शासन अन्तर्राज्य व्यापार की बाधाएँ हटाकर और शुल्क लगाने के बजाय अनुदान देकर उद्योग को सर्वोत्तम रीति से 'मुक्त' कर सकता है। किन्तु उन्हें मुख्यतः समुचित प्रशासन के सिद्धान्त पर भरोसा था। उचित 'प्रशासन' के द्वारा ऐसा किया जा सकता है कि विभिन्न राज्य-हित और वर्ग एक दूसरे की आवश्यकताओं की पूर्ति करें। और सिद्धान्त से अधिक अनुभव के आधार पर हैमिल्टन ने कहा कि राष्ट्र की आवश्यकताएँ हमेशा राष्ट्र के प्रसाधनों के बराबर मानी जा सकती हैं।

लोकमत, और लोगों को फुसलाने के तरीकों के प्रति हैमिल्टन के खुले तिरस्कार के स्वाभाविक परिणाम हुए। जब उनकी नीतियाँ अत्यधिक अलोकप्रिय हो गयीं तो वाशिंगटन के राजनीतिज्ञों ने उन्हें निकाल बाहर किया और अपने अल्प जीवन का शेष काल (१७९५-१८०४) उन्होंने पद से अवकाश लेकर एक 'निराश राजनीतिज्ञ' और एक अधिकाधिक आत्मघातीय दार्शनिक के रूप में गुजारा।

फ्रांस की क्रान्ति के समय हैमिल्टन जैसे अनुदारवादियों का सामान्यतः यूरोप में विश्वास नष्ट हो गया था और जेफर्सन ने अनुभव से यह सीखा कि 'यूरोपीय अस्थिरता' के साथ सम्बन्ध रखना कठिन है। जेफर्सन ने इसे व्यवहार में अभिव्यक्त कर दिया था कि अमरीका के अपने प्रसाधनों की ओर आन्तरिक दिशा में और पश्चिम की ओर बढ़ा जाए। १८१५ के बाद यूरोप से निराशा सभी दलों में थी और सारे अमरीका में एक रोमानी राष्ट्रवाद फैला। अमरीका सम्बन्धी जो रोमानी धारणाएँ यूरोप में बहुत दिनों से प्रचलित थीं उन पर अमरीकी लोग भी विश्वास करने लगे। एक फ्रांसीसी पादरी विकार अबे ने अपनी 'अमरीका में शिक्षा और कलाओं को प्रतिष्ठित करने की सम्भावना पर टिप्पणियाँ' (अंग्रेजी नाम दी पासिबिलिटी आफ़ फाउण्डिंग आर्ट्स ऐण्ड साइन्सेस इन अमेरिका) में लिखा था—

"निर्दोषिता के धाम, सुखी क्षेत्रों में
जहाँ प्रकृति निर्देशित करती और
सद्गुण शासन करते हैं'

— — —

'एक अन्य युग पाया जायेगा

— — —

'ऐसे नहीं जैसे यूरोप अपनी सड़न में उत्पन्न करता है

— — —

"साम्राज्य का मार्ग पश्चिम की ओर बढ़ता है
प्रथम चार अंक हो चुके हैं
पाँचवाँ अंक दिन के साथ नाटक को समाप्त करेगा
समय की अन्तिम सन्तान सर्वश्रेष्ठ है।

जोएल बार्लो ने मुख्यतः यही चित्र अपने 'चार जुलाई के भाषण' (ओरेशन ऑफ जुलाई फोर्थ १७८७) में प्रस्तुत किया और उसे अपनी हलचल मचा देने वाली 'यूरोप के विशेषाधिकार युक्त वर्गों को सलाह' (ऐडवाइस टु दी प्रिविलेज्ड ऑर्डर्स इन यूरोप १७९२) में और 'संयुक्त राज्य के अपने सह-नागरिकों को सम्बोधन' (पेरिस १७९९) में दोहराया और अपने देश को 'मानवी नीति का सुन्दरतम गठन जो संसार ने अभी तक देखा है' कहा। उन्होंने दावा किया कि अमरीका में नैतिक शक्ति भौतिक शक्ति का स्थान ले रही है और अमरीकी प्रवास यूरोप को स्थायी शान्ति की स्थापना का मार्ग दिखा सकते हैं जिसकी महान् आवश्यकता का अनुभव अच्छे लोग करते हैं और 'निर्विवाद रूप में यह प्रमाणित कर सकते हैं कि निरपेक्ष तटस्थता सापेक्ष तटस्थता से ज्यादा अच्छी है'। इस भावना का सर्वाधिक प्रचारित रूप नाह वेब्स्टर की 'स्पेलर'[1] की भूमिका है, जिसे हिज्जेवार के पाठ-वाक्य के रूप में पीढ़ियों तक पढ़ा गया और उसकी नकल की गयी।

'यूरोप मूर्खता भ्रष्टाचार और अत्याचार में बूढ़ा हो गया है। उस देश में कानून विकृत हैं आचार उच्छृंखल हैं, साहित्य का ह्रास हो रहा है और मानव स्वभाव पतित हो गया है। अमरीकी महिमा प्रभात काल में अनुकूल समय पर और प्रशंसनीय परिस्थितियों में आरम्भ हो रही है। सारे संसार का अनुभव हमारी आँखों के सामने है। किन्तु बिना विवेक के यूरोप से शासन आचार और साहित्यिक रुचि के सिद्धान्तों को ग्रहण करके उनकी भूमि पर अमरीका में हमारी अपनी व्यवस्था को निर्मित करने का प्रयास शीघ्र ही हमें विश्वास दिला देगा कि

१ वेब्स्टर की रचना ए ग्रेमेटिकल इन्स्टीट्यूशन ऑफ दी इंगलीश लैंग्वेज का पहला भाग जो हिज्जे के सम्बन्ध में है।—अनु०

प्राचीनता के पिछड़े हुए खम्भों पर कभी कोई टिकाऊ और शानदार इमारत नहीं खड़ी की जा सकती।"

कांग्रेस (अमरीकी संसद्) और जिस को प्रेसीडेण्ट मुनरो का प्रसिद्ध सन्देश (१८२३) इस स्थापना पर आधारित था कि 'हमारी व्यवस्था' यूरोप की प्रतिपक्षी है, और इस कारण 'पुरानी दुनिया की शक्तियों द्वारा उनकी व्यवस्था' को इस गोलार्द्ध में फैलाने का कोई भी प्रयास 'हमारी शान्ति और सुरक्षा' के लिए खतरनाक होगा। इस प्रकार अमरीकी व्यवस्था नयी दुनिया का प्रतीक बन गयी। राजनीतिक जनता-वर्ग अमरीकी विस्तार के क्षेत्र में दक्षिणी अमरीका को भी सम्मिलित करने के पक्ष में था। सर हेनरी क्ले ने 'महाद्वीपीय' दृष्टिकोण को और विस्तार देकर हिम अक्षांशों से ऊपर गोलार्द्ध सम्बन्धी एक विशाल योजना बनाया। यूरोप से अलगाव की नीति और 'नैतिक राज्य' की विधेयात्मक धारणा, दोनों को ही एडवर्ड एवरेट ने विकसित किया। 'एक सुनिर्मित सफल प्रजाधिपत्य' के प्रति उनके उत्साह ने जो वे जर्मनी से अपने साथ लाये थे उनकी वक्तृता-शक्ति को और बढ़ा दिया।

"अमरीकी नीति का यही सिद्धान्त जिसकी ओर हमारे देश की भौगोलिक विशेषताओं के अतिरिक्त, हमारी व्यवस्था की सम्पूर्ण भावना हमें ले जाती है, 'यूरोप से अलगाव' का है। 'देश में संघ' के बाद जिसे हमारे अस्तित्व की अनिवार्य शर्त के बजाय हमारा अस्तित्व ही कहना चाहिये अन्य सभी देशों से अलगाव वह महान् सिद्धान्त है, जिसके द्वारा हमें समृद्ध होना है। यह हमारे इतिहास की आवाज़ है, जो बताती है कि हमारे चरित्र में जो कुछ श्रेष्ठ है और हमारे भाग्य में जो कुछ समृद्धि है, उसके पीछे असहमति अनुरूपता का अभाव अन्तर, प्रतिरोध और स्वतन्त्रता रही है।

'मानवी मामलों में नैतिक शक्ति का सबसे बड़ा ज्ञात वाहक, संगठित और समृद्ध राज्य है। व्यक्तिगत रूप में मनुष्य जो कुछ भी कर सकता है.. वह मानवी कार्यकलाप और मानवी सुख पर एक सुनिर्मित सफल प्रजाधिपत्य के प्रभाव की तुलना में कुछ भी नहीं है। मनुष्य अपनी प्रकृति में न जंगली है, न सन्यासी, न गुलाम बल्कि एक सुव्यवस्थित परिवार का सदस्य है, एक अच्छा पड़ोसी है, एक स्वतन्त्र नागरिक है, एक जानकार सच्चा आदमी है, जो अपने समान अन्य लोगों के साथ काम करता है। यही पाठ है जो हमारी स्वतन्त्रता के अधिकार-पत्र में सिखाया गया है। यही पाठ है जो हमारे उदाहरण से विश्व को सीखना चाहिए।'[1]

१ एडवर्ड एवरेट, 'ओरेशन्स ऐण्ड स्पीचेज ऑन वेरियस अकेजन्स' (बोस्टन, १८५३-६८) पृष्ठ ४१, १२६ १४०। पहला पैरा १८२४ का है और दूसरा १८२६ का।

यह पाठ स्वतन्त्रता के घोषणा-पत्र में नहीं सिखाया गया था। लेकिन इसका महत्व अधिक नहीं था कि इस पाठ को एवरेट ने जर्मनी में सीखा मुनरो ने वाशिंगटन में जान क्विन्सी आडम्स ने बोस्टन में या चार्ल्स जैरेड इंगरसोल ने फिलाडेल्फिया में क्योंकि यही पाठ था जो वे सब मिलकर संसार को सिखा रहे थे।

प्रसारवादी कार्यक्रम जो सहूलियत के रूप में प्रारम्भ हुआ था १८१५ में एक कठोर आवश्यकता बन गया। प्रेसिडेन्ट मैडिसन को अन्ततः अमरीकी अर्थतन्त्र पर अपनी विदेश नीति और इंगलिस्तान द्वारा नेपोलियन की आर्टलान्टियों के विनाशकारी परिणाम को स्वीकार करना पड़ा और १८१५ के अपने सन्देश में एक राष्ट्रीय मुद्रा के सृजन विनिर्माताओं के संरक्षण और सड़कों तथा नहरों के निर्माण की अपील करके उन्होंने विरुद्ध लोगों को भारी चकित कर दिया। कट्टर गणतन्त्रवादी होने पर भी मैडिसन सैद्धान्तिक रूप में इस धारणा और नीति-परिवर्तन के लिए बहुत-कुछ तैयार थे। बहुत पहले से ही उनका यह सिद्धान्त था कि यद्यपि जनमत ही वास्तविक प्रभु है, किन्तु शासन के कर्तव्य का यह भी एक अंश है कि इस 'प्रभुसत्ता के संशोधन' का प्रयास करे। अर्थात्, जनमत को मोड़ने या 'प्रबुद्ध' बनाने की चेष्टा करे। अब मैडिसन और मुनरो अपने गणतान्त्रिक 'प्रभु' के साथ जुटे और जन-दृष्टियों को परिष्कृत और विस्तृत करते रहे जब तक कि समाज की इच्छा कांग्रेस में भी इतनी काफी प्रबुद्ध नहीं हो गयी कि संरक्षण शुल्क और सार्वजनिक निर्माण के कार्यक्रम की आवश्यकता को समझने लगे। कैलहन और दक्षिण के लड़ाकू नेताओं ने अब राष्ट्रवाद के एक कार्यक्रम का नेतृत्व किया। इससे ह्विग दल या राष्ट्रीय गणतन्त्रवादियों को वास्तव राष्ट्रीय चरित्र प्राप्त हुआ और रूफ़ास किंग एम्स और कर्नल टिमाथी पिकरिंग जैसे पुराने न्यू-इंग्लैण्ड के संघवाद के बिखरे हुए अवशेष समाप्त हो गये।

नये ह्विग राष्ट्रीयवाद के सर्वोत्तम सैद्धान्तिक व्याख्याकार जान क्विन्सी आडम्स थे। उन्होंने जानबूझ कर अपने पिता के मार्ग का परित्याग किया जिन्होंने शासन को न केवल शासन की विभिन्न शक्तियों के बीच वरन् विभिन्न गुट हितों के बीच की आपसी रोकथाम और सन्तुलन की चीज माना था। इसके विपरीत उन्होंने जनहित को जनता की एकता पर आधारित व्यापक उद्देश्य माना और शासन को जनहित की सेवा में 'मित्रों के सहयोग' के रूप में देखा।

"राष्ट्रीय विचारक सभाओं का निर्माण और उद्देश्य ही सभी के हितों—सारे राष्ट्र के हितों—में समझौता और मेल बिठाने के लिए था। इस व्यापक संघ के अधिकारों और हितों से सम्बन्धित प्रश्नों की 'पूरी सचाई' निजी संवेदना, स्थानीय पूर्वाग्रह पेशेवर कार्य या भौगोलिक स्थिति के माध्यम से नहीं समझी जा

सकती। (प्रतिनिधियों को) किसी एक राज्य के नागरिक के रूप में अपने हितों और अपनी भावनाओं को राष्ट्रीय हित के सामान्य भण्डार में डाल देना चाहिए।[1]

आडम्स ने 'राष्ट्रीय हित' को जो निश्चयात्मक और ठोस अन्तर्वस्तु प्रदान की उसके कारण उनका सिद्धान्त राष्ट्रीय हित की केवल मौखिक कल्पना ही नहीं रहा। कांग्रेस को उनके पहले सन्देश (१८२५) का अन्त बन 'सुधार' के उनके सिद्धान्त की निम्नलिखित रूपरेखा से हुआ—

'नागरिक शासन की स्थापना का महान् उद्देश्य उन लोगों की दशा को सुधारना है जो सामाजिक अनुबन्ध में भागीदार हैं और कोई शासन चाहे उसकी रचना किसी भी रूप में हो अपनी स्थापना के वैध लक्ष्यों को उसी अनुपात में पूरा कर सकता है, जिस अनुपात में वह उनकी दशा सुधारता है जिन पर वह स्थापित है। सड़कें और नहरें, जो दूरस्थ क्षेत्रों और जनसमूहों के बीच संचार और आवागमन को बढ़ाती और सुविधाजनक बनाती हैं सुधार के सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण साधनों में से हैं। लेकिन हमारी सृष्टि के जनक ने नैतिक राजनीतिक और बौद्धिक सुधार के कर्तव्य व्यक्ति मनुष्य को ही नहीं सामाजिक मनुष्य को भी सौंपे हैं। इन कर्तव्यों की पूर्ति के लिए सरकारों को शक्ति प्रदान की जाती है और इस लक्ष्य की पूर्ति के लिए—शासितों की दशा में अधिकाधिक सुधार—प्राप्त शक्तियों का प्रयोग उतना ही अनिवार्य और पवित्र कर्तव्य है जितना अनधिकृत शक्तियों को हथियाना घृणित और अपराधपूर्ण है।

अगर ये और संविधान में उल्लिखित अन्य शक्तियाँ खेती, व्यापार और विनिर्माणों में सुधारों का प्रवर्तन करने शिल्प और ललित कलाओं को प्रोत्साहन देने साहित्य की अभिवृद्धि और विज्ञान की प्रगति लाने वाले कानूनों के द्वारा प्रभावकारी रूप में सक्रिय हो सकती हैं तो जनता के हित में उनका प्रयोग न करना हमें सौंपी गयी प्रतिमा को भूमि में दबा देने के समान होगा—सर्वाधिक पवित्र कर्तव्य के प्रति द्रोह होगा।

'सुधार की भावना धरती पर व्याप्त है।

"युवा आडम्स ने लिखा कि उनके पितामह का विश्वास था कि 'विधाता की देन के द्वारा', 'धन का एक असीमित भण्डार' अमरीकी लोगों को 'ऐसी किसी प्रतियोगिता के दबाव से जिसके द्वारा युद्ध उत्पन्न होने की सम्भावना हो ऊपर उठाएगा।

---

१ जॉन क्विन्सी आडम्स 'ए लैटर टु दी ओनरेबिल हैरिसन ग्रे ओटिस ऑन दी प्रेजन्ट स्टेट ऑफ़ अवर नेशनल अफ़ेयर्स' (बोस्टन १८०८) पृष्ठ ५।

'मत' उनके सामने गम्भीर समस्या केवल यह थी कि इस देश का विकास प्रतियोगिता और स्वार्थ के आधार पर न करके सामूहिक आधार पर कैसे करें। ईमानदार कार्यकारी अधिकारी द्वारा यह कार्य हो सकता था अगर उसे एक बुद्धिपूर्ण और शिक्षित प्रशासनिक सेवा का समर्थन मिले जिसमें एक उलझे हुए संगठन को वैज्ञानिक सिद्धान्तों के आधार पर चलाने की क्षमता हो।'[1]

व्हिग लोगों ने निःसन्देह अमरीकी व्यवस्था और 'जनहित' की स्थापनाओं का इस्तेमाल भूमि के छुट्टे और उद्योग में अपने पूंजी निवेश और संरक्षण शुल्क *राष्ट्रीय बैंक व्यवस्था और पश्चिमी तथा दक्षिणी अमरीका में व्यापारिक विस्तार* से होने वाले अपने निजी मुनाफ़ों पर परदा डालने के लिए किया। हेनरी क्ले के हाथों में दल और उसके सिद्धान्त निश्चित सीमित हो गये। कैलाउन को भी १८२८ के बाद अपने राष्ट्रवाद पर पछतावा हुआ और व्हिग लोगों को चुनौती देते हुए उन्होंने कहा कि 'सामूहिक रूप में अमरीकी जनता जैसी किसी राजनीतिक इकाई का अस्तित्व न अब है, न पहले कभी था। कैलाउन का बाद में निरूपित और विस्तृत 'समवर्ती बहुमत' का सिद्धान्त स्पष्टतः जेफ़रसन के सिद्धान्तों की ओर वापस आने पर आधारित था और राजनीतिक दर्शन में एक मौलिक देन के रूप में उसे जो मान्यता मिली है, उसके योग्य नहीं है। निश्चय ही इसमें बिना प्राकृतिक अधिकारों और सामाजिक अनुबन्ध के सिद्धान्त का परम्परागत समर्थन किये अल्पसंख्यकों के अधिकारों का चतुराई से समर्थन किया गया था और इसने संवैधानिक शासन में शक्तियों के विभाजन के अलावा रोकथाम और सन्तुलन के सिद्धान्त को डेमोक्रेटिक दल की राजनीति पर भी लागू करके उस सिद्धान्त का आधुनिकीकरण किया किन्तु इन क्रियात्मक नवीनताओं के अतिरिक्त उनके तथ्य और विचार जेफ़रसनवादी ही थे।[2] अपनी युवावस्था के राष्ट्रवाद

---

१ चार्ल्स ए० बीयर्ड कृत 'दी अमेरिकन स्पिरिट' (न्यूयार्क १६४२) में उद्धृत, पृष्ठ १६८-१६६।

२. "वे अपने को लोकतन्त्रवादी मानते थे लेकिन उन्होंने सचमुच कभी लोकतन्त्र के सिद्धान्तों को स्वीकार नहीं किया और सामान्य व्यक्ति जिस विश्वास और अपूर्वानुमेय शक्ति का प्रतिनिधि है, उसे सफलतापूर्वक संभालना वे कभी नहीं सीख पाये।"

"शासन-तन्त्र पर एक ही स्वार्थमय हित का नियन्त्रण हो गया था और वह अत्यन्त दीर्घ है, किन्तु बुरी तरह राष्ट्र के एक तिहाई भाग को लूट रहा था। उनकी आँखों के सामने लोकतान्त्रिक प्रक्रिया का एक चक्र पूरा हो गया

को अस्वीकार करने, और स्थानीय हितों के अधिकारों पर पुनः आग्रह करने में वे सर्वाधिक स्पष्ट रूप में जैफरसनवादी हैं। केलहाउन का उदाहरण ह्विग राजनीतिज्ञों में परस्पर आवश्यकताओं के हित में राष्ट्रवादी सिद्धान्तों के बलिदान की सामान्य प्रवृत्ति का सर्वाधिक नाटकीय उदाहरण है। शायद यहाँ डेनियल वेब्स्टर की भी चर्चा कर देनी चाहिए, यद्यपि वे दार्शनिक नहीं थे। उनका राष्ट्रवादी दृष्टिकोण प्रारम्भ से ही न्यू-इंगलैण्ड के व्यापार की सेवा में था। जब वे यह घोषणा करते थे कि स्वतन्त्रता और संघ अविच्छिन्न हैं तो वे स्पष्टतः असली दार्शनिक प्रश्न से बच रहे थे, जिसे केलहाउन ने ललकार दी थी यानी—स्वतन्त्रता और संघ एक साथ सम्भव कैसे हैं? इस प्रश्न का राजनीतिक हल भी उतना ही कठिन प्रतीत होता था जितना दार्शनिक हल। स्वतन्त्रता और राष्ट्रीय एकता दोनों में ही आस्था बढ़ी, लेकिन दोनों में संघर्ष भी बढ़ा।

जबकि 'अमरीकी व्यवस्था' राजनीतिज्ञों के हाथ पतित होकर गुटवाद का रूप ले रही थी, राजनीतिज्ञ-अर्थशास्त्रियों ने इसे अधिक सन्तोषजनक बौद्धिक विकास प्रदान किया। यह स्वाभाविक और हैमिल्टन की भावनाओं के अनुकूल था कि ह्विगवाद का सर्वोत्तम रूप राजनीति के बजाय अर्थशास्त्र में पूर्ण हो। यह भी स्वाभाविक था कि इस प्रकार के राष्ट्रवाद का मुख्य केन्द्र पेन्सिलवेनिया में और उसके आस-पास हो। अमरीकी आर्थिक राष्ट्रवाद की सर्वप्रथम और सर्वाधिक प्रभावकारी अभिव्यक्तियों में से एक फिलाडेल्फिया के वकील और संसद् सदस्य—चार्ल्स जैरेड इंगरसोल द्वारा हुई। उन्होंने '१८०८ में, जब अमरीकी व्यापार सबसे गिरी हुई हालत में था 'सॉल, सॉल व्हाई परसीक्यूटेस्ट दाउ मी?' (सॉल, सॉल तू मुझे क्यों सताता है?) शीर्षक से अंग्रेजी हस्तक्षेप की एक तीव्र आलोचना प्रकाशित की। उन्होंने पहले संकेत किया कि अन्तरराष्ट्रीय क़ानून पर निर्भर रहना बेकार है।

'हम अमरीकी स्वतन्त्र राष्ट्रों की पंक्ति में पहली बार खड़े हुए हैं, ऐसे समय जब रक्त हो रहा है। हमारा यह विनम्र निश्चय है कि हमारे विवेक के

---

था, और अन्ततः उन्होंने समस्या को उसी रूप में देखा जिस रूप में रैंडल्फ और जॉन टेलर ने बहुत पहले ही देख लिया था। उन्होंने अब समझ लिया कि मनुष्य स्वभावतः लाभ की भावना से परिचालित होते हैं और धरती पर मनुष्यों के किसी भी समूह के बहुमत से निजी उदारशीलता की माँग करना एक ऐसी माँग है जिसे मानवी प्रकृति पूरा नहीं कर सकती।" (चार्ल्स एम॰ विल्टसे, 'जॉन सी॰ केलहाउन, नैशनलिस्ट, १७८२-१८२८' इंडियानापोलिस १९४४, पृष्ठ २०१-१९९।)

विश्वदृष्टि नहीं है, जिसके लिए मन, व्यक्तित्व और उनके मूल्य सर्वोच्च हों।[1]

कॉर्नेल विश्वविद्यालय की धारा का वस्तुपरक भाववाद, वैयक्तिकता का प्रतिपक्षी है। यहाँ आत्मा का एक ऐसा दर्शन पनपा है, जो मनोविज्ञान के प्रति उदासीन है और जो मानवी अनुभव को उसकी ऐतिहासिक काल-गति और *संस्थागत रूपों में समझने को ही एकमात्र पूर्ण अनुभववाद मानता है।* कॉर्नेल के 'सेज स्कूल ऑफ़ फिलॉसफ़ी' में 'वस्तुपरक मन' का जो यह अध्ययन होता रहा है, वह भाववाद के अन्तर्गत उस आन्दोलन का अमरीकी पक्ष है, जिसने जर्मनी और इंग्लिस्तान दोनों में ही पदार्थों के आलोचनात्मक विश्लेषण (कान्ट की परम्परा) के साथ मानव आत्मा की ऐतिहासिक अवधारणा (हीगेल की परम्परा) को सम्बद्ध किया। इस प्रकार एक आलोचनात्मक तर्कशास्त्र और एक इतिहास दर्शन को संयुक्त करके व्यक्ति और समाज दोनों में ही एक संघटित इकाई के रूप में, अनुभव के एक सिद्धान्त का रूप दिया गया।

सेज स्कूल के पहले आचार्य, बाद में विश्वविद्यालय के अध्यक्ष जेकब गूल्ड शुरमन थे। कान्ट के प्रति अपना उत्साह उन्हें स्कॉटलैण्ड में प्राप्त हुआ था, जो कनाडा में भी उनके साथ रहा जहाँ वे कई वर्षों तक डलहौजी कॉलेज में दर्शन पढ़ाते रहे। १८८६ में जब उन्हें कॉर्नेल बुलाया गया तो उनके अन्दर यह विचार विकसित हुआ कि आलोचनात्मक भाववाद का अमरीका के लिये विशेष महत्त्व है, क्योंकि यह सिद्धान्त मूलतः महान् मध्यस्थ था और राष्ट्रों के बीच महान् मध्यस्थ बनना अमरीकी की नियति थी। ह्यूम के अनुभववाद और लाइबनीज़ के तर्कनावाद के बीच मेल बिठाने में कान्ट ने जिस रीति से सफलता प्राप्त की थी उस पर शुरमन ने कान्ट की व्याख्या करते हुए विशेष ज़ोर दिया और उन्होंने पदार्थों *के सिद्धान्त को आनुभविक तर्कना के आवश्यक रूपों के विज्ञान* के रूप में विकसित किया। उन्होंने ज्ञान के प्रागनुभव और अनुभवजन्य तत्त्वों को परस्पर पूरक और किसी भी विज्ञान के लिए समान रूप से आवश्यक माना। इसी प्रकार विज्ञानों और कलाओं के बीच मध्यस्थता को उन्होंने दर्शन का मुख्य कार्य माना। १८९२ में जब उन्होंने 'फिलॉसॉफ़िकल रिव्यू' का प्रकाशन प्रारम्भ किया, तो इस पत्रिका के कार्य-लक्ष्य की व्याख्या उन्होंने सांस्कृतिक मध्यस्थता के सन्दर्भ में की और यह विचार भी प्रस्तुत किया कि अमरीकी दर्शन और भी *अधिक मध्यस्थता करने वाला होगा क्योंकि अमरीकी संस्कृति को सामान्यतः* पूर्व और पश्चिम के बीच महान् समाधानकारक बनना होगा।

१ जे० ए० लेटन 'दी प्रिंसिपिल ऑफ़ इण्डिविजुअलिटी ऐण्ड वैल्यू' जिसफ़ोर्ड बैरेट द्वारा सम्पादित 'कण्टेम्पोरेरी आइडियलिज़्म इन अमेरिका' में (न्यूयार्क, १९३२) पृष्ठ १९०।

'ऐसा मानने के सभी कारण हैं कि 'रुसो' और 'अन्य ( प्लेटो की विशेष उपयुक्त सम्भावनाओं में ) के मिश्रण-स्थल के रूप में अमरीका ही वह मंच होगा जिस पर वह श्रेष्ठ सृजनकर्त्री मानव-आत्मा दार्शनिक अन्वेषण व्याख्या और रचना का अपना अपना शिखर-सोपान प्रस्तुत करेगी। यूनानी संस्कृति की विशेषता थी स्वतन्त्रता—नगर राज्यों के लिए शासन की स्वतन्त्रता व्यक्ति के लिए कार्य की स्वतन्त्रता और धर्म में विचार की स्वतन्त्रता ( जिसमें सिद्धान्त की कोई एकरूप व्यवस्था नहीं थी और न कोई प्राधिकार-युक्त नियमित रूप से संगठित पुजारियत थी )। दूसरी ओर रीति और नियम के प्रति आदर और समय के प्रति व्यक्ति की अधीनता भी यूनानी संस्कृति की विशेषता थी। इन विरोधी विशेषताओं ने यूनानी दर्शन के जन्म के समय के लगभग विकास की पूर्ण समरसता प्राप्त कर ली थी। यूनानी संस्कृति की मौलिकता और स्वतन्त्रता के साथ-साथ उसकी व्यवस्था और क्रम-बद्धता का उसकी रचनात्मक प्रवृत्तियों का श्रेय भी इन्हीं विशेषताओं को है। यूनानी सभ्यता के ये अनुकूल पक्ष आज अमरीका में पुनःप्रकट हुए हैं—स्वतन्त्रता का अमरीकी प्रेम और नियम का अमरीकी आदर काउन्टी और नगर शासनों सहित लगभग पचास 'प्रभु' प्रशासितन्त्रों की एक संघीय सम्प्रता के अधीन एकता अमरीकी पार्टों का लोकतान्त्रिक संगठन और उनके बहुविध तथा लचीले मत विचार और बोली की अमरीकी स्वतन्त्रता, जिसमें हमेशा मात्र ध्वंस की ही नहीं वरन् निर्माण की प्रवृत्ति रही है। अन्यथा तो यह कल्पना करना कठिन है कि पृथ्वी के निवासियों में ( यूनानी सभ्यता के ) ये गुण सम्मिश्रता में भी कहाँ मिल सकते हैं।

'दर्शन के विकास के लिए नैसर्गिक गुणों, संस्कृति और परिस्थितियों का ऐसा अनुकूल संयोग सह-सात करोड़ जन-संख्या के राष्ट्र में विद्यमान हो यह मानव सभ्यता के भविष्य के लिए अत्यन्त आशाजनक संकेत है। किन्तु यह आवश्यक नहीं है कि हमारी भावनाएँ मात्र आशा के सहारे जियें। संकेत और वस्तुतः इस समय भी फलीभूत हो रहे हैं। स्थिति में जो कुछ पूर्व अनुमेय है, समय उसे आज भी विकसित करके जन्म दे रहा है। हमारे इतिहास में कभी भी दार्शनिक विषयों में रुचि इतनी गम्भीर और इतनी व्यापक नहीं रही। पहले की गम्भीर अविचारशील आशावादी मनःस्थिति अब भले ही न हो किन्तु हम इस तथ्य को छिपा नहीं सकते कि राष्ट्र अपने जीवन की दूसरी शताब्दी में बेचैनी एक नयी भावना और पहले से अधिक गम्भीरता और मनन की प्रवृत्ति लेकर प्रवेश कर रहा है। अपार वस्तुओं सीमाओं और दुर्गम प्रारम्भों को लेकर, 'जिनके जीवन नहीं पाया है भविष्यवाणी की जा सकती हो तो हम इस ... नैतिक क्रियाकलाप को लेकर, बशर्ते कि स्थितियाँ ऐसी ही बनी

भविष्यवाणी करने का साहस कर सकते हैं कि इससे विचारों की वैसी ही पौध उत्पन्न होगी जैसी ईसा पूर्व की चौथी शताब्दी में यूनानी में हुई थी, या जिसे लगभग तीन पीढ़ी पूर्व ही जर्मनी में प्रौढ़ता प्राप्त हुई थी। किन्तु एक महत्वपूर्ण अन्तर होगा। हमारे राष्ट्र में दर्शन का जन्म विशेष दार्शनिक रुचियों के प्रति निष्ठा का और विशेष दार्शनिक क्षेत्रों में मार्गों का श्रम होगा। हमारी संस्थापित विचार-व्यवस्थाएँ, अगर कभी उनका निर्माण हुआ तो, किसी भी पूर्वकालिक दार्शनिक व्यवस्था की तुलना में तथ्यों के कहीं अधिक व्यापक आगमन पर आधारित होंगी। यह सचमुच सौभाग्य की बात है कि विशेषज्ञता की भावना दर्शन में व्याप्त हो गयी है और अमरीकियों द्वारा की गयी विशेष खोजों और विशेष प्रबन्धों पर हम अपने को बधाई दे सकते हैं। किन्तु सहयोग के बिना श्रम-विभाजन से कोई लाभ नहीं होता।[1]

जब शुरमन १८९२ में कार्नेल विश्वविद्यालय के अध्यक्ष बन गये तो सेज स्कूल के आचार्य के रूप में उनका स्थान जेम्स एडविन क्रेटन ने लिया जो [illegible] में शुरमन के शिष्य रह चुके थे और १९२४ में अपनी मृत्यु के समय तक आदर्शवाद की कार्नेल धारा के मुख्य प्रतिनिधि रहे। उनके सहयोगी असाधारण रूप में सक्षम अध्यापक थे। अध्यापकों और विद्यार्थियों की इस प्रतिष्ठित परम्परा की पहली पीढ़ी में ही फ्रैंक थिली (पॉलसेन के शिष्य उनकी कुछ रचनाओं और अन्य जर्मन ग्रन्थों के अनुवादक) विलियम ए० हैमण्ड और अर्नेस्ट एल्बी जैसे व्यक्ति थे। अमरीका में दर्शन के अध्यापकों के एक बड़े हिस्से ने कार्नेल में शिक्षा पाई और उनके माध्यम से कार्नेल के सिद्धान्तों और पद्धतियों ने दार्शनिक शिक्षण और शोध-कार्य में प्रभावी स्थान प्राप्त किया। १९०२ में 'अमेरिकन फिलॉसॉफिकल एसोसिएशन' (अमरीकी दार्शनिक संघ) के निर्माण में भी कार्नेल ने अगुआई की और क्रेटन उसके पहले अध्यक्ष बने। व्यावसायिक और सहयोगी दार्शनिक अध्ययनों में कार्नेल का यह प्रमुख भाग आकस्मिक नहीं था। इस धारा द्वारा मन की वस्तुपरक अवधारणा और विचार की सामाजिक प्रकृति में विश्वास का यह व्यावहारिक प्रयोग था। अपने अध्यक्षीय भाषण में क्रेटन ने इसे स्पष्ट कर दिया।

'शोध-कार्य के हर विभाग में यह विश्वास बढ़ता हुआ प्रतीत होता है कि वास्तविक प्रगति के लिए बौद्धिक साहचर्य और सहयोग आवश्यक है। इसमें अन्तर्निहित मान्यता यह है कि वैज्ञानिक कार्य में आवश्यक है कि शक्तियों का संयोजन हो और कुछ अलग-अलग व्यक्तियों के रूप में नहीं वरन् सहयोगी

---

१ जेकब गूल्ड शुरमन, 'दी फिलॉसॉफिकल रिव्यू' में 'प्रिफेटरी नोट' खण्ड एक (१८९२), पृष्ठ १-४, ३।

दिमाग़ों के एक सामाजिक समूह के रूप में कार्य किया जाये। हमने सीख लिया है कि मौलिक रूप में अपने को प्रकट कर लेना अपने कार्य को निष्फल बनाना है, कि हर पीढ़ी में समस्याओं की एक मुख्य दिशा होती है और अगर सामान्य लक्ष्य की पूर्ति में हम कोई योग देना चाहें, तो हमारे लिए उसी दिशा में काम करना आवश्यक है।'[1]

और अपने सर्वोत्तम निबन्धों में से एक में उन्होंने इसी विचार को विकसित किया।

'मन एक पूर्ण इकाई है, और अगर अनुभव के कुछ रूपों में उसकी सामाजिक प्रकृति प्रदर्शित होती है, तो हम यह आशा नहीं कर सकते कि वह अपनी किसी पक्ष में एकाकी और आत्म-केन्द्रित बना रहेगा। फिर भी सामान्य विचार और मनोवैज्ञानिक विश्लेषण दोनों में ही विचारशील मन को एक विशिष्ट प्रकार का अस्तित्व मानने की प्रवृत्ति है जो किसी प्रकार एक शरीर के अन्दर स्थित रहता है और एक मस्तिष्क के कार्यों को व्यक्त करता है। जिस प्रकार एक शरीर दूसरे शरीर को अपने स्थान से बाहर रखता है, उसी प्रकार व्यक्ति के विचारशील मन को एकाकी विकर्षक और अपने में सीमित माना जाता है। विचारक को एक अकेला व्यक्ति माना जाता है, जो अकेले, बिना सहायता के स्वयं अपनी समस्याओं से उलझता है। ऐसा माना जाता है कि वह अपने मन की शक्ति से स्वयं अपने विश्लेषणों और मनन के द्वारा सत्य का सृजन करता है। इस मत के विरुद्ध, मैं कहना चाहता हूँ कि प्रामाणिकता की जाँच की प्रक्रिया में हमेशा बहुतेरे मनों का सहयोग और परस्पर-कार्य सम्मिलित होता है। अन्य मनुष्यों के विचारों के सहारे और उनके प्रकाश में ही व्यक्ति अपने को वैयक्तिक कल्पनाओं और पक्षपातों में किये गये सामान्यीकरण से मुक्त करता है और इस प्रकार वास्तविक सत्य को प्राप्त करता है। परिणाम इस अर्थ में मौलिक नहीं होता कि वह पूरी तरह उसी के दिमाग़ से निकला हो बल्कि वह बहुतेरे मनों से मिलकर काम करने का फल होता है। विचार की क्रिया किसी अपूर्ण व्यक्ति-मन के कार्य का फल नहीं वरन् मनों के एक समाज के कार्य का फल होती है, उसी प्रकार जैसे नैतिकता और राजनीतिक संस्थाएँ और धर्म व्यक्तियों की ऐसी ही संगठित एकता से उत्पन्न होते और उसी में स्थित होते हैं। बिना समाज के व्यक्ति नहीं, यह वक्तव्य मनुष्य के विचारक रूप पर उसी तरह लागू होता है, जैसे उसके नैतिक या राजनीतिक रूप पर।'[2]

१ जेम्स एडविन क्रीटन 'स्टडीज इन स्पेकुलेटिव फिलॉसफ़ी' (न्यूयार्क १९२५) पृष्ठ ७।

२. वही, पृष्ठ ५०-५१।

जिस कारण विचार सामाजिक है, उसी कारण से ऐतिहासिक भी है। अनुभव की निरन्तरता और एकता को (मनुष्य की) एक चेतन सम्पत्ति बनना होगा।

"दार्शनिक विज्ञान 'प्राकृतिक' विज्ञान नहीं है और उससे अपने 'तथ्य' नहीं ले सकता। ऐसा करने का अर्थ होगा दर्शन के स्थान पर 'मनोविज्ञानवाद' और '*प्रकृतिवाद*' को स्थापित करना। किन्तु दर्शन को, दर्शन बन सकने के लिए, तथ्यों का मानवीयकरण करना होता है, अर्थात् उन्हें पूर्ण और आत्म-चेतन मानवी अनुभव के दृष्टिकोण से देखना होता है, क्योंकि इसी दृष्टिकोण से उनका कोई अर्थ प्राप्त किया जा सकता है। इस प्रकार दार्शनिक मुख्यतः प्रकृतिवादी होने की अपेक्षा मानववादी होता है और उसका निकटतम सम्बन्ध उन विज्ञानों से होता है जिनका कार्य-क्षेत्र मनुष्य के विचार और उद्देश्य क्रिया-कलाप के प्रश्न होते हैं। प्राकृतिक विज्ञान के साथ अपने सम्बन्ध में उसकी दिलचस्पी तथ्यों के वस्तुपरक रूप की अपेक्षा उन वैचारिक क्रियाओं में अधिक होती है, जिनके द्वारा वे तथ्य प्राप्त किये गये। वह प्राकृतिक विज्ञान के दृष्टिकोण को नहीं अपनाता वरन् उसे पूरी तरह रूपान्तरित करके, चेतन अनुभव के सन्दर्भ में प्राकृतिक तथ्यों की एक नयी व्याख्या प्रदान करता है। इसी प्रकार सम्पूर्ण प्रकृति के प्रति भौतिक प्रकृतिवादी के अमूर्त दृष्टिकोण को दार्शनिक व्याख्या के द्वारा मानवीय बनाना होता है। दार्शनिक व्याख्या 'जिस रीति से तथ्यों के अर्थ ग्रहण करती' है और प्रकृति में मनुष्य के मन के साथ वह अनुकूलता देखती है, जिसके द्वारा ही प्रकृति बोधगम्य होती है। दूसरी ओर दार्शनिक दृष्टिकोण इसे आवश्यक *बनाता है कि मनोवैज्ञानिक 'प्रकृतिवादी' द्वारा प्रस्तुत मन के तथ्यों के विवरण* से भिन्न एक विवरण प्रस्तुत किया जावे। मनोवैज्ञानिक प्रकृतिवादी के मात्र वैयक्तिक दृष्टिकोण को उसी प्रकार प्रस्थान-बिन्दु नहीं बनाया जा सकता जैसे भौतिक-विद् के मात्र वस्तुपरक दृष्टिकोण को। जिस प्रकार भौतिक तथ्यों को मन के सन्दर्भ में देखकर दर्शन उन्हें मानवीय रूप देता है, उसी प्रकार वह वैयक्तिक तथ्यों को ऐसे कार्यों के रूप में देख कर जिनके द्वारा व्यक्ति प्रकृति के साथ और अन्य मनुष्यों के साथ अपनी एकता को उपलब्ध करता है, उन्हें वस्तुपरक बनाता है।"[1]

पाठक इन पंक्तियों में 'वीस्सविसेनशाफ्ट' (कला) की भावना को पहचान लेंगे। यह भाववाद प्रवृत्ति और रुचि दोनों में ही मानववादी था। प्रकृति की व्याख्या मनुष्य के वातावरण, उसके अनुभव-स्थल के रूप में की जाती थी—

---

१ वही, पृष्ठ २१।

प्रकृति न बाहर थी, न केन्द्र में थी। इसी प्रकार, प्रकृति के विपरीत ध्रुव पर स्थित व्यक्ति मन के लिये न केन्द्रस्थ है, न आकस्मिक। प्रकृति समाज और व्यक्ति मिलकर विचार और संस्कृति का एक समुदाय बनाते हैं। स्वयं अपने विचार में और साथ ही अपने अध्यापन और सम्पादन में भी ब्रीटम ने आग्रह किया कि अब 'सफरमैना' कार्य सम्भव नहीं था अब केवल कलाओं और विज्ञानों के विशाल विकसित क्षेत्र में सहकारी श्रम ही सम्भव था। विचार का अर्थ है सामान्य कार्यों में अन्य मनों के साथ काम करना। स्पष्टतः यह सिद्धान्त मात्र ज्ञान-मीमांसा या मात्र सैद्धिक अध्ययन का कार्यक्रम भी नहीं था। जर्मनी और इंग्लिस्तान के समान अमरीका में भी यह मानवी कार्य और स्मृति के पक्षाघात से व्यापक क्षेत्रों से दर्शन को सम्बद्ध करके उसे एक नयी प्राणशक्ति प्रदान करने का (लैबेन्सफिलॉसॉफी—जीवन्त दर्शन) प्रयास था। जैसा अधिकांश दार्शनिक विचारों के साथ और निश्चय ही अधिकांश आदर्शों के साथ होता है इसका सिद्धान्त कि यथार्थ क्या है, इससे सूचक है कि महत्त्वपूर्ण क्या है। अतः यह कथन कि समग्र अनुभव एक सम्पूर्ण सम्बद्ध आंगिक इकाई है, उसे ऐसा बनाने के एक सबल प्रयास का अंग था।

कॉर्नेल से भी अधिक जीवन के तर्क से पैदा रूप में सम्बद्ध तत्त्वात्मक मानववाद की धारा थी जो कुछ वर्षों तक जोन्स हॉपकिन्स विश्वविद्यालय में और कुछ अधिक समय तक मिशिगन विश्वविद्यालय में पनपी। इस धारा ने मानवी अनुभव की सांस्कृतिक प्रकृति के साथ-साथ उसकी जैविक प्रकृति पर भी जोर दिया। डार्टमथ कॉलेज के स्नातक और यूनियन थियोलॉजिकल सेमिनरी के छात्र, जार्ज सिल्वेस्टर मॉरिस उन बहुतेरे युवा उदारवादी पादरियों में से थे जिन्होंने धर्मपीठ को अपनाने के बजाय जर्मनी में अपना अध्ययन जारी रखना पसन्द किया और इस निर्णय के फलस्वरूप ईसाई पादरियों का कार्य हमेशा के लिए छोड़ कर अपने को दर्शन के अध्यापन में लगाया। उन पर हाले नगर के उलरिसी और बर्लिन में ट्रेन्डेलनबुर्ग का प्रभाव पड़ा। इनसे उन्होंने धर्म-ईसाई प्रतिपक्षकारी धर्मशास्त्र के बजाय एक 'वास्तविक अस्तित्व के विज्ञान' में अरस्तू की तत्त्वमीमांसा द्वारा प्रबुद्ध परात्परवाद में सत्य की खोज करना सिखाया। १८६८ में अमरीका वापस आने के बाद कई वर्ष तक वे बौद्धिक और नैतिक दृष्टि से टटोलने में ही लगे रहे। वे आधुनिक साहित्य और भाषाएँ पढ़ाने के लिए १८७० में मिशिगन गये किन्तु अमरीका में मानववाद की एक विशिष्ट धारा के संस्थापक के रूप में उनकी भूमिका १८७८ में ही निश्चित हुई, जब उन्होंने मिशिगन और जोन्स हॉपकिन्स दोनों में ही पढ़ाना आरम्भ किया।

वे जर्मनी से काण्ट के पदार्थों की क्रियावादी व्याख्या और मानववाद में रुचि

विकास अभिवृद्धि और वास्तविकीकरण सम्बन्धी अरस्तुवादी धारणाओं को सम्मिलित करने के पक्ष में उत्साह लेकर लौटे। ट्रेण्डेलेनबुर्ग और अन्य नव-कॉण्ट समर्थक संकल्पवादियों की भाँति उन्होंने कहा कि विचार के कार्य वास्तविक अर्थ में गति होते हैं और विचार की श्रेणियाँ गति की श्रेणियाँ होती हैं। अतः मन के विज्ञान को ऊर्जा के अन्य प्राकृतिक रूपों के विज्ञान में सम्मिलित किया जा सकता है। मन की सृजनात्मक ( निर्माणात्मक ) शक्तियों को प्राकृतिक ऊर्जाओं के रूप में समझा जा सकता है, जो स्वतःस्फूर्त या तात्विक होने के कारण स्वतन्त्र हैं। तर्कबुद्धि के जीवन के इस विश्लेषण का उद्देश्य हीगेलवादियों द्वारा तर्क और तदात्मकता पर अति आग्रह की आलोचना प्रस्तुत करना था। मॉरिस के अनुसार इतिहास के क्रम में विचार की गति पूर्व पक्षों के एक 'तर्कपूर्ण' अनुक्रम से अधिक, जीवन्त क्रियाओं की अभिवृद्धि थी। मॉरिस ने मन के सृजनात्मक क्रिया-कलाप की इस व्याख्या का उपयोग ऐसे दृष्टिकोण के रूप में किया जहाँ से वे स्पिनोजा लाइबनीज और हीगेल की 'तादात्म्य-व्यवस्थाओं' की आलोचना कर सकें और सामान्यतः विश्लेषण की दार्शनिक पद्धतियों को गणित और द्वन्द्ववाद की पद्धतियों के विरुद्ध प्रस्तुत कर सकें। वे दर्शन को एक स्वतन्त्र और विशिष्ट विज्ञान मानते थे एक अर्थ में प्रयोगात्मक किन्तु पद्धति और लक्ष्य में एक ओर प्राकृतिक विज्ञानों से तथा दूसरी ओर गणितीय और तार्किक विज्ञानों से मुख्यतः भिन्न। उनके लिए यह शरीर के (अरस्तुवादी अर्थ में) जीवन या आत्मा का विज्ञान जीवन में या 'क्रिया में' अनुभव का विज्ञान था।

ज्ञान-मीमांसात्मक यथार्थवाद और रोमानी संकल्पवाद के इस संयोजन के द्वारा मॉरिस ने दर्शन को बिना अन्य विज्ञानों के अधीन किये उसे पूर्णतः वैज्ञानिक आधार पर रखने का प्रयास किया। यह प्रयास जॉन्स-हॉपकिन्स में विशेष महत्त्वपूर्ण था जहाँ शैक्षिक शोध-कार्य के केन्द्र के रूप में पहली बार प्राकृतिक प्रयोगात्मक विज्ञानों का समर्थन किया जा रहा था। एक प्रकार के मानववाद का विज्ञानों के बीच विज्ञान के रूप में समर्थन करने के अपने प्रयास में वे अपनी बात न अध्यक्ष गिलमैन को समझा पाये न जी० स्टैनली हाल को जो उनकी विचार-व्यवस्था को नैतिक दर्शन मानते थे प्राकृतिक विज्ञान नहीं। उन्हें जॉन्स हॉपकिन्स में अपना प्रयास छोड़कर एक नीतिज्ञ होने की प्रसिद्धि लेकर मिशिगन वापस जाना पड़ा।

इस बीच, जॉन्स हॉपकिन्स में उनके सहयोगी सी० एस० पीयर्स कॉण्ट के पदार्थों का अपने ढंग से संशोधन करने का कार्य कर रहे थे। वे मन के बीच विज्ञान सम्बन्धी अपनी विशिष्ट धारणाओं के साथ उन्हें सम्बद्ध कर रहे थे और नैरन्तर्य-सिद्धान्त का अपना ही रूप प्रतिपादित कर रहे थे। इन मूल वर्गों और

समस्याओं में मॉरिस और पीयर्स सहगामी थे किन्तु प्रमाण सम्बन्धी उनके दृष्टिकोण बिल्कुल भिन्न थे। मॉरिस गणितीय तर्कशास्त्र का मूल्य आंशिक रूप में समझते थे, किन्तु प्रमाण के लिए उनकी दृष्टि में उसका कोई महत्त्व नहीं था।

वुण्ट और अन्य जर्मन मनोवैज्ञानिकों की प्रयोगशालाओं में प्रशिक्षण पाने के बाद जब जी० स्टेनली हॉल भी जॉन्स हॉपकिन्स के संकाय में आ गये तो उन्होंने अमरीका में प्रयोगात्मक शरीर क्रियात्मक मनोविज्ञान का प्रवेश कराया। उनकी दृष्टि में मॉरिस और पीयर्स की तत्त्व-मीमांसा इतनी परिकल्पनात्मक थी कि वह जीव-वैज्ञानिक नहीं हो सकती थी। जॉन डुई ने जो १८८१ में वरमॉण्ट से आये और मुख्यतः मॉरिस के अधीन अध्ययन किया दार्शनिक जीव-विज्ञान के इन विभिन्न रूपों की शक्ति का अनुभव किया और इन सभी का आलोचनात्मक उपयोग करते हुए, 'मनोविज्ञान' की स्वयं अपनी व्यवस्था तैयार करने लगे जो एक मूल-ग्रन्थ के रूप में १८८७ में प्रकाशित हुई। डुई ने मॉरिस के अधीन 'काण्ट का मनोविज्ञान' पर पी० एच० डी० उपाधि के लिए शोध कार्य से अपना कार्य आरम्भ किया। जर्नल ऑफ स्पेकुलेटिव फिलॉसफी में उन्हीं दिनों प्रकाशित पॉस्टीन वेबसेन के लेख के समान ( उसके पीछे भी मॉरिस की प्रेरणा थी ) डुई का शोध-निबन्ध काण्ट के निर्णय के सिद्धान्त पर केन्द्रित था जिसके अनुसार निर्णय मानवी अनुभव में सम्बन्ध का कार्य करता है। उन्होंने यह प्रमाणित करने की चेष्टा की कि काण्ट के सिद्धान्त के अनुसार 'तर्कना या आत्मा मनुष्य के अनुभव के सम्पूर्ण क्षेत्र का केन्द्र और उसका संघटित एकत्व' है और बुद्धि (काण्ट की 'तर्कना' के लिए मॉरिस का शब्द) को यह केन्द्रीय स्थान और कार्य प्रदान करने के कारण काण्ट सच्ची दार्शनिक पद्धति के संस्थापक थे और 'जहाँ उन्होंने उसे नहीं अपनाया वहाँ वे स्वयं अपनी त्रुटियों और अन्तर्विरोधों में फँस गये।

१८८४ में डुई मिशिगन में मॉरिस के सहयोगी बने और १८८५ की गर्मियाँ मॉरिस ने विदेश में विशेषतः स्कॉटलैण्ड और इंग्लिस्तान में बिताईं जहाँ वे ब्रिटिश भाववादियों विशेषतः एडवर्ड केर्ड एफ० एच० ब्रैडले और विलियम वैलेस से मिले। उस समय से लेकर १८८९ में मॉरिस की मृत्यु के समय तक मॉरिस और डुई दोनों ने ही हीगेल को अधिकाधिक स्वीकार किया। उनकी राय में हीगेल मूलतः एक वस्तुनिष्ठ अनुभववादी थे जिन्होंने बुद्धि के द्वारा मानवी अनुभव के संयोजन या सम्बद्धता' को प्रदर्शित करना चाहा था। अपने भाववाद के इस हीगेलवादी रूप को मॉरिस की अपेक्षा डुई ने अधिक व्यवस्थित रूप में प्रतिपादित किया। जिसे मॉरिस ने 'बोध या विवेक विज्ञान' कहा था वह डुई के अनुसार मनोविज्ञान में वस्तुपरक पद्धति बन गयी। ( पाठक को याद होगा कि स्नाइडर और सेण्ट लुई के कुछ अन्य हीगेलवादी मनोविज्ञान शब्द का प्रयोग

पर धूप के दाग पड़े हुए थे वहाँ से ए० बी० की ( स्नातकीय ) उपाधि लेकर, अध्ययन के लिए जर्मनी जा रहा था। ऐथिक्स के प्रामेथियस या धर्मशास्त्र' शीर्षक उनके निबन्ध ने वहाँ बसी बसाने वाले कुछ समृद्ध लोगों को इतना अधिक प्रभावित किया कि वे उन्हें इतना काफ़ी कैलिफ़ोर्निया का स्वर्ण देने को तैयार हो गये जिससे वे जर्मनी में लोत्जे शोपेनहॉर और पलीडरर का अध्ययन करते हुए और गॉटिन्जेन में लॉत्जे का भाषण सुनते हुए दो वर्ष बिता सके। वे ऐसे समय पर अमरीका वापस लौटे कि जॉन्स हॉपकिन्स की सर्वप्रथम छात्र-वृत्तियों में से एक उन्हें मिल गयी। उन्होंने एक कोटिवादी समस्या पर अपना प्रबन्ध लिखा और मॉरिस ने दर्शन के इतिहास में उनकी परीक्षा ली। डॉक्टर की उपाधि प्राप्त करने के बाद ( १८७८ ) वे तर्कशास्त्र और अलंकारशास्त्र के शिक्षक के रूप में कैलिफ़ोर्निया वापस आये। कुछ वर्षों में ही उन्होंने फिर पूर्व की यात्रा की इस बार हार्वर्ड में साहित्य और दर्शन पढ़ाने के लिए। सभी लोग तत्काल उनसे प्रभावित हुए और तीन वर्ष के अन्दर ही अध्यक्ष इलियट ने उन्हें लावेल भाषणमाला के भाषण देने के लिए निमन्त्रित किया। इसके लिए उन्हें एक हजार डालर मिलने थे। भाषणमाला के संरक्षक श्री लावेल ने युवक रॉयस को समझाया कि भाषण चूँकि धर्म पर होने थे, अतः अनुबन्ध पक्का होने के पहले उन्हें एक सरल मत-वक्तव्य पर हस्ताक्षर करने होंगे। इस पर रॉयस ने घोषणा की कि वे धन के लिए किसी मत पर हस्ताक्षर नहीं करेंगे और लावेल भाषण देने के बजाय वे 'कैलिफ़ोर्निया एक स्टडी ऑफ़ अमेरिकन कैरेक्टर' ( कैलिफ़ोर्निया अमरीकी चरित्र का एक अध्ययन ) शीर्षक एक निबन्ध तैयार करने में लग गये। इस निबन्ध का अन्तिम अंश उद्धृत करने योग्य है—

'राज्य या सामाजिक व्यवस्था ही ईश्वरीय है। हम सब केवल मिट्टी हैं सिवाय वहाँ तक समाज-व्यवस्था हमें जीवन देती है। अगर हम उसे अपना साधन, अपना खिलौना मानें और अपनी निजी समृद्धि को ही एकमात्र लक्ष्य बनाएँ, तो शीघ्र ही यह समाज-व्यवस्था हमारे लिए दुष्ट बन जाती है। हम इसे गन्दी पतित भ्रष्ट और अनाध्यात्मिक कहते हैं और पूछते हैं कि हम इससे हमेशा के लिए कैसे बच सकते हैं। किन्तु अगर हम फिर मुड़ कर केवल अपनी ही नहीं वरन् समाज-व्यवस्था की सेवा करते हैं तो हम शीघ्र ही पाते हैं कि हम जिसकी सेवा कर रहे हैं वह शारीरिक रूप में केवल हमारी अपनी उच्चतम आध्यात्मिक निर्मिति है। यह कभी भी वस्तुतः गन्दी या भ्रष्ट या अनाध्यात्मिक नहीं होगी। 'हम' ही ऐसे होते हैं जब हम अपने कर्तव्य की उपेक्षा करते हैं।[1]

१ जोसिया रॉयस 'कैलिफ़ोर्निया ए स्टडी ऑफ़ अमेरिकन कैरेक्टर' (बोस्टन १८८६) पृष्ठ ५०१।

एक रोमानी भाववादी के लिए यह आरम्भ कितना उपयुक्त था। उनका बड़ा सिर और ऊँचा माथा प्रीमिथियस शेलिंग और शोपेनहॉर से भरा हुआ था और इसी मग्न स्थिति में उन्होंने अपना पहला चमत्कारिक दार्शनिक धर्मोपदेश लिखा, जिसका शीर्षक था दी रेलिजस आस्पेक्ट ऑफ फिलॉसफी (दर्शन का धार्मिक पक्ष)।

इस रचना में निराशावाद और संशयवाद का प्रचुर द्वन्द्वात्मक उपयोग किया गया है। इसके तर्क के दो भाग हैं—निराशावाद की 'नैतिक' समस्या और निर्णय की तार्किक समस्या। नैतिक शंका कैसे सम्भव है? त्रुटि कैसे सम्भव है? वे शोपेनहॉर के निराशावाद से आरम्भ करते हैं जो अन्तिम विश्लेषण में इस तथ्य से उत्पन्न नैतिक निराशा प्रमाणित होता है कि किसी विशिष्ट आदर्श का हर तार्किक आत्मा द्वारा स्वीकृत होना 'वांछनीय' है, इसे प्रमाणित करना असम्भव है। किन्तु इस शंका की कड़वी घूँट पीते ही उन्हें पता चला कि 'मामले का सत्य शंका में ही छिपा है।' कोई विशिष्ट परम वांछनीयता खोजने में उसकी असफलता खोजने वाले को निराशावादी बनाती है, इस तथ्य में ही निहित है कि उनमें यह नैतिक संकल्प या माँग है कि सभी विशिष्ट आदर्शों में 'समरसता लाना वांछनीय है।' ऐसे व्यक्ति के लिए, जिसे नैतिक संघर्ष अब आनुभविक निराशावादी बनाता है नैतिक शान्ति की सच्चाई अपने आप में स्पष्ट होगी। निराशावाद इसी कारण सम्भव है कि निराशावाद की घटना में ही एक परम आदर्श का आग्रह किया जाता है। इस परम आदर्श को वे इस प्रकार निरूपित करते हैं—इस प्रकार जियो जैसे तुम्हारे लिए तुम्हारा और तुम्हारे पड़ोसी का जीवन एक ही हो।

यह सद्भावना के कांटवादी नीति-शास्त्र का एक पुनर्वक्तव्य है। बाद में उन्होंने निष्ठा के दर्शन के रूप में इसे पुनर्निरूपित किया जिसका निष्काम नियोग है कि निष्ठा के प्रति निष्ठावान् रहो। निम्नलिखित उक्तियों के द्वारा वे इस सूत्र को ठोस सम्पत्वस्तु प्रदान करने की चेष्टा करते हैं—(१) व्यक्ति के रूप में सुखी होने की चेष्टा मत करो—कोई विशिष्ट वस्तु अन्तिम नहीं हो सकती। (२) सारे जीवन को संगठित करो। यानी सभी नैतिक मानवता के जीवन के लिए ऐसा कार्य उपलब्ध करो जो इतना व्यापक और निश्चित हो कि उस दोषरहित स्थिति में चाहे मनुष्य का जीवन कितना भी समृद्ध और बहुमुखी क्यों न हो, हर मनुष्य के जीवन का हर क्षण उस एक सर्वोत्तम निर्वैयक्तिक कार्य की पूर्ति में लगे।'[1] संगठन की सम्पूर्ण रूप में उपलब्धि विधान और राज्य में

---

[1] जोसिया रॉयस 'दी रेलिजस आस्पेक्ट ऑफ फिलॉसफी (बोस्टन, १८८५), पृष्ठ १११।

होती है। राज्य के बारे में वे किसी मेनवासी (मेन) या कैलिफ़ोर्नियावासी के से उत्साह से बात करते हैं। कला संगठन का केवल एक दोषपूर्ण माध्यम है, क्योंकि कलाकार वैयक्तिकता को विकसित करते हैं।

यह नैतिक अन्तर्दृष्टि प्राप्त करने के बाद रॉयस अब धर्मशास्त्रीय संशयवाद की ओर मुड़ते हैं। क्या ईश्वर है? इस प्रश्न के दो अर्थ हो सकते हैं। इसका अर्थ हो सकता है कि क्या सृष्टि का कोई सूत्रधार और संचालक है, अर्थात् क्या कोई परम शक्ति है? या इसका अर्थ हो सकता है—क्या कोई परम आधार सिद्धान्त कोई परम सत्य है? शक्ति के रूप में ईश्वर का उन्हें कोई प्रमाण नहीं मिलता। बाह्य शक्तियों के समक्ष विश्व के आधार-सिद्धान्त निरूपित करना बिल्कुल आवश्यक नहीं है उसके बारे में पूर्ण शंका की जा सकती है। इसके अतिरिक्त कोई एक परम कारण अपने परिणाम के साथ एकरूप होगा। अतः कारणों का बाह्य विश्व मूलतः बहुलवादी है संघर्ष शंका विघटन और विकास, अच्छाई और बुराई निरन्तर विरोध का क्षेत्र है।

किन्तु आधार-सिद्धान्तों के क्षेत्र में हमारे सामने वैसी ही स्थिति आ जाती है, जैसी नैतिक आदर्शों के क्षेत्र में। परिमित त्रुटि की स्वीकृति में परम सत्य निहित है। यह उनके जॉन्स हॉपकिन्स में प्रस्तुत निबन्ध का मुख्य विषय है। कारण कि त्रुटि कैसे सम्भव है?

हम अपने महान् हास्य-लेखक की अब सुपरिचित बात को लें कि दो व्यक्तियों के बीच हर वार्ता में छह व्यक्ति भाग लेते हैं। अगर जॉन और थॉमस आपस में बात कर रहे हैं, तो वास्तविक जॉन और थॉमस क्रमशः अपने सम्बन्ध में उनके विचार एक-दूसरे के सम्बन्ध में उनके विचार ये सब उस बातचीत में भाग लेते हैं। हम इनमें से चार व्यक्तियों पर विचार करें अर्थात् वास्तविक जॉन और थॉमस थॉमस की दृष्टि में जॉन और जॉन की दृष्टि में थॉमस। जब जॉन निर्णय करता है, तो किसके बारे में सोचता है? स्पष्टतः उसके बारे में जो उसके विचार की वस्तु बन सकता है अर्थात् 'अपने' थॉमस के बारे में। किसके बारे में वह गलती कर सकता है? अपने थॉमस के बारे में? नहीं क्योंकि उसे वह बहुत अच्छी तरह जानता है। वास्तविक थॉमस के बारे में? नहीं क्योंकि अपने विचार में वास्तविक थॉमस से उसका कोई सम्बन्ध नहीं कारण कि वह थॉमस कभी उसके विचार का कोई अंग बनता ही नहीं। 'किन्तु', कोई कह सकता है 'यहाँ कोई तर्कदोष अवश्य होगा क्योंकि हम निश्चित हैं कि जॉन वास्तविक थॉमस के बारे में गलती कर सकता है। हम कहते हैं कि हाँ सचमुच वह ऐसा कर सकता है, किन्तु यह तर्कदोष हमारा नहीं है। सामान्य बुद्धि से यह गलती हुई है। सामान्य बुद्धि भी कहती है—थॉमस कभी भी जॉन

के विचारों के नहीं होता फिर भी जोन, थॉमस के बारे में कोई भूल कर सकता है। इस गुत्थी को हम कैसे सुलझायें?

कोई वर्तमान विचार और कोई बीता विचार वस्तुतः अलग होते हैं जैसे जोन और थॉमस अलग थे। हर एक का अर्थ वह वस्तु होता है जिसे वह सोचता है। उनका कोई सामान्य सत्य कैसे हो सकता है? क्या वे सदैव के लिए भिन्न विचार नहीं होते जिनमें हर एक का अपना अलग सत्य होता है? किन्तु ऐसा प्रतीत होता है कि तथ्य की वस्तुओं के सम्बन्ध में त्रुटि के अस्तित्व को बोधगम्य बनाने के लिए, हमें यह अबोधगम्य मान्यता स्वीकारनी होगी कि इन दो भिन्न विचारों का एक ही सत्य है और ये एक ही हैं।

या तो त्रुटि जैसी कोई चीज ही नहीं है जो स्पष्टतः एक अन्तर्विरोधपूर्ण वक्तव्य है या फिर चेतन विचार की एक असीम एकता है, जिसमें सारा सम्भव सत्य विद्यमान है।[1]

दूसरे शब्दों में कोई विचार अपने प्रति सच या झूठ नहीं हो सकता केवल किसी अन्य विचार के प्रति हो सकता है और यह कड़ी अनन्त चली जाती है। अतः अगर कोई विचार गलत है, तो वह ऐसा केवल इस कारण है कि एक असीम निर्णायक है। अन्य भाववादियों को सत्य की सम्भावना के बारे में चिन्ता हुई थी। एक रायस की प्रतिभा ही यह देख सकी कि भाववादी सिद्धान्तों के आधार पर त्रुटि की उपलब्धि भी उतनी ही कठिन है जितनी सत्य की।

क्या त्रुटि 'वास्तविक' हुए बिना 'सम्भव' नहीं हो सकती? या परिवर्तित रूप में यह हमारी असफलता क्या मात्र इतना ही प्रमाणित नहीं करती कि परम सत्य की सम्भावना' असीम रूप में दूरस्थ है? रायस के अनुसार नहीं। इसलिए कि 'मात्र' सम्भावना कोई सम्भावना है ही नहीं। जो स्थितियाँ त्रुटि को सम्भव बनाती हैं उनका वास्तविक होना आवश्यक है। और चूँकि असीम निर्णायक त्रुटि की सम्भावना की एक आवश्यक शर्त है अतः त्रुटि' वास्तविक है, तो यह भी वास्तविक होगा। अतः रॉयस ने लगभग आत्मसम्मानपूर्ण उत्साह के साथ और अपनी कैलिफोर्निया की पार्थिवता का पूर्ण उपयोग करते हुए कहा—"असीम त्रुटि और बुराई वास्तविक हैं और एक व्यापक असीम विचार समस्त रूप में उन्हें ऐसा निर्णीत करता है। इस धार्मिक अन्तर्दृष्टि में मन विश्राम कर सकता है। रॉयस अच्छी तरह समझते हैं कि यह 'परम' धर्मों का ईश्वर नहीं है, किन्तु यह 'दर्शन का धार्मिक पक्ष' है। यह रोमांसी निराशावाद और परम एकता का मेल है। यह वह औपचारिक समरसता है जो संघर्ष को सम्भव बनाती है।

१ वही, पृष्ठ ४०८ ४१९-४२०, ४२४।

जैसे-जैसे बाद की विवेचनाओं में रॉयस ने इस तर्क का उपयोग किया वैसे वैसे इसकी निर्दोषिता कम स्पष्ट होती गयी। आयु बढ़ने के साथ, उन्होंने नीतिशास्त्र और विज्ञान में इसके ठोस उपयोग की ओर अधिक ध्यान दिया और फलस्वरूप इस तर्क के गठन को बनाये रखकर इसकी शब्दावली को वे निरन्तर बदलते रहे।

पहली आनुभविक कठिनाई जो रॉयस के सामने आयी वह अलग-अलग मनों या व्यक्तियों के एकीकरण की कठिनाई थी। यह कहना आसान है, 'ऐसे जियो जैसे तुम्हारा और तुम्हारे पड़ोसी का जीवन तुम्हारे लिए एक ही हो।' किन्तु ऐसा करना कैसे सम्भव है? दोनों एक नहीं हैं और कितना भी 'जैसे' जीने से वे सचमुच एक नहीं हो जायेंगे। जहाँ तक 'परम' का सम्बन्ध है, उसके लिए मुख्यतः दोनों इस प्रकार एकमेक हैं कि उनका दो होना असम्भव है। ईश्वर वैयक्तिकता का अनुभव कैसे कर सकता है और मनुष्य व्यक्ति के रूप में कैसे कार्य कर सकता है यद्यपि वह केवल ईश्वर की एक कृति है? यहाँ शोपनहॉर ने रॉयस को बचाया। विचार के विश्व या रॉयस के शब्दों में 'वर्णन के विश्व' की दृष्टि से यह असम्भव है। दो चेतनाएँ एक में नहीं मिल सकतीं। दो विचार, दो विचार हैं और मिश्रित नहीं किये जा सकते। किन्तु संकल्प या रॉयस के शब्दों में परिबोध के विश्व की दृष्टि से एकता सम्भव है। दो संकल्प मिलकर कार्य कर सकते हैं। 'प्रेम' या पारस्परिक परिबोध के द्वारा मनुष्य अपने व्यक्ति आत्म की सीमा लाँघ कर उच्चतर एकता में जा सकते हैं। इसी प्रकार यद्यपि ईश्वर के विचार हमारे विचार नहीं हैं किन्तु वह प्रेम या ध्यान के किसी कार्य के द्वारा किसी व्यक्ति को अपने परिबोध की वस्तु के रूप में चुन सकता है। ऐसा है जैसे हम चारों ओर से बिल्कुल बन्द किन्तु ऊपर आकाश की ओर खुली हुई कोठरियों में रहते हों। हम एक-दूसरे के साथ केवल अप्रत्यक्ष रीति से भाषा द्वारा, विज्ञान द्वारा प्रतीकों द्वारा सम्पर्क कर सकते हैं यद्यपि अपने ऊपर उसी आकाश की चेतना हम सब को है और हम सब एक सामान्य ज्योति या संकल्प के 'परावर्ती प्रकाशन' में सहभागी हैं। इसके विपरीत ईश्वर हमें ऊपर से एक साथ और इकट्ठा देखता है। किन्तु हमारा परिबोध उसे केवल व्यक्तियों के रूप में एक समय में एक का हो सकता है। अतः यह तथ्य कि हमारा अस्तित्व व्यक्तियों के रूप में है, इस बात का प्रमाण है कि ईश्वर मात्र निरीक्षक या विचार ही नहीं है, वह एक संकल्प एक ध्यानपूर्ण आत्म है।

१८९५ में 'फिलोसॉफ़िकल यूनियन ऑफ़ कैलिफ़ोर्निया' (कैलिफ़ोर्निया दार्शनिक संघ) के समक्ष अपने भाषण में (१८९७ में 'दी कान्सेप्शन ऑफ़ गॉड' शीर्षक से प्रकाशित) रॉयस ने 'परम' के अस्तित्व के प्रमाण के प्रश्न का एक

भिन्न कोण से अनुभव के सन्दर्भ में फिर से उठाया। यहाँ वे हॉबिसन और अन्य वैयक्तिकतावादियों की आपत्तियों का समाधान करने की चेष्टा करते हैं। इसमें यह विचार विकसित किया गया है कि मानव अनुभव में परम अनुभव निहित है।

'किन्तु किसी अनुभव की बुद्धिपूर्ण व्याख्या करने में हमें इस खण्ड अनुभव को अनुभव की किसी अधिक संगठित पूर्णता के सन्दर्भ में देखना पड़ता है जिसके बारे में हम समझते हैं कि यह खण्ड उसकी एकता में अपना आंगिक स्थान प्राप्त करता है। किसी ऐसे यथार्थ की बात करने में जिसकी ओर यह अनुभव इंगित करता है, हम इस यथार्थ की अवधारणा उस अधिक संगठित अनुभव की अन्तर्वस्तु के रूप में करते हैं। इसका आग्रह करना कि हमारा अनुभव किसी परम यथार्थ तथ्य की ओर संकेत करता है इस यथार्थ को एक परम संगठित अनुभव में स्थित मानना है, जिसमें हर खण्ड अपना स्थान पाता है।

तब हमारा परिणाम यह निकलता है—एक परम अनुभव है जिसके लिए परम यथार्थ की अवधारणा की पूर्ति इस अनुभव में स्थित अन्तर्वस्तुओं से ही होती है। इस परम अनुभव का हमारे अनुभव से वही सम्बन्ध है जो किसी अंगांगि सम्पूर्ण का उसके अपने खण्डों से होता है।' [1]

यहाँ रॉयस का भाववाद लगभग वही है जो ब्रैडले-बोसांक्वे धारा का और हमें इस पर आश्चर्य नहीं होना चाहिये कि वैयक्तिकतावादियों ने इसे स्वीकार नहीं किया। 'परम अनुभव' की ऐसी व्यवस्था में जिसमें व्यक्ति मात्र केवल 'खण्ड' है व्यक्तिगत स्वतन्त्रता कैसे सम्भव है? ऐसा प्रतीत होता है कि रॉयस को व्यक्तिगत स्वतन्त्रता की चिन्ता उतनी गहरी थी जितनी '[illegible] या संवित्वाद' की चिन्ता की जिसमें वैयक्तिकतावादी उन्हें ढकेलना चाहते थे।

रॉयस यहाँ तक पहुँचे थे जब उन्हें एक उत्तम शब्द मिल गया जिससे उन्हें पता चला कि यथार्थ के दोनों आयाम (संकल्प और विचार, परितोष और वर्णन) किस प्रकार सम्बद्ध हैं। यह शब्द था—तात्पर्य। तात्पर्य की दोहरी भूमिका है। मेरा तात्पर्य कुछ करने से हो सकता है अर्थात् मेरा कुछ इरादा हो सकता है और मेरा तात्पर्य किसी बाह्य वस्तु से उसके बारे में बात करने के अर्थ में हो सकता है। पहले को इरादे या उद्देश्य के अर्थ को उन्होंने आन्तरिक तात्पर्य कहा और दूसरे को सन्दर्भ के अर्थ को बाह्य तात्पर्य कहा। हमारे आन्तरिक तात्पर्य

---

१ जोसिया रॉयस और अन्य 'दी कॉन्सेप्शन ऑफ़ गॉड ए फिलॉसॉफिकल डिस्कशन कन्सर्निंग दी डिवाइन आइडिया ऐज़ ए डिमॉन्स्ट्रेबिल रियलिटी' (न्यूयॉर्क १८६७) पृष्ठ ४२-४४।

संकल्प या उद्देश्य वस्तु-करण या बाह्य सिद्धि की माँग करते हैं। हमारे बाह्य तात्पर्य या विचार हमारे आन्तरिक तात्पर्य की पूर्तियों या सन्तुष्टियों के रूप में गृहीत होने की माँग करते हैं। अतः जिसे हम बाह्य विश्व कहते हैं उसका अस्तित्व उस आदर्श या लक्ष्य के रूप में है जिसकी ओर हमारे उद्देश्य हमें खींचते हैं। व्यक्तिकरण किये हुए तथ्यों की वस्तुपरक पूर्ति ही यथार्थ है।

यह सब जर्मन भाववाद के पुनः प्रतिपादन से अधिक विशेष कुछ नहीं है सिवाय इसके कि इसमें परम संकल्प पर जोर दिया गया है और विलियम जेम्स के चयनात्मक ध्यान के सिद्धान्त को धर्मशास्त्र का रूप दे दिया गया है। इंगलिस्तान में एफ॰ एच॰ ब्रैडले भी उसी द्वन्द्वात्मकता से जूझ रहे थे जो रॉयस को परेशान कर रही थी और ब्रैडले के इस कथन ने रॉयस को काफी उद्वेलित किया कि असीम पूर्णांत आदर्श या अमूर्त है उसे अस्तित्व में नहीं पाया जा सकता। दूसरे शब्दों में अधिकांश दार्शनिकों की भाँति, ब्रैडले अचानक ऐसी स्थिति में आकर उलझन में पड़ गये जिसमें असीम प्रतिगमन निहित था। इसके विपरीत असीम को समस्या के रूप में नहीं वरन् निश्चयात्मकता के आधार के रूप में देखकर रॉयस उसके प्रति बड़े उत्साहपूर्ण रहे थे। अब रॉयस के लिए यह प्रदर्शित करना कठिन हो गया कि असीम का वास्तविक अस्तित्व सम्भव है।

किन्तु यहाँ आकर चार्ल्स पीयर्स ने रॉयस पर कृपा की और एक ऐसा परामर्श दिया जिसने उनके दर्शन में मौलिक परिवर्तन कर दिया। पीयर्स ने जो कुछ कहा उसका तात्पर्य था—रॉयस तुम गणितीय तर्कशास्त्र का अध्ययन क्यों नहीं करते ? इससे तुम्हारी समस्या स्पष्ट होगी और तुम्हारी दार्शनिक व्यवस्था में कसाव आयेगा। रॉयस ने यह सलाह मान ली और उन्हें वही कुछ मिल गया जिसकी उन्हें आवश्यकता थी असीम श्रेणी का गणितीय विचार और व्यवस्था के समूह का विचार। इन विचारों के आधार पर उन्होंने अपनी सम्पूर्ण व्यवस्था को पुनः निरूपित किया। 'दी वर्ल्ड ऐण्ड दी इण्डिविजुअल' (विश्व और व्यक्ति) के पहले खण्ड के पूरक निबन्ध में उन्होंने यही कार्य किया। पीयर्स के सुझावों के आधार पर उन्होंने यह प्रमाणित करने की चेष्टा की कि असीम, अस्तित्व में अतार्किकता का चिह्न नहीं है वरन् 'दोषरहित व्यवस्था का अर्थात् एक सुव्यवस्थित श्रेणी का चिह्न है।

उदाहरण के लिए, पूर्ण संख्याओं का अनुक्रम लें—पृथक संख्याओं की इस असीम श्रेणी को परम में स्थित व्यक्ति आत्मों की श्रेणी मान लें। किन्हीं दो पूर्ण संख्याओं के बीच भिन्नों की एक असीम श्रेणी की रचना सम्भव है, इस प्रकार की दो पूर्ण संख्याओं को जोड़ने वाली भिन्नों की श्रेणी पूर्ण संख्याओं की श्रेणी के गठन की व्याख्या करती या उस पुनर्निर्माण करता है। ऐसी श्रेणी

आत्म-निरूपित या 'अपनी व्याख्या स्वयं करने वाली' होती है। यह असीम इस कारण नहीं है कि अनन्त है, वरन् अपने गठन में ही असीम है अर्थात् इसके अन्य सम्पूर्ण के गठन के सन्दर्भ में एक-दूसरे की व्याख्या करते हैं। ऐसी अपनी व्याख्या स्वयं करने वाली स्थितियों या श्रेणियों का अस्तित्व सम्भव है और ये केवल गणितीय निर्मितियाँ ही नहीं होतीं। रॉयस ने कहा कि उदाहरण के लिए, ऐसे नक्शे में, जिसमें अंकित वस्तुओं में वह नक्शा भी सम्मिलित है, नक्शों की एक असीम श्रेणी निहित है। इसी प्रकार विचार के विचार आदर्श के आदर्श आत्मचेतनाओं की आत्मचेतना और ज्ञान के ज्ञान में। ऐसी स्थितियाँ केवल गणितीय दृष्टि से सुव्यवस्थित श्रेणी के अस्तित्व सम्बन्धी उदाहरण हैं। फिर पूर्ण संख्याओं की अपनी श्रेणी को लें। कल्पना करें कि उनमें से दो बीच के पदों (निदों) के द्वारा एक-दूसरे से सम्पर्क की चेष्टा करते हैं। यद्यपि सम्पर्क की यह असीम श्रेणी उन्हें एकत्राबद्ध होने से रोकती है किन्तु पूर्ण संख्याएँ किस प्रकार एक-दूसरे से सम्बद्ध हैं इसका यह वास्तविक वर्णन करती है। इसी प्रकार व्यक्ति त्रिमूर्तीय रीति से व्याख्या के एक समूह में सम्बद्ध होते हैं। 'क' 'ख' की व्याख्या 'ग' से करता है। यह त्रिमूर्तीय सम्बद्धता असीम है और यथार्थ का मूल प्रतिरूप है।

इस प्रकार रॉयस, ज्ञान की परम्परागत समस्या से—और उसकी विचार और वस्तु, उद्देश्य और सत्य के सम्बन्ध की द्वैतवादी समस्या से—अपने तर्क को हटा कर बिल्कुल भिन्न भूमि पर भाषा और प्रतीकों के सामाजिक प्रयोग की भूमि पर ले गये। ज्ञान की समस्या को ज्ञान-मीमांसा के द्विमूर्तीय सम्बन्धों से हटाकर व्याख्या के त्रिमूर्तीय सम्बन्धों पर ले जाकर रॉयस भाववादी दर्शन की एक नयी और महत्त्वपूर्ण पुनः रचना में सफल हुए। इस अवधारणा में उन्हें न केवल पीयर्स से, वरन् हॉमिमन के 'ईश्वर के नगर' के सिद्धान्त से भी सहायता मिली।

अब उन्होंने साफ-साफ देखा कि ज्ञान सामाजिक है और अगर यथार्थ का यही गठन प्रदर्शित करना हो तो वह भी सामाजिक होगा। उन्होंने अन्तिम सत्य के सहयोगी प्रयास में लगे हुए वैज्ञानिकों के असीम समुदाय के पीयर्स के सिद्धान्त को ज्यों का त्यों लेकर उसे एक तत्त्व-मीमांसा का रूप दे दिया। विश्व व्यक्तियों का अपनी व्याख्या स्वयं करने वाला समुदाय है।

'व्याख्या की किसी प्रक्रिया में अवश्यमेव ही व्याख्या के कार्यों का एक असीमित क्रम सम्मिलित होता है। जिनकी इस प्रकार परस्पर व्याख्या होती है उन सभी आत्माओं में एक अनन्त विविधता भी इसमें निहित है। ये आत्म मिल कर अपनी सारी विभिन्नताओं सहित एक ही 'व्याख्या के समुदाय' का जीवन

निर्मित करते हैं जिसका केन्द्रीय सदस्य समूह की वह आत्मा है, जिसके मूल कार्य का हमें ज्ञान है। अतः ठोस रूप में सृष्टि व्याख्या का एक समूह है जिसका जीवन उन सारी सामाजिक विभिन्नताओं और सारे सामाजिक समुदायों में है और उन्हें एकीकृत करता है जिनके बारे में किसी कारण से, हम जानते हैं कि वे उस आनुभविक जगत् में यथार्थ हैं जिसका अध्ययन हमारे सामाजिक और ऐतिहासिक विज्ञान करते हैं। सृष्टि का इतिहास काल की पूरी व्यवस्था इस सार्विक समूह का इतिहास उसकी व्यवस्था और उसकी अभिव्यक्ति है।[1]

इस सिद्धान्त को उन्होंने पारमार्थिक व्यवहारवाद कहा। उन्होंने ज्ञान के व्यवहारवादी सिद्धान्त को अपनाया और उसे प्रसारित करके यथार्थ के एक सिद्धान्त पर लागू किया।

मानवी सम्पर्कों की आनुभविक सीमाओं के अन्दर उन्हें अपनी व्यवस्था का अर्थ समझाने में कोई कठिनाई नहीं हुई। किन्तु, सामान्यतः प्राकृतिक वस्तुओं के बीच सम्पर्क के सम्बन्ध में उन्हें बहुत-कुछ अनर्गल स्थापनाओं का सहारा लेना पड़ेगा। यहाँ उन्होंने फिर ईश्वरीय ज्ञान के कार्यों के अपने सिद्धान्त को अपनाया। ईश्वर सारी श्रेणी को एक इकाई के रूप में एक साथ एक शाश्वत वर्तमान में देखता है किन्तु व्यक्तियों की ओर वह क्रमशः ध्यान देता है। इससे कालिक प्रकारों की विभक्त भी प्रतीति उत्पन्न होती है। समय की व्याख्या ईश्वर उसी प्रकार करता है जैसे हम संगीत की किसी धुन की करते हैं। सम्पूर्ण संरचना का रूप हर अंश को समझने में आवश्यक है। महाद्वीपीय संगीत के हम परिमित अंश संरचना की योजना का केवल अनुमान लगा सकते हैं और केवल कभी-कभी ही किन्हीं गुनगुनाहटों और लयों को पहचान सकते हैं। अधिक लम्बी लयों या काल विस्तारों वाले पदार्थ और मकान अगर हमसे सम्पर्क कर सकें तो शायद अधिक बड़े पैमाने पर हमारे लिए ईश्वर की व्याख्या करें। किन्तु हम केवल उन्हीं के साथ सम्पर्क कर सकते हैं जिनका काल-विस्तार या ऐसा कह सकते हैं कि जिनकी कम्पन-गति हमारे जितनी ही होती है। जिन काल के जो विशिष्ट रूप हमारे सम्पर्क (या विज्ञान) को सीमित करते हैं उन्हें पूरे समूह के गठन का गुण नहीं मानना चाहिए। तथाकथित 'प्रकृति के नियम' वस्तुतः सम्पर्क के रूप हैं। इस प्रकार भौतिक विज्ञान का अपना सापेक्ष कार्य है और वह भौतिक सम्पर्क की सीमाओं के अन्दर भौतिक वस्तुओं को एक-दूसरे के लिए कम या ज्यादा बोधगम्य बनाता है।

---

१ जोसिया रॉयस, 'दी प्रॉब्लेम ऑफ़ क्रिश्चियानिटी' (न्यूयार्क, १९१३), खण्ड दो, पृष्ठ २०७-२०८।

रॉयस का तात्पर्य जिस प्रकार के समुदाय से है, वह विज्ञान में भी अधिक अर्थ में दिखाई पड़ता है। सच्चा चर्च ( धर्म-संगठन ) और यहाँ रॉयस का भाववाद काल्विनवाद पर वापस आ जाता है, स्मृति और आशा का एक समुदाय है आस्था और उद्धारक प्रसाद की एकता है। अपने पाप में व्यक्ति एक भटकी हुई आत्मा है और उसके द्वारा निष्ठाहीनता के किसी कार्य का प्रायश्चित्त दूसरों को अधिक निष्ठा के द्वारा करना पड़ता है। सामान्य राजनीतिक समाज इस प्रकार के समुदाय के अनुरूप नहीं होता क्योंकि वह व्यभिचार का आश्रय करता है और व्यभिचार 'पवित्र आत्मा' के विरुद्ध पाप है। यथार्थ व्यक्ति होने के लिए, निष्ठापूर्ण सदस्य होना आवश्यक है क्योंकि समुदाय में ईश्वर के प्रसाद द्वारा ही परित्राण, स्वत्व सम्भव है। कारण कि ईश्वर केवल 'समुदाय-की-आत्मा' है, निष्ठा का सार-तत्त्व है। ईश्वर के प्रति प्रेम में अर्थात् निष्ठा के प्रति निष्ठा में उसकी इच्छा के सम्मुख पूर्ण समर्पण निहित है।

इस सच्चे चर्च को रॉयस कहाँ पाते हैं? ईसाई चर्च इस सन्त पॉल के जैसे आदिम आदर्शों से बहुत दूर भटक गये हैं। जैसा ऊपर संकेत किया गया है, आधुनिक राज्य सच्चा समुदाय नहीं है। सच्चा-समुदाय ऐसे सदस्य नहीं उत्पन्न करेगा जो स्वतन्त्र होने की इच्छा करें। विज्ञान जहाँ तक सत्य की अपनी सहकारी तलाश के प्रति सच्चा रहता है वहाँ तक वह व्याख्या का एक सच्चा समुदाय है। किन्तु 'महान् समुदाय' इस कारण यथार्थ नहीं है कि वह भौतिक रूप में कहीं स्थित है वरन् इस कारण कि वह व्यवस्था का शाश्वत नैतिक आधार है। यह वह है जिस पर मुझे विश्वास करना चाहिए जिसके प्रति मुझमें निष्ठा होनी चाहिए। इसका यथार्थ मुक्त संकल्प के साथ इसके सम्बन्ध में है—यह एक ऐसा कार्य है जो हर धार्मिक प्राणी को करना पड़ता है।

अपनी अन्तिम पुस्तकों में से एक में रॉयस ने संकेत किया कि आर्थिक समाज में 'महान् समुदाय की आशा' का मुख्य आधार बीमा है। इसलिए, कि बीमा व्याख्या के त्रिमूर्तीय सिद्धान्त पर आधारित सम्बन्ध है—बीमा कराने वाला, बीमा करने वाला और लाभ पाने वाला। बाधा संघों में संघ-स्थापन के मार्ग की बाधा ही संघ का आधार बन जाती है निष्ठाहीनता ही निष्ठा का अवसर बन जाती है। रॉयस ने युद्ध के विरुद्ध बीमा की सिफारिश की। मगर ध्यान है कि आज अगर वे जीवित होते तो बेकारी, कार्य-मुक्ति, भ्रष्टाचार और अन्य प्रकार की निष्ठाहीनताओं के विरुद्ध बीमे की सिफारिश करते। बीमा के विरुद्ध बीमा इच्छात्मक दृष्टि से सर्वोत्तम समुदाय होगा यद्यपि इसका कार्य-विस्तार निस्सन्देह बहुत थोड़ा होगा। बैंक और बीमा कम्पनी के साथ यह मानसम्बन्ध निश्चय ही

यूरोपीय दृष्टि वाले पाठक को यांकी मार्गों की पुरानी चतुराई प्रतीत होगा। फिर भी यह इस अर्थ में शिक्षाप्रद है कि इसमें एक निर्भय और अन्तर्भावनाशील भाववादी द्वारा अपने विचार को बदलते हुए यथार्थों के अनुरूप परिवर्तित करने की मान्यता व्यक्त होती है।

## तब से अब तक

भाववाद की धाराएँ अब अलग अलग और स्पष्ट नहीं हैं। पिछले दिनों प्रकाशित ऐसी महत्त्वपूर्ण रचनाएँ तो हैं जो मुख्यतः इनमें से किसी एक धारा की परम्परा को आगे ले जाती हैं किन्तु पिछले दिनों भाववादियों के नेताओं ने अपने परम्परागत आधार छोड़ दिये हैं और वे इस हद तक भाववाद की पुनःरचना कर रहे हैं कि 'भाववाद' शब्द भी धुंधला पड़ गया है और भाववाद से आगे जाने की इच्छा भाववादियों ने बहुधा व्यक्त की है। रॉयस के काल के बाद व्यवस्थाओं में एक सामान्य अविश्वास आया है और किसी भी 'वाद' को अधिक गम्भीरता से न लेने की प्रवृत्ति आयी है। अब जितने भाववादी हैं, लगभग उतने ही प्रकार के भाववाद हैं और इतनी विविधता में जो इतिहासकार प्रवृत्तियाँ और उद्गामी एकरूपताएँ खोजना चाहे, उसे पैगम्बर बनना पड़ेगा। ऐसी परिस्थितियों में जो पाठक अमरीकी भाववाद का पिछला इतिहास जानना चाहे, उसके लिए ज्यादा अच्छा होगा कि आगामी पृष्ठों में सामान्य प्रवृत्तियों का पता लगाने के प्रयास की ओर ध्यान देने के बजाय तत्काल साहित्य की ओर मुड़ जाये, और वहाँ तथ्यों की उलझन में डालने वाली भीड़ का सामना करे। जिस व्यक्ति ने इसके अतीत पर नजर डाली हो उसकी अपेक्षा वर्तमान व्यवस्था उस व्यक्ति के लिए अधिक बोधगम्य होगी जो भविष्य में देख सकता है। फिर भी कुछ सामान्य निरूपण परीक्षणात्मक तत्त्व के रूप में प्रस्तुत किये जा सकते हैं 'भावी अनुभव मेरी सहायता करे'—जैसा रॉयस ने जेम्स के व्यवहारवाद के सम्बन्ध में कहा था।

पिछले दिनों के भाववादी साहित्य में स्वयं भाववाद का एक प्रश्न बनाने की चेष्टा कम दिखाई देती है।[1] यह दृष्टिकोण अंशतः भाववाद को उस सन्देहास्पद

---

१ विशेषतः कूलिज, कनिंघम, डी लागुना, पार्कर, लोवेनबर्ग और अर्बन की रचनाएँ देखिए।

और आकस्मिक ज्ञान-मीमांसा से मुक्त करने की आकांक्षा का फल है, जिसने लॉक के समय से ही इसे दूषित कर रखा है, और जिसे उदाहरणार्थ, वुडब्रिज 'दार्शनिक रोग मनोविज्ञान-रोग' कहते हैं। परिकल्पनात्मक और सत्तात्मक भाववाद की धाराएँ तथाकथित बाह्य विश्व की समस्याओं का तिरस्कार करना भी और उनके अनुयायी ऐसे आलोचकों¹ से अधिकाधिक स्पष्ट प्रतीत होते हैं जो समझते हैं कि भाववाद, ईस्मिसवानी तत्ववाद से या जर्मन घटना-क्रिया-विज्ञान से भी जुड़ा हुआ है। उनमें से बहुतों के लिए भाववाद उतना ही प्राचीन और व्यापक है, जितना प्लेटोवाद और बुद्ध के लिए (विशेषत: जर्मन और हाल में कैम्ब्रिज प्लेटोनिस्टों के मत-पूर्वंगद ऐल्डस हक्सले) 'शाश्वत दर्शन' कहलाने वाली प्लेटोवाद और अरस्तूवाद की एक योग-वैधानिक संश्लिष्टि। किसी 'शाश्वत दर्शन' की ऐतिहासिक सत्यता सम्बन्धी विशिष्ट विचार को छोड़ें तो भी भाववाद को आधुनिक दर्शन में एक धारा मात्र से अधिक व्यापक रूप में देखने का और इस वस्तुपरक मन की युगों-पुरानी खोज का ही एक रूप मानने का व्यापक प्रयास है।

वस्तुपरक मन के सिद्धान्त का जो निश्चय ही भाववादियों का एक मुख्य विषय रहा है विभिन्न धाराओं के तर्कशास्त्रियों और तत्त्व-मीमांसकों ने प्रतिभापूर्ण रीति से विकास किया है, जिसके फलस्वरूप यह एक अपेक्षतया संश्लिष्ट फलदायक और स्वतन्त्र दार्शनिक प्रस्थापना और सिद्धान्त बन गया है। इसने तर्कशास्त्र को एक नया जीवन और आलोचनात्मक आधार प्रदान किये हैं और सार-तत्त्व विज्ञान से तर्कशास्त्र के सम्बन्ध की पुरातन समस्या का पुन: परीक्षण करने के लिए न केवल भाववादियों का, वरन् यथार्थवादियों व्यवहारवादियों वस्तुनिष्ठवादियों को भी बाध्य किया है। दूसरे शब्दों में पदार्थों के वस्तुवादी सिद्धान्त की समर्थी आलोचनाएँ एक ऐसी तत्त्वमीमांसा के पुनर्जीवन में फलीभूत हुई हैं जो ज्ञान-मीमांसात्मक विचारों से अपेक्षतया मुक्त है।

कोहेन, स्टुअर्ट मैकिनेरी पेरी, मेयरी स्मिट, ह्वाइटहेड और वुडब्रिज जैसी आलोचनात्मक बुद्धियाँ भी जिनके प्रारम्भिक विचार लॉक के अध्ययन से ओत-प्रोत थे और जिनकी विचार-व्यवस्थाएँ प्राकृतिक ज्ञान के प्रति आलोचनात्मक दृष्टि के संपोषण के रूप में हैं—दार्शनिक 'आदर्शवादिता' से पता चलता है कि अगर हम उनके नैतिक विचारों के धुँधले कोनों में ध्यान से देखें तो भाववादी परम्परा को अब भी पहचाना जा सकता है किन्तु अपनी मुख्य रचनाओं में

---

१ उदाहरण के लिए कुमारी कान्स्टेन्स जैसे मार्सिकतावादियों और कुछ अपविकतावादियों की रचनाओं को और पेरी, ब्रट, मॉन्टेगु और अन्य यथार्थवादियों की ज्ञान मीमांसात्मक आलोचनाओं को देखिए।

आठवाँ अध्याय



# मौलिक अनुभववाद

## व्यवहारवादी बुद्धि

जब विलियम जेम्स ने मनोविज्ञान को एक प्राकृतिक विज्ञान बनाना चाहा तो अमरीकी दार्शनिकों को एक तेज झटका लगा। अपनी 'आलोचनात्मक' *मताग्रही नींद में* वे प्राकृतिक और नैतिक विज्ञान के वैपरीत्य के आदी हो गये थे जैसे सारी पाठ्य-पुस्तकों का रीतिबद्ध आधार होने के अतिरिक्त वह आस्था का अटल आधार भी हो। यूरोप में इंगलिस्तान के संवेदनावाद (*वह सिद्धान्त कि सारे विचार संवेदना से उत्पन्न होते हैं—अनु०*) और फ्रान्स तथा जर्मनी के गत्यात्मक मनोविज्ञान ने इस विचार के लिये द्वार खोल दिया था कि बुद्धि की अवधारणा एक प्राकृतिक प्रक्रिया के रूप में की जा सकती है। किन्तु डार्विन भी जो अन्तरात्मा और भावनाओं सम्बन्धी अपनी रचना में मनो-जीवविज्ञान के क्षेत्र में गवेषणा आरम्भ कर रहे थे अत्यधिक सतर्क थे। जेम्स १८७८ में डार्विन हेल्महोल्ट्ज़, चारकोट और अन्य प्रकृतिवादियों से प्रेरणा ले यूरोप से लौटे थे। *किन्तु उन पर भी कॉम्ट का प्रभाव इतना काफ़ी था कि नैतिकता के आधार अन्*आनुभविक होने पर उनका विश्वास बना रहा। किन्तु बुद्धि, आत्मा का जीवन मानसिक क्रिया, यह क्षेत्र जो अपनी उद्देश्यवादी प्रकृति के कारण नैतिक विज्ञान के अधीन रखा गया था उस कलाओं के क्षेत्र को अब जीव-विज्ञान में समाहित होना था। अब तर्क-बुद्धि की व्याख्या पशु-बुद्धि की स्वाभाविक सन्तान के रूप में की जाती थी। 'सत्तात्मक' भाववादियों ने भी इस विचार का विरोध किया। उनके मतानुसार कोई तात्विक आदर्श या नैतिक लक्ष्य 'जो सारी प्रक्रियाओं की व्याख्या करता है, उन्हें अर्थ देता और संयुक्त करता है, उसका आधार यथार्थ की तात्विक और आध्यात्मिक संरचना में ही हो सकता है। अगर हम 'मौलिक *कारणों को तार्किक उद्देश्य के सम्बन्ध में समझें', तभी हम* यथार्थ के गठन में हो

नैतिक सत्यों को' समाविष्ट कर सकते हैं। भौतिक विज्ञान, मनुष्य को यान्त्रिक बनाने और प्रकृति से उसकी भिन्नता छीनने की चेष्टा में, केवल विज्ञान को मनमानी बनाता है।[1] और जे॰ एच॰ हिस्लोप ने सामान्य विश्वास को सशक्त रीति से व्यक्त किया, जब उन्होंने लिखा—'विकासवाद व्याख्यात्मक है, नीतिशास्त्र विधि-निर्मायक है। क्या हम मात्र शक्ति के आधार पर मनुष्य जाति के लिये विधि-निर्माण कर सकते हैं? इसमें सन्देह नहीं कि वस्तुएँ कैसी हैं उनका निर्धारण करने में शक्ति के वास्तविक प्रभाव का वर्णन प्रकृतिवादी सिद्धान्त बहुत अच्छा करता है।[2]" किन्तु 'शिशुओं और जंगलियों के मस्तिष्क को टटोल कर और तब मनुष्य की 'प्रकृति' के सिद्धान्त की घोषणा करना जिसमें सारी प्रकृति' बाहर ही छूट जाती है हर उच्च विश्वास का विध्वंस करने वाला कार्य है। "विषय की इस दृष्टि से, हमें इसकी चिन्ता नहीं कि जंगलियों के व्यवहार वास्तव में क्या है। हम फिर भी इसकी जाँच कर सकते हैं कि उन्हें क्या वह होना चाहिये जो वे हैं।'[3] वस्तुतः विज्ञान हमें सद्गुण, कर्तव्य या भलाई की चेतना के बारे में कुछ नहीं बता सकता उनका औचित्य अन्तिम विश्लेषण में एक अजेय चेतना में है कि उनका हम पर अधिकार है, उनसे हम पर सत्ता है।"[4] भाववादी तर्क यह था कि जो कुछ हमारी नैतिक प्रकृति के लिए सच है, वह हमारी धार्मिक प्रकृति के लिए भी सच है और इस कारण मनोविज्ञान सामान्य रूप में चेतना की हमारी 'अजेय चेतना' पर ही आधारित हो सकता है।

इन परिचित और पूर्णतः संगत आपत्तियों को जीव-वैज्ञानिक और आनुवंशिक अनुभववादियों की नयी धारा ने अनसुना कर दिया। उनका मत था प्राकृतिक विज्ञान इससे सम्बन्धित नहीं था कि हमें क्या सोचना चाहिये वरन् इससे कि हम कैसे सोचते हैं और जो कुछ हम विश्वास करते हैं वह क्यों

---

१ यहाँ उद्धत अंश और प्रस्तुत विचार जॉन डूई के 'एथिक्स ऐण्ड फ़िज़िकल सायन्स' से लिये गये हैं—'ऐण्डोवर रिव्यू', खण्ड सात (१८८७), पृष्ठ ५७३-५९१।

२. जे॰ एच॰ हिस्लोप, 'इवोल्यूशन ऐण्ड एथिकल प्राब्लेम्स' 'ऐण्डोवर रिव्यू,' खण्ड नौ (१८८८), पृष्ठ ३४८-३६६।

३ ये दो उद्धरण जे॰ एच॰ हिस्लोप द्वारा गुरर्नेन की रचना, 'एथिकल इम्पोर्ट ऑफ़ डार्विनिज़्म' की समीक्षा से लिये गये हैं, 'ऐण्डोवर रिव्यू' खण्ड नौ, (१८८८), पृष्ठ २०३-२०६।

४ जे॰ जी॰ गुरर्नेन, 'दी एथिकल इम्पोर्ट ऑफ़ डार्विनिज़्म' (न्यूयार्क १८८७) पृष्ठ १६४।

